सस्वर्गे ससुरालोके सपाताले सदिक्तटे ।
जगत्यस्मिंस्तु सर्वस्मिन्न किञ्चिच्छोभनं स्थिरम् ॥२८॥
आधिव्याधिविलोलासु दुःखौघवलितासु च ।
क्रियासु नित्यतुच्छासु न किञ्चित्सुस्थिरं शुभम् ॥२९॥
तरलीकृतचित्तासु हृदयानन्दिनीषु च ।
चिन्तासु धीविकारासु न किञ्चित्सुस्थिरं शुभम् ॥ ३० ॥
हृत्क्षीरोदकसंस्पन्दमन्दरेषु चलेष्वपि ।
स्वसङ्कल्पविकल्पेषु न किञ्चित्सुस्थिरं शिवम् ॥ ३१ ॥
अनारतागमापायपरास्वसिशिरास्वपि ।
चित्राकारासु चेष्टासु न किञ्चित्सुस्थिरं शुभम् ॥ ३२ ॥

---

समुदाय है, समस्त उस पाताल लोकमें भी कुछ स्थिर एवं सुखरूप पदार्थ नहीं है ॥ २७ ॥

यों तीनों लोकोंकी अशुभरूपता बतलाकर उसके अन्दरके जगत्की भी अशुभरूपता बतलाते हैं —'**सस्वर्गे**' इत्यादिसे ।

महाराज, जिसमें स्वर्ग, देवलोक, पाताल एवं दसों दिशाएँ हैं, ऐसे इस सम्पूर्ण जगत्में कुछ भी स्थिर सुखरूप तात्त्विक पदार्थ नहीं है ॥ २८ ॥

आधि ( मानसिकव्यथा ) एवं व्याधि से अत्यन्त चपल तथा दुःखसमूहसे परिवेष्टित सर्वदा तुच्छ क्रियाजन्य फलोंमें कुछ भी स्थिर और कल्याणकारक नहीं है ॥ २९ ॥

जिन्होंने चित्त तरल कर दिया है तथा जो मनमें आनन्द देते हैं, ऐसे बुद्धिके विकारभूत मानसक्रियाजन्य फलोंमें कुछ भी स्थिर कल्याण नहीं है ॥३०॥

मनरूपी क्षीर-सागरके मथनमें मन्दराचलका आचरण करनेवाले अपने सङ्कल्प, विकल्प आदि मानसिक व्यापारोंमें भी कुछ स्थायी कल्याण नहीं है ॥ ३१ ॥

निरन्तर उत्पन्न एवं विनष्ट होनेवाली, अत्यन्त अद्भुत, तलवारकी धारके सदृश इन्द्रिय आदिकी चेष्टाओंमें भी कुछ स्थिर सुख नहीं है ॥ ३२ ॥

न वरमेकमहीतलराजता
न च वरं विबुधामररूपता ।
न च वरं धरणीतलनागता
स्थितिमुपैति हि यत्र सतां मनः ॥ ३३ ॥
न वरमाकुलशास्त्रविचारणं
न च वरं परकार्यविवेचनम् ।
न वरमग्र्यकथाक्रमवर्णनं
स्थितिमुपैति हि यत्र सतां मनः ॥ ३४ ॥
न वरमाधिमयं चिरजीवितं
न च वरं मरणं दृढमूढता ।
न च वरं नरको न च विष्टपं
स्थितिमुपैति हि न क्वचिदाशयः ॥ ३५ ॥

---

उस प्रकार अस्थिर एवं तुच्छ होनेसे जगत्-सम्बन्धी किसी भी सुखकी विवेकी पुरुषोंको स्पृहा नहीं करनी चाहिए, यों कहते हैं—'न वर०' इत्यादिसे ।

महाराज, सम्पूर्ण पृथ्वीतलमें एकमात्रराजरूपता ( सम्पूर्ण भू-मण्डलका एकच्छत्र सार्वभौम राजा होना ) श्रेष्ठ नहीं है; सबसे बड़े अभिज्ञ इन्द्र, बृहस्पति आदि देवता होना यानी स्वर्गका अधिपति होना भी श्रेष्ठ नहीं है तथा पृथ्वीतलमें ( पातालमें ) सम्पूर्ण पृथ्वीके धारणमें समर्थ शेषनागरूप होना यानी पातालका अधिपति होना भी श्रेष्ठ नहीं है, क्योंकि जहाँ विवेकी पुरुषोंका मन पूर्णकाम होकर विश्रान्ति पाता है, वैसा वहाँ कुछ भी तात्त्विक सुख नहीं है ॥ ३३ ॥

दुरूह और विस्तृत होनेके कारण मनको व्यग्र बनानेवाली चौदह प्रकारकी विद्याओंका विचार ( निष्कर्ष निकालनेमें समर्थतारूप पाण्डित्य ) भी श्रेष्ठ नहीं है, दूसरोंके कार्योंका बुद्धिसौष्ठवसे विचार कर विवेचन करनेकी सामर्थ्य ( जनानुरञ्जनसामर्थ्य ) भी श्रेष्ठ नहीं है तथा सर्वश्रेष्ठ महाभारत आदिके कथा-क्रमोंका भली प्रकार वर्णन करनेकी सामर्थ्य भी श्रेष्ठ नहीं है, क्योंकि जहाँ विवेकी पुरुषोंका मन पूर्णकाम होकर विश्रान्ति पाता है, वैसा वहाँ कुछ भी तात्त्विकरूप वस्तु नहीं है ॥ ३४ ॥

आधि-व्याधियोंसे प्रचुर चिरजीविता भी श्रेष्ठ नहीं है; समस्त व्याधियोंका विनाशरूप मरण, अखिल दुःखोंकी निदान दृढ अज्ञतारूप होनेसे, भी श्रेष्ठ

इति विविधजगत्क्रमाः समस्ताः
खलु मतिमूढतया नरस्य रम्याः ।
चलतरकलनाहिते पदार्थे
कथमुपयान्ति चिरस्थितिं महान्तः ॥ ३६ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे भुशुण्डोपाख्याने समाधानसङ्कल्पनिराकरणं नाम त्रयोविंशः सर्गः ॥ २३ ॥

---

## चतुर्विंशः सर्गः

भुशुण्ड उवाच

एकैव केवला दृष्टिर्निरापाया गतभ्रमा ।
विद्यते सर्वविच्त्वेषु सर्वश्रेष्ठा समुन्नता ॥ १ ॥

---

नहीं है । [ तो भोग द्वारा सभी दुखोंका विनाशक होनेसे नरक ही श्रेष्ठ है ?' इस शङ्कापर कहते हैं—'न च' से । ] महाराज, यतः नरकका परिणाम पुनः पाप-योनिमें जन्म ही है, अतः नरक भी श्रेष्ठ नहीं है तथा सर्वभुवनका आधिपत्य भी श्रेष्ठ नहीं है; क्योंकि जहाँ विवेकी पुरुषोंका मन पूर्णकाम होता है, तत्स्वरूप वहाँ कुछ भी नहीं है ॥ ३५ ॥

उस प्रकारके सम्पूर्ण विविध सृष्टियोंके क्रम मनुष्यको बुद्धिमें मूढताके कारण ही रम्य प्रतीत होते हैं । [ परन्तु विवेकी पुरुषोंको इस प्रकार विचारित हुए ये सभी विविध सृष्टियोंके क्रम तनिक भी रम्य प्रतीत नहीं होते ] इसलिए जो विचारपटु बड़े-बड़े सन्त हैं, वे अनित्यत्वबुद्धिसे गृहीत पदार्थोंमें आत्यन्तिक विश्रान्तिको किस तरह प्राप्त होंगे ? अर्थात् उनकी उनमें आस्था हो ही नहीं सकती ॥ ३६ ॥

तेईसवाँ सर्ग समाप्त

---

## चौबीसवाँ सर्ग

[ देहनाडीके क्रमसे युक्त, षट्चक्र हृदयसे अन्वित तथा प्राणके स्पन्दनोंके विभागोंसे आढ्य प्राण-चिन्तनका वर्णन ]

यदि जगत्में कुछ भी सुन्दर और स्थिर नहीं है, तो वैसा कौन शोभन और स्थिर है, जिसमें विवेकी पुरुषकी चित्त-विश्रान्ति होती है, इसपर कहते हैं—'**एकैव**' इत्यादिसे ।

आत्मचिन्ता समस्तानां दुःखानामन्तकारिणी ।
चिरसंभृतदुःस्वप्नसंसारभ्रमहारिणी ॥ २ ॥
निष्कलङ्कमनोमार्गविपुलाङ्गणचारिणी ।
तथा समस्तदुःखानां चिन्तानर्थविनाशिनी ॥ ३ ॥
ज्योत्स्नयेवाऽन्धकाराणामलमन्तः प्रजायते ।
सा स्वात्मचिन्ता भगवन् सर्वसङ्कल्पवर्जिता ॥ ४ ॥
युष्मदादिषु सुप्रापा दुष्प्रापैवाऽस्मदादिषु ।
समस्तकलनातीतं परां कोटिमुपागतम् ।
पदमासादयन्त्येतत्कथं सामान्यबुद्धयः ॥ ५ ॥

---

महाराज, कभी नष्ट न होनेवाली, विभ्रमोंसे शून्य एकमात्र आत्मदृष्टि ही समस्त ज्ञानोंके बीचमें सब अंशोंमें श्रेष्ठ और सबसे उन्नत है ॥ १ ॥

ब्रह्मन्, साक्षात्कारपर्यन्त किया गया आत्माका विचार समस्त दुःखोंका अन्त कर देनेवाला तथा अनादिकालसे लेकर आजतक चले आ रहे काम-कर्मजनित वासनाओंसे परिपूर्ण, दुःस्वप्नके सदृश, संसाररूपी भ्रमका विनाश करनेवाला है ॥ २ ॥

ब्रह्मर्षे, वह आत्मविचार एकमात्र निर्मल मनोरूप मार्गसे प्राप्त होनेवाले निरतिशय भूमानन्दरूपी प्राङ्गणमें विहार करता है तथा उपस्थित अनेक दुःखोंका एवं भावी दुःखोंके संस्मरणोंसे जनित चिन्ता आदि अनर्थोंका विनाश कर देता है ॥ ३ ॥

भगवन्, चन्द्रिकाके सदृश तथोक्त आत्मचिन्तासे अज्ञानरूपी अन्धकारका, उसके कार्योंके साथ, भली प्रकार विनाश हो जाता है । वह सुन्दर आत्मचिन्ता समस्त सङ्कल्पोंसे रहित है ॥ ४ ॥

महात्मन्, आपके जैसे उत्तम पुरुषोंमें वह आत्मदृष्टि सुलभ है और हम लोगोंके सदृश पामरोंमें वह दुर्लभ ही है । महाराज, सामान्यबुद्धि यानी अविशुद्ध प्राकृत बुद्धिवाले प्राणी इस पदको, जो समस्त कल्पनाओंसे परे और परम चरम सीमाको पहुँचा हुआ है, कैसे प्राप्त कर सकते हैं ? ॥ ५ ॥

आत्मचिन्ताविलासिन्यास्तस्याः सख्यो महामुने ।
किञ्चित्साम्यमुपायाता विज्ञानशशिशीतलाः ॥ ६ ॥
आत्मचिन्तासमानानां विविधानां मुनीश्वर ।
आत्मचिन्तावयस्यानां मध्यादेकतमा मया ॥ ७ ॥
सर्वदुःखक्षयकरी सर्वसौभाग्यवर्धिनी ।
कारणं जीवितस्येह प्राणचिन्ता समाश्रिता ॥ ८ ॥

वसिष्ठ उवाच

इत्युक्तवन्तं विहगं भुशुण्डं पुनरप्यहम् ।
जानन्नपीदमव्यग्रः पृष्टवान् क्रीडया मुनिम् ॥ ९ ॥
सर्वसंशयविच्छेदिन्नत्यन्तचिरजीवित ।
यथार्थं ब्रूहि मे साधो प्राणचिन्ता किमुच्यते ॥ १० ॥

---

तब वह आत्म-दृष्टि तुम्हें कैसे सुलभ हुई, इस प्रश्नपर उसकी सखीके आश्रयणसे प्राप्त हुई, इस अभिप्रायसे प्राणचिन्ताका वर्णन करनेके लिए पक्षिराज भुशुण्ड भूमिका बाँधते हैं—'आत्मचिन्ता०' इत्यादिसे ।

महामुने, उस आत्मचिन्तारूपी ( साक्षात्कारतक होनेवाले आत्मविचार-रूपी ) विलासिनीकी, कुछ समानता रखनेवाली तथा विज्ञानरूपी चन्द्रमासे शीतल हुई अनेक सखियाँ हैं ॥ ६ ॥

हे मुनिराज, आत्मचिन्तासे मिलती-जुलती विविध आत्मचिन्ताकी सखियोंके बीचमें से एक प्राणचिन्तानामक सखीका, जो समस्त दुःखोंका विनाश करनेवाली तथा समस्त सौभाग्योंको बढ़ानेवाली है, मैंने आश्रयण लिया है; वही यहाँ मेरे जीवनकी हेतु भी है ॥ ७, ८ ॥

महाराज वसिष्ठने कहा—श्रीरामजी, उस तरह कह रहे मननशील भुशुण्ड पक्षीसे जानते हुए भी मैंने व्यग्र न होकर फिर कौतुकवश पूछा ॥ ९ ॥

समस्त सन्देहोंको काटनेवाले हे अत्यन्तदीर्घजीवी साधो, तुम मुझसे ठीक-ठीक कहो कि प्राण-चिन्ता किसे कहते हैं ॥ १० ॥

भुशुण्ड उवाच

सर्ववेदान्तवेत्ताऽसि सर्वसंशयनाशकः ।
मामेतत्परिहासार्थं मुने पृच्छसि वायसम् ॥ ११ ॥
अथवा भवतामेव भगवन् परिशिक्षितुम् ।
पुनः प्रत्युत्तराणीदं का मे क्षतिरुपस्थिता ॥ १२ ॥
भुशुण्डजीवितकरं भुशुण्डस्वात्मलाभदम् ।
शृणु प्राणसमाधानं वक्ष्यमाणमिदं मया ॥ १३ ॥
पश्येदं भगवन् सर्वं देहगेहं मनोरमम् ।
त्रिप्रकारमहास्थूणं नवद्वारसमावृतम् ॥ १४ ॥
पुर्यष्टककलत्रेण तन्मात्रस्वजनेन च ।
अहङ्कारगृहस्थेन सर्वतः परिपालितम् ॥ १५ ॥

---

भुशुण्डने कहा—हे मुने, आप समस्त वेदान्तोंको जानते हैं, समस्त संशयोंका विनाश भी करते हैं, तथापि केवल मेरे परिहासके लिए ही मुझ जैसे कौएसे इस विषयका प्रश्न कर रहे हैं—ऐसा मैं मानता हूँ ॥ ११ ॥

अथवा हे भगवन् , आपके सदृश पूज्यतम लोगोंकी सन्निधिमें इसी प्राणदर्शनकी विशेषरूपसे शिक्षा ग्रहण करनेके लिए यदि मैं आपके प्रश्नका फिर उत्तर दूँ, तो मेरी क्षति ही कौन-सी उपस्थित होगी ॥ १२ ॥

महाराज, भुशुण्डको जिसने चिरजीवी बनाया है तथा जिसने भुशुण्डको स्वकीय आत्माकी प्राप्ति कराई है, उस प्राणसमाधिका, जो मेरे द्वारा देहरूपी घरके वर्णन-क्रमसे आगे कही जायगी, आप श्रवण कीजिए ॥ १३ ॥

भगवन्, इस समस्त देहरूपी मनोहर घरको देखिए, इसमें वात, पित्त और कफ—ये त्रिविध दोष बड़े-बड़े विधारक काष्ठ यानी खंभे लगे हुए हैं और यह नव द्वारोंसे भली भाँति आवृत है ॥ १४ ॥

यह, पुर्यष्टकरूपी कलत्रसे पुर्यष्टक-मात्रारूपी स्वजन यानी बन्धुवर्गोंसे एवं अहङ्काररूपी गृहस्थसे रक्षित है ॥ १५ ॥

अन्तः पश्यसि सत्कर्णशष्कुलीचन्द्रशालिकम् ।
शिरोरुहाच्छादनवद्विपुलाक्षिगवाक्षकम् ॥ १६ ॥
आस्यप्रधानसुद्वारं भुजपार्श्वोपमन्दिरम् ।
दन्तालिकेसरस्रग्भिर्भूषितद्वारकोटरम् ॥ १७ ॥
अनारतं रूपरसस्पर्शनद्वारपालवत् ।
सङ्कुलालोकवलितं तारालिन्दकृतस्थिति ॥ १८ ॥
रक्तमांसवसादिग्धं स्नायुसन्ततिवेष्टितम् ।
स्थूलास्थिकाष्ठसम्बद्धं सुकुड्यं सुसमाहितम् ॥ १९ ॥

महाराज, जिसका मैं वर्णन करने जा रहा हूँ, उस देहरूपी घरका आप अपने भीतर साक्षीरूपसे प्रत्यक्ष अनुभव कर रहे हैं। उसमें सुन्दर दो कर्ण-विवररूपी दो चन्द्रशालाएँ यानी शिरोगृह ( सबके ऊपर स्थित छोटे बँगले ) हैं, केश-समूह उसका आच्छादन ( खपरा ) है और दो चक्षु ही उसमें बड़े झरोखें हैं ॥ १६ ॥

उस देहरूपी घरका मुख ही सुन्दर प्रधान-द्वार है, दोनों हाथ एवं पार्श्वभाग उसके उप-मन्दिर हैं यानी उस घरके अगल-बगलमें सम्बद्ध अंश ( बुर्ज ) हैं और दाँतोंकी पंक्तिरूप बकुल-मालाओंसे उसके प्रधान दरवाजेका विवर निरन्तर सुशोभित है ॥ १७ ॥

समस्त बाह्य विषयोंका भीतर ज्ञान करानेवाली ज्ञानेन्द्रियाँ ही उसमें निरन्तर द्वारपालका कार्य करती हैं। लिङ्गदेहके सम्बन्ध द्वारा सर्वत्र प्रसृत आत्मप्रकाशसे वह वलित—व्याप्त—है और वही आत्म-प्रकाश [ विशेषरूपसे जाग्रत्-अवस्थामें ] उसके ( देह-गृहके ) कनीनिकारूपी ( आँखोंकी पुत-लियाँरूपी ) दो ऊर्ध्वतम द्वारके समीपकी कोठरियोंमें गृहपतिके रूपमें स्थिति करता है * ॥ १८ ॥

रक्त, मांस और वसारूपी मानो जल, मृत्तिका एवं गोबर से वह उपलिप्त है, शिरारूपी रज्जु-समूहसे वह बाँधा गया है, स्थूल हड्डियाँरूपी धरनें

*इस विषयमें 'इन्धो ह वै नामैष योऽयं दक्षिणेऽक्षन्पुरुषः', 'नेत्रस्थं जाग्रतं विद्यात्' ये श्रुतियाँ प्रमाण हैं।

इडा च पिङ्गला चाऽस्य देहस्य मुनिनायक ।
सुस्थिते कोमले मध्ये पार्श्वकोष्ठे निमीलिते ॥ २० ॥
पद्मयुग्मत्रयं यन्त्रमस्थिमांसमयं मृदु ।
ऊर्ध्वाधोनालमन्योन्यमिलत्कोमलसद्दलम् ॥ २१ ॥
सेकेन विकसत्पत्रं सकलाकाशचारिणा ।
चलन्ति तस्य पत्राणि मृदु व्याप्तानि वायुना ॥ २२ ॥
चलत्सु तेषु पत्रेषु स मरुत् परिवर्धते ।
वाताहते लतापत्रजाले बहिरिवाऽभितः ॥ २३ ॥

उसमें लगाई गई हैं और उसकी भित्तियाँ मजबूत हैं, अतएव वह अत्यन्त सुस्थिर है ॥ १९ ॥

मुनिराज, इडा और पिङ्गला नामकी दो अत्यन्त सूक्ष्म नाड़ियाँ इस देहरूपी घरके बीच दाहिने और बायें भागमें अवस्थित कोष्ठमें यानी कुक्षिमें रहती हैं। उनका किसीसे भान नहीं होता, केवल नासापुटमें प्राण-सञ्चार द्वारा अनुमान होता है ॥ २० ॥

उसमें समस्त प्राण-शक्तियोंके आधारभूत 'पुरीतत्' नामक तीन हृदय-कमलयन्त्रोंका, जो नालयुक्त संपुटित तीन कमल-जोड़ोंके सदृश और पृथक्-पृथक् बहत्तर हजार नाडियोंके मूल-जालस्वरूप हैं, दिग्दर्शन कराते हैं—**'पद्मयुग्मत्रयम्'** इत्यादिसे।

महाराज, उसमें यन्त्रके सदृश तीन कमलके जोड़े हैं, वे अस्थि-मांसमय एवं अत्यन्त मृदु हैं। उनमें ऊपर और नीचे दोनों ओरसे नाल-दण्ड लगे हुए हैं और वे संपुटित होकर एक दूसरेसे मिले हुए कोमल सुन्दर दलोंसे सुशोभित हैं ॥ २१ ॥

महाराज, नासिकाके अग्रभागसे लेकर पैरतक समस्त शरीराकाशमें संचरण कर रहे चन्द्रनामक अपान-वायुरूप अमृतके सिंचनसे उसके पत्ते विकसित होते हैं [ और प्राण-वायुके संचारसे कुछ संकुचित भी होते हैं ], इसलिए प्राण और अपान-वायुसे व्याप्त हुए उस हृदय-कमलयन्त्रके पत्ते प्रत्येक उच्छ्वास-निःश्वासमें संकुचित एवं विकसित हुआ करते हैं ॥ २२ ॥

उससे प्रकृतमें क्या आया ? इसपर कहते हैं—'चलत्सु' इत्यादिसे।

मुनिवर, जब उक्त वायुओंसे हृदय-कमलके पत्ते संकुचित एवं विकसित होते

वृद्धिं नीतः स नाडीषु कृत्वा स्थानमनेकधा ।
ऊर्ध्वाधोवर्तमानासु देहेऽस्मिन् प्रसरत्यथ ॥ २४ ॥
प्राणापानसमानाद्यैस्ततः स हृदयानिलः ।
सङ्केतैः प्रोच्यते तज्ज्ञैर्विचित्राचारचेष्टितैः ॥ २५ ॥
हृत्पद्मयन्त्रत्रितये समस्ताः प्राणशक्तयः ।
ऊर्ध्वाधः प्रसृता देहे चन्द्रबिम्बादिवांऽशवः ॥ २६ ॥
यान्त्यायान्ति विकर्षन्ति हरन्ति विहरन्ति च ।
उत्पतन्ति पतन्त्याशु ता एताः प्राणशक्तयः ॥ २७ ॥

---

हैं, तब चारों ओरके प्रसारसे पुरीतत्में सम्बद्ध सभी नाडियोंके छिद्रोंमें प्रविष्ट होकर वायु उस प्रकार वर्धित होता है, जिस प्रकार अरण्यमें लता, पत्र आदिके वायु द्वारा आहत होनेपर वह चारों ओरसे वर्धित होता है ॥ २३ ॥

तदनन्तर उस प्रकार वृद्धिको प्राप्त हुआ वह वायु हृदय, पायु, नाभि, कण्ठ एवं समस्त अङ्गोंको अनेक तरहसे अपना आश्रय बनाकर प्राण आदि पाँच संज्ञावाला होता हुआ ऊपर-नीचे विद्यमान बहत्तर हजार नाडियोंकी प्रतिशाखा एक सौ एक नाडियोंमें प्रवेशकर इस शरीरमें संचरण करता है ॥ २४ ॥

उसे ही कहते हैं—'**प्राणापान०**' इत्यादिसे ।

तदनन्तर चित्र-विचित्र संचरण और चेष्टाओंके कारण उसी हृदय-वायुका उसके पण्डित लोग प्राण, अपान, समान आदि नामोंसे व्यवहार करते हैं ॥ २५ ॥

उन प्राणोंके साथ प्राण-शक्तियोंका भी सब अङ्गोंमें संचरण होता है, यह बतलाते हैं—'**हृत्पद्म०**' इत्यादिसे ।

हे मुने, देहगत उन तीन हृदय-कमलयन्त्रोंमें प्राणकी समस्त शक्तियाँ ऊपर और नीचे की ओर उस प्रकार फैली हुई हैं, जिस प्रकार चन्द्र-बिम्बसे किरण ॥ २६ ॥

अन्न-रसका सारे शरीरमें सम्बन्ध करानेके लिए नाड़ियोंमें हुए उन प्राण-शक्तियोंके व्यापारको बतलाते हैं—'**यान्त्यायान्ति**' इत्यादिसे ।

वे प्राणशक्तियाँ ही शीघ्र गति, आगति, विकर्षण, हरण, विहरण, उत्पतन एवं निपतन करती हैं यानी शरीर और तदीय तत्-तत् अंशों में सर्वत्र अन्न-रस आदिकी गति आदिका निर्वाह करती हैं ॥ २७ ॥

स एष हृत्पद्मगतः प्राण इत्युच्यते बुधैः ।
अस्य काचिन्मुने शक्तिः प्रस्पन्दयति लोचने ॥ २८ ॥
काचित्स्पर्शमुपादत्ते काचिद्वहति नासया ।
काचिदन्नं जरयति काचिद्वक्ति वचांसि च ॥ २९ ॥
बहुनाऽत्र किमुक्तेन सर्वमेव शरीरके ।
करोति भगवान् वायुर्यन्त्रेहामिव यान्त्रिकः ॥ ३० ॥
तत्रोर्ध्वाधो द्विसङ्केतौ प्रसृतावनिलौ मुने ।
प्राणापानाविति ख्यातौ प्रकटौ द्वौ वरानिलौ ॥ ३१ ॥
तयोरनुसरन्नित्यं मुने गतिमहं स्थितः ।
शीतोष्णवपुषोर्नित्यं नित्यमम्बरपान्थयोः ॥ ३२ ॥

उनका मुख्य स्थान हृदय ही है और उनमें मुख्य प्राण ही है, अपान आदि प्राणकी ही विशेष वृत्तियाँ हैं, अतः प्राण ही विभिन्न शक्तियोंसे वृत्तियों द्वारा समस्त शरीर, इन्द्रिय आदिका व्यापार करता है, ऐसा कहते हैं—'स एष' इत्यादिसे ।

हे मुने, हृदय-कमलमें स्थित यही वायु पण्डितों द्वारा प्राण कहा जाता है, इसकी कोई एक शक्ति नेत्रोंको स्पन्दित करती है यानी नेत्रोंमें निमेष-उन्मेष करती है ॥ २८ ॥

उसीकी कोई एक शक्ति स्पर्शका ग्रहण करती है, दूसरी कोई शक्ति नासिका द्वारा श्वास-उच्छ्वासका निर्वहन करती है, कोई एक दूसरी शक्ति अन्नका परिपाक करती है, तो कोई अपर शक्ति वाक्योंका उच्चारण करती है ॥ २९ ॥

महाराज, इस विषयमें अधिक कहनेसे क्या फल ? शरीरमें जो कुछ यह क्रिया या व्यापार होता है, वह सब शक्तिसम्पन्न वायु ही उस प्रकार कराता है, जिस प्रकार यन्त्रचालक प्रतिमादि यन्त्रोंकी नृत्यादि चेष्टा कराता है ॥ ३० ॥

हे मुने, उसमें ऊर्ध्वगमन और अधोगमन—यों दो प्रकारके सङ्केतवाले जो दो वायु प्रसृत हैं, वे दोनों वायु प्राण एवं अपान नामसे प्रसिद्ध, श्रेष्ठ एवं प्रकट हैं ॥ ३१ ॥

उस प्रकार उपोद्‌घातसम्बन्धी सब वस्तुओंका वर्णन कर अब वायसराज भुशुण्डजी स्वयं जिसका अनुष्ठान करते हैं, उस प्राणचिन्ताका दिग्दर्शन कराते हैं—'तयो०' इत्यादिसे ।

कलेवरमहायन्त्रवाहयोः श्रमहीनयोः ।
हृदाकाशार्कशशिनोस्त्वग्नीषोमस्वरूपयोः ॥ ३३ ॥
शरीरपुरपालस्य मनसो रथचक्रयोः ।
अहङ्कारनृपस्याऽस्य प्रशस्येष्टतुरङ्गयोः ॥ ३४ ॥
तयोर्ममाऽनुसरतः प्राणापानाभिधानयोः ।
गतिं शरीरमरुतोराशरीरमरुद्वयोः ॥ ३५ ॥
जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तेषु सदैव समरूपयोः ।
सुषुप्तसंस्थितस्येव ब्रह्मन् गच्छन्ति वासराः ॥ ३६ ॥

हे मुने, मैं उनकी गतिका सदा अनुसर करता हुआ स्थित रहता हूँ * । उनका स्वरूप सदा शीतल और उष्ण रहता है एवं वे दोनों निरन्तर आकाश-मार्गके पथिक हैं ॥ ३२ ॥

मुनिराज, प्राण और अपान दोनों शरीररूपी महायन्त्रके दो घोड़े हैं, श्रमसे ( मृत्युसे ) रहित हैं, हृदयाकाशके सूर्य एवं चन्द्रमा हैं और उनका स्वरूप अग्नि एवं सोमके सदृश है ॥ ३३ ॥

महाराज, शरीररूपी नगरके रक्षक मनके रथके वे दोनों पहिये हैं और अहङ्काररूपी इस राजाके सुन्दर एवं इष्ट दोनों घोड़े हैं ॥ ३४ ॥

महर्षे, उन प्राण और अपान नामक शरीर-वायुओंकी—जो जीवनपर्यन्त अविच्छिन्न उपासित तथा जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्तिमें सदा समानरूप, अधिक अभ्यासके कारण बाहर और भीतर बारह या सोलह अङ्गुलप्रदेशमात्र परिमित संचरणवाले हैं—गतिका अनुसरण कर रहे मेरे दिन, सुषुप्ति अवस्थामें अवस्थितकी नाईं, व्यतीत हो रहे हैं ॥ ३५, ३६ ॥

* आध्यात्मिक परिच्छिन्नताका परित्याग कर आधिदैविक सूत्रात्मस्वरूप ही मैं हूँ, इस प्रकारकी भावना द्वारा आसङ्ग पापसे दूषित समस्त इन्द्रिय-व्रतोंका परित्याग कर एकमात्र प्राणव्रतका आचरण करना ही प्राण और अपानकी गतिका अनुसरण है । वाक् आदि इन्द्रियोंकी जो वचन आदि अपने अपने विषयोंमें व्यसनिता है, वही उनका व्रत है, ये आसङ्गरूपी पापसे दूषित हैं, अतः मृत्युरूप श्रमने उन्हें नष्ट कर दिया । प्राणका व्रत मुख, नासिका आदि स्थानोंमें संचरण करना है, वह विषयासङ्ग दोषसे दूषित न होनेके कारण मृत्युरूपी श्रमसे नष्ट नहीं होता । अकेला प्राण ही व्रतभङ्गशून्य और मृत्युके आक्रमणसे रहित है, इसलिए प्राणरूपताकी भावना और उसके व्रतानुष्ठानरूप प्राण-चिन्तनसे मैंने मृत्युपर विजय पाई है, यह तात्पर्य है ।

सहस्रविनिकृत्ताङ्गाद्बिसतन्तुलवादपि ।
दुर्लक्ष्या विद्यमानाऽपि गतिः सूक्ष्मतराऽनयोः ॥ ३७ ॥
अविरतगतयोर्गतिं विदित्वा
हृदि मरुतोरनुसृत्य चोदितां ताम् ।
न पुनरिह हि जायते महात्मन्
मुदितमनाः पुरुषः प्रणष्टपाशः ॥ ३८ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे भुशुण्डोपाख्याने प्राणविचारणं नाम चतुर्विंशः सर्गः ॥ २४ ॥

---

प्राणायामके अभ्याससे उनमें अतिसूक्ष्मरूपताकी प्राप्ति हो जानेके कारण भी उत्क्रमण आदिकी प्रसक्ति नहीं है, यों अथवा मुखनासिकामें जैसे इनका संचार लक्षित होता है वैसे नाडियोंमें लक्षित क्यों नहीं होता, इस पर कहते हैं—'सहस्र०' इत्यादिसे ।

एक हजार अंशोंमें विभक्त बिसतन्तुके लवमात्रकी अपेक्षा भी अत्यन्त दुर्लक्ष्य नाडियाँ हैं, अतः उनमें विद्यमान भी इन प्राण और अपान दोनों वायुओंकी गति दुर्बोध है, नाडियोंकी सूक्ष्मरूपतामें 'यथा केशः सहस्रधा भिन्नस्तावताणिम्ना तिष्ठति' ( एक हजार अंशोंमें विभक्त केश जिस प्रकार अतिसूक्ष्म रहता है, उस प्रकार यह नाडी अति सूक्ष्म है ) यह श्रुति प्रमाण है ॥ ३७ ॥

वर्णन किये जानेवाले प्रकारके विषयमें प्रश्नका अवसर दे रहे भुशुण्डजी वर्णित प्राणविज्ञानका उपसंहार करते हैं—'अविरत०' इत्यादिसे ।

हे महात्मन्, हृदय आदि स्थानोंमें निरन्तर संचरण कर रहे प्राण और अपान वायुओंकी—अनेक श्रुतियोंमें तत्-तत् प्राणोपासना-प्रकरणमें अनेक तरहसे विहित निर्दोषत्व, श्रमरहित्व, अभग्नव्रतत्व, संवर्ग आदि अनेक गुणविशिष्ट गतिका—अनुसरण कर यानी आगे कहे जानेवाले प्रकारसे उपासना कर पुरुष मृत्युरूपी फन्दोंसे छुटकारा पाता हुआ तत्त्वज्ञानसे जीवन्मुक्त होकर पुनः इस संसारमें उत्पन्न नहीं होता । 'हि' शब्द यह द्योतन करता है—निष्काम बुद्धिसे अनुष्ठित प्राण आदिकी उपासना भी ज्ञान द्वारा मुक्तिकी हेतु है, यह श्रुतियोंमें प्रसिद्ध है ॥ ३८ ॥

चौबीसवाँ सर्ग समाप्त

## पञ्चविंशः सर्गः

वसिष्ठ उवाच

इत्थं स कथयन् पक्षी पृष्टस्तत्र पुनर्मया ।
कीदृशी प्राणवातस्य गतिरित्येव राघव ॥ १ ॥

भुशुण्ड उवाच

जानन्नपि मुने सर्वं किं मां पृच्छसि लीलया ।
यथापृष्टमहं वच्मि शृणु तत्राऽपि मद्वचः ॥ २ ॥
प्राणोऽयमनिशं ब्रह्मन् स्पन्दशक्तिः सदागतिः ।
सबाह्याभ्यन्तरे देहे प्राणोऽयमुपरि स्थितः ॥ ३ ॥
अपानोऽप्यनिशं ब्रह्मन् स्पन्दशक्तिः सदागतिः ।
सबाह्याभ्यन्तरे देहे त्वपानोऽयमवाक्स्थितः ॥ ४ ॥

---

## पचीसवाँ सर्ग

[ प्राण और अपानकी गतियोंमें रेचक आदिकी कल्पना तथा उनकी उत्पत्ति और विनाशके स्थान ब्रह्मका वर्णन ]

प्रश्नावसरके प्रदानसे सूचित हुआ चिन्तनीय प्राणोपासनका विशेष प्रकार मैंने पूछा है, यों कहते हैं—'इत्थम्' इत्यादिसे ।

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे श्रीरामजी, उस प्रकार पक्षी कह ही रहा था कि उस विषयमें मैंने उससे फिर यह प्रश्न किया—हे पक्षीन्द्र, प्राणवायुकी गतिका स्वरूप क्या है ॥ १ ॥

भुशुण्डने कहा—हे मुने, सब कुछ जानते हुए भी आप मुझसे लीलावश पूछते हैं, यह मैं अनुमान करता हूँ । अच्छा, आपने जिस तरह प्रश्न किया है, उसका उत्तर मैं तदनुरूप देता हूँ, उस विषयमें भी मेरे वचनोंका श्रवण कीजिए ॥ २ ॥

हे ब्रह्मन्, इस प्राणमें स्पन्दन-शक्ति तथा निरन्तर गतिक्रिया रहती है । इस प्रकार स्पन्द-शक्ति और सदागति यह प्राण बाह्य एवं आन्तर सर्वाङ्गोंसे परिपूर्ण देहमें ऊपरके स्थानमें निरन्तर स्थित रहता है यानी ऊर्ध्वभागमें सदा गमन करता है ॥३॥

हे ब्रह्मन्, इस अपानवायुमें भी निरन्तर स्पन्दशक्ति तथा सततगति रहती है । यह अपानवायु भी बाह्य एवं आन्तर समस्त अङ्गोंसे परिपूर्ण शरीरमें नीचेके स्थानमें निरन्तर अवस्थित रहता है यानी अधोभागमें गमन करता है ॥ ४ ॥

जाग्रतः स्वपतश्चैव प्राणायामोऽयमुत्तमः ।
प्रवर्तते यतस्तज्ज्ञ तत्तावच्छ्रेयसे शृणु ॥ ५ ॥
बाह्योन्मुखत्वं प्राणानां यद्धृदम्बुजकोटरात् ।
स्वरसेनाऽस्तयत्नानां तं धीरा रेचकं विदुः ॥ ६ ॥
द्वादशाङ्गुलपर्यन्तं बाह्यमाक्रमतामधः ।
प्राणानामङ्गसंस्पर्शो यः स पूरक उच्यते ॥ ७ ॥
बाह्यात् परापतत्यन्तरपाने यत्नवर्जितः ।
योऽयं प्रपूरणः स्पर्शो विदुस्तमपि पूरकम् ॥ ८ ॥

इस प्रकार प्राण और अपान दोनों वायुओंका लक्षण द्वारा पार्थक्य बतलाकर अब 'उनकी गतियोंमें किसी प्रकारके यत्नके बिना सर्वदा ही प्राणायामरूपता सिद्ध है' यों चिन्तन करना चाहिए, यह बतलाते हैं— **'जाग्रतः'** इत्यादिसे ।

हे प्राणायामके तत्त्वज्ञ, चूँकि जाग्रत् , स्वप्न और सुषुप्ति तीनों अवस्थाओंसे युक्त पुरुषोंको यह कल्याणके लिए उत्तम साधनभूत प्राणायाम अयत्नतः प्रवृत्त होता रहता है, अतः उसे आप सुनिए ॥ ५ ॥

उसमें हृदय प्रदेशसे लेकर मूर्धापर्यन्तकी आधी प्रश्वासगतिमें आन्तर-रेचकरूपताकी भावना करनी चाहिए और मूर्धासे लेकर बाहर बारह अङ्गुल पर्यन्तकी आधी प्रश्वासगतिमें बाह्यपूरकरूपताकी भावना करनी चाहिए, ऐसा कहते हैं—**'बाह्योन्मुखत्वम्'** इत्यादि दो श्लोकोंसे ।

मुनिवर, किसी प्रकारके यत्नके बिना प्राणोंकी हृदयकमलके कोशसे होने-वाली जो स्वभावतः बहिर्मुखता है, विद्वान् लोग उसे रेचक कहते हैं ॥ ६ ॥

बारह अङ्गुलपर्यन्त बाह्य प्रदेशकी ओर नीचे जा रहे प्राणोंका ( प्राणवृत्तियोंका ) जो शरीरके अङ्गोंके साथ स्पर्श होता है, उसे पूरक कहते हैं ॥ ७ ॥

ब्रह्मन्, बाह्य-प्रदेशसे शरीरके भीतरकी ओर अपानके प्रवेश करनेपर यत्नके बिना शरीरकी पूर्ति करनेवाला जो यह स्पर्श होता है, उसको ( नासिकासे लेकर मूर्धातक और मूर्धासे लेकर हृदयतक होनेवाले दोनों प्रकारके भी स्पर्शोंको ) विद्वान् लोग पूरक ( अन्तःपूरक ) कहते हैं ॥ ८ ॥

अपानेऽस्तं गते प्राणो यावन्नाऽभ्युदितो हृदि ।
तावत् सा कुम्भकावस्था योगिभिर्याऽनुभूयते ॥ ९ ॥
रेचकः कुम्भकश्चैव पूरकश्च त्रिधा स्थितः ।
अपानस्योदयस्थाने द्वादशान्तादधो बहिः ॥ १० ॥
स्वभावाः सर्वकालस्थाः सम्यग्यत्नविवर्जिताः ।
ये प्रोक्ताः स्फारमतिभिस्ताञ्छृणु त्वं महामते ॥ ११ ॥
द्वादशाङ्गुलपर्यन्ताद्बाह्यादभ्युदितः प्रभो ।
यो वातस्तस्य तत्रैव स्वभावात् पूरकादयः ॥ १२ ॥
मृदन्तरस्थानिष्पन्नघटवद्या स्थितिर्बहिः ।
द्वादशाङ्गुलपर्यन्ते नासाग्रसमसम्मुखे ।
व्योम्नि नित्यमपानस्य तं विदुः कुम्भकं बुधाः ॥ १३ ॥

---

अब कल्पित एवं अकल्पित दोनों तरहसे अन्तःकुम्भक प्राणायामका लक्षण करते हैं—**'अपाने'** इत्यादिसे ।

महाराज, अपान वायुके प्रशान्त हो जानेपर जबतक हृदयमें प्राणवायुका अभ्युदय नहीं होता, तबतक वह वायुकी कुम्भकावस्था ( निश्चलस्थिति ) रहती है, जिसका कि योगी लोग अनुभव करते हैं, क्योंकि इस अवस्थामें शरीरके भीतर वायु कुम्भित रहता है ॥ ९ ॥

बाहर भी रेचक आदि प्राणायामोंका दिग्दर्शन करानेके लिए उपक्रम करते हैं—**'रेचकः'** इत्यादिसे ।

नासिकाके अग्रभागसे लेकर बाहरके बारह अङ्गुलपर्यन्त नीचे अपानवायुकी उत्पत्ति-स्थलमें रेचक, कुम्भक और पूरक—यों तीन प्रकारका प्राणायाम होता है ॥ १० ॥

महामुने, जाग्रत् आदि सभी समयोंमें स्थित रहनेवाले तथा किसी प्रकारके यत्नके बिना स्वतः होनेवाले जिन रेचक आदिका विशालबुद्धि विद्वानोंने कथन किया है, उन्हें आप सुनिये ॥ ११ ॥

हे प्रभो, नासिकाके अग्रभागसे बाहरके प्रदेशोंमें बारह अङ्गुल तक अभ्युदित हुआ ( अभिमुख होकर स्थित हुआ ) जो वायु है, उन्हीं बाह्य प्रदेशोंमें उस वायुकी बाह्यपूरक आदिके रूपमें स्वभावतः भावना करनी चाहिए ॥ १२ ॥

बाह्य वायुके अन्दर अपान वायुके एकीभावसे हुई निश्चल-प्राय स्थितिकी कुम्भकरूपसे कल्पना करते हैं—**'मृदन्तरस्था०'** इत्यादिसे ।

बाह्योन्मुखस्य वायोर्या नासिकाग्रावधिर्गतिः ।
तं बाह्यपूरकं त्वाद्यं विदुर्योगविदो जनाः ॥ १४ ॥
नासाग्रादपि निर्गत्य द्वादशान्तावधिर्गतिः ।
या वायोस्तं विदुर्धीरा अपरं बाह्यपूरकम् ॥ १५ ॥
बहिरस्तं गते प्राणे यावन्नाऽपान उद्गतः ।
तावत् पूर्णं समावस्थं बहिष्ठं कुम्भकं विदुः ॥ १६ ॥
यत्तदन्तर्मुखत्वं स्यादपानस्योदयं विना ।
तं बाह्यरेचकं विद्याच्चिन्त्यमानं विमुक्तिदम् ॥ १७ ॥

---

ब्रह्मन्, मृत्तिकाके अन्दर असिद्ध घटकी स्थितिके सदृश बाहर नासिकाके अग्रभागसे लेकर बराबर सामने बारह अङ्गुलपर्यन्त आकाशमें जो अपानवायुकी निरन्तर स्थिति है, उसे पण्डित लोग कुम्भक कहते हैं ॥ १३ ॥

हृदय-प्रदेशसे लेकर नासिकाके अग्रभागतक जो उसकी पूर्वप्राणस्वरूपसे गति है, उसकी बाह्यपूरकरूपसे भी कल्पना करनी चाहिए, ऐसा कहते हैं—**'बाह्यो-न्मुखस्य'** इत्यादिसे ।

महाराज, बाह्योन्मुख वायुकी जो नासिकाग्रपर्यन्त गति है, वह पहला बाह्यपूरक है, यों योगशास्त्रके ज्ञाता लोग कहते हैं ॥ १४ ॥

उससे बाहर हुई वायुगतिकी दूसरे बाह्यपूरकरूपसे कल्पना करते हैं—**'नासाग्रा०'** इत्यादिसे ।

नासिकाके अग्रभागसे भी निकलकर बारह अङ्गुलपर्यन्त जो प्राण-वायुकी गति है, वह दूसरा बाह्यपूरक है, यों योगशास्त्रके विद्वान् कहते हैं ॥ १५ ॥

बाहर प्राण-वायुके अस्तंगत होनेपर जबतक अपान-वायुका उद्गम नहीं होता, तबतक एकरूपसे अवस्थित पूर्ण बाह्य कुम्भक रहता है, ऐसा विद्वान् लोग कहते हैं ॥ १६ ॥

अब बाहरके दो प्रकारके रेचक प्राणायामोंकी कल्पनाका प्रकार बतलाते हैं—**'यत्तदन्तर्मुखत्वम्'** इत्यादिसे ।

ब्रह्मन्, अपान-वायुके उदयके ( प्रस्पन्दके ) बिना जो वायुकी अन्तर्मुखता ( प्रस्पन्दोन्मुखता ) रहती है, वह बाह्य रेचक है, यह जानना चाहिए । उपासित हुआ वह उपासकको मुक्ति प्रदान करता है ॥ १७ ॥

द्वादशान्ताद्यदुत्थाय रूपपीवरता परा ।
अपानस्य बहिष्ठं तमपरं पूरकं विदुः ॥ १८ ॥
बाह्यानाभ्यन्तरांश्चैतान् कुम्भकादीननारतम् ।
प्राणापानस्वभावांस्तान् बुद्ध्वा भूयो न जायते ॥ १९ ॥
अष्टावेते महाबुद्धे रात्रिंदिवमनुस्मृताः ।
स्वभावा देहवायूनां कथिता मुक्तिदा मया ॥ २० ॥
गच्छतस्तिष्ठतो वाऽपि जाग्रतः स्वपतोऽपि वा ।
एते निरोधमायान्ति प्रकृत्याऽतिचलानिलाः ॥ २१ ॥
यत्करोति यदश्नाति बुद्ध्यैवाऽलमनुस्मरन् ।
कुम्भकादीन्नरः स्वान्तस्तत्र कर्ता न किञ्चन ॥ २२ ॥

---

बाहरके बारह अङ्गुलके अन्तिम भागसे नासिकाके अग्रभागतक अपान-वायुकी संचार द्वारा स्वरूपाभिव्यक्तिसे जो विशाल स्थूलता प्राप्त होती है, वह दूसरा बाह्यपूरक है, यों विद्वान् लोग कहते हैं ॥ १८ ॥

मुनिवर, प्राण और अपान वायुके स्वभावभूत ये जो बाह्य और आभ्यन्तर कुम्भकादि प्राणायाम हैं, उनका निरन्तर भली प्रकार ज्ञान रखनेवाला ( उपासना करनेवाला ) पुरुष पुनः इस संसारमें उत्पन्न नहीं होता ॥ १९ ॥

हे महाबुद्धे, ये देहवायुके स्वभावभूत बाह्य एवं आन्तर रेचक आदिके भेदसे आठ प्रकारके प्राणायाम हैं, उनका रात-दिन निरन्तर अनुध्यान करनेसे पुरुषकी अवश्य मुक्ति हो जाती है, यह मेरा कथन है ॥ २० ॥

इन प्राणायामोंके अभ्याससे समय आनेपर प्राणादि वायुओंका निरोध भी हो जाता है, ऐसा कहते हैं—**'गच्छतः'** इत्यादिसे ।

जाते या स्थित रहते, जागते या सोते—सभी अवस्थाओंमें अभ्यास करनेपर स्वभावतः अतिचपल ये वायु समय आनेपर निरुद्ध भी हो जाते हैं ॥ २१ ॥

कर्तृत्व, भोक्तृत्व आदिका अभिमान भी इससे नष्ट हो जाता है, यों कहते हैं—**'यत्करोति'** इत्यादिसे ।

मनुष्य अपने भीतर बुद्धिपूर्वक पर्याप्तरूपसे इन कुम्भक आदि प्राणायामोंका ध्यान करता हुआ यदि कुछ करता है या खाता है, तो उनमें वह कर्तृत्व आदिके अभिमानसे तनिक भी ग्रस्त नहीं होता ॥ २२ ॥

अव्यग्रमस्मिन् व्यापारे बाह्यं परिजहन्मनः ।
दिनैः कतिपयैरेव पदमाप्नोति केवलम् ॥ २३ ॥
एतदभ्यसतः पुंसो बाह्ये विषयवृत्तिषु ।
न बध्नाति रतिं चेतः श्वदृतौ ब्राह्मणो यथा ॥ २४ ॥
एतां दृष्टिमवष्टभ्य ये स्थिताः कृतबुद्धयः ।
प्राप्तं प्राप्तव्यमखिलं तैरखिन्नास्त एव हि ॥ २५ ॥
तिष्ठता गच्छता नित्यं स्वपता जाग्रता तथा ।
एषा चेत्प्रेक्ष्यते दृष्टिस्तन्न बन्धनमाप्यते ॥ २६ ॥
प्राणापानानुसरणप्राप्तबोधवतामलम् ।
संशान्तमलमोहेन स्वस्थेनाऽन्तरिहोष्यते ॥ २७ ॥
सर्वारम्भान्सदा स्वच्छः कुर्वन्वाऽपि बुधो जनः ।
प्राणापानगतिं प्राप्य सुस्वस्थः सुखमेधते ॥ २८ ॥

प्राणायामके अभ्याससे बाह्यदृष्टिका परित्याग, तदनन्तर अन्तरात्माके साक्षात्कारकी उत्पत्ति, तदनन्तर परमपद-प्राप्ति, यों प्राणचिन्तनसे परमपदकी प्राप्ति भी होती है, ऐसा कहते हैं—'अव्यग्रम्' इत्यादिसे ।

महाराज, इस प्राणचिन्तनरूप व्यापारमें संलग्न होकर बाह्य अर्थोंका परित्याग कर रहा मन कुछ ही दिनोंमें अद्वितीय परम पदको प्राप्त हो जाता है ॥ २३ ॥

इस प्रकार प्राणायामका अभ्यास कर रहे पुरुषका मन विषयाकार वृत्तियोंके होनेपर भी बाह्य विषयोंमें उस प्रकार प्रेम नहीं करता, जिस प्रकार ब्राह्मण कुत्तेके चमड़ेकी भाथीमें स्थित क्षीर आदिमें प्रेम नहीं करता ॥ २४ ॥

महाराज, इस प्राण-दृष्टिका अवलम्बन कर जो कृतबुद्धि महात्मा स्थित हैं, उन्होंने समस्त प्राप्तव्य वस्तुओंको प्राप्त कर लिया है और वे ही समस्त खेदोंसे विनिर्मुक्त हो गये हैं ॥ २५ ॥

महाराज, स्थित रहते, गमन करते, सोते और जागते—सदा-सर्वदा पुरुष यदि इसी दृष्टिकी उपासना करें, तो वे कभी बन्धनको प्राप्त ही न होवें ॥ २६ ॥

प्राण और अपान की उपासना द्वारा प्राप्त हुए तत्त्वज्ञानसे सम्पन्न पुरुषोंका मन, जो मलरूप मोहसे वर्जित एवं स्वस्थ है, इस भीतरी प्रत्यगात्मामें ही भली प्रकार लगा हुआ रहता है ॥ २७ ॥

समस्त कर्मोंका निरन्तर अनुष्ठान कर रहा स्वच्छ-चित्त विज्ञ पुरुष प्राणापानकी गतिको प्राप्तकर, उत्तम स्वस्थ होकर सुख प्राप्त करता है ॥ २८ ॥

प्राणस्याऽभ्युदयो ब्रह्मन् पद्मपत्राद्धृदि स्थितात् ।
द्वादशाङ्गुलपर्यन्ते प्राणोऽस्तं यात्ययं बहिः ॥ २९ ॥
अपानस्योदयो बाह्याद् द्वादशान्तान् महामुने ।
अस्तं गतिरथाऽम्भोजमध्ये हृदयसंस्थिते ॥ ३० ॥
प्राणो यत्र समायाति द्वादशान्ते नभःपदे ।
पदात्तस्मादपानोऽयं खादेति समनन्तरम् ॥ ३१ ॥
बाह्याकाशोन्मुखः प्राणो वहत्यग्निशिखा यथा ।
हृदाकाशोन्मुखोऽपानो निम्ने वहति वारिवत् ॥ ३२ ॥
अपानश्चन्द्रमा देहमाप्याययति बाह्यतः ।
प्राणः सूर्योऽग्निरथवा पचत्यन्तरिदं वपुः ॥ ३३ ॥
प्राणो हि हृदयाकाशं तापयित्वा प्रतिक्षणम् ।
मुखाग्रगगनं पश्चात्तापयत्युत्तमो रविः ॥ ३४ ॥

---

हे ब्रह्मन्, हृदय-प्रदेशमें स्थित पद्म-पत्रसे प्राणका अभ्युदय होता है और बाहर द्वादशाङ्गुलपर्यन्त प्रदेशमें इस प्राणका विनाश हो जाता है ॥२९॥

हे महामुने, बाह्य बारह अङ्गुलकी चरम सीमासे अपानका उदय होता है और हृदय-प्रदेशमें संस्थित कमलमें उसकी गति अस्त हो जाती है ॥ ३० ॥

मुनीन्द्र, जिस बारह अङ्गुलकी चरम सीमाके आकाश-प्रदेशमें प्राणकी समाप्ति हो जाती है, उसी आकाश-प्रदेशसे यह अपान उसीके बाद उत्पन्न हो जाता है ॥ ३१ ॥

प्राण एवं अपान में अग्नि और सोमरूपता जो पहले कही गई थी, उसका—उष्णत्व, शीतत्व, ऊर्ध्वमुखत्व एवं अधोमुखत्व के प्रदर्शन द्वारा—उपपादन करते हैं—'बाह्या०' इत्यादिसे ।

महाराज, यह प्राण-वायु अग्निशिखाके सदृश बाह्य आकाशोन्मुख होकर बहता है और अपान-वायु जलके सदृश हृदयाकाशोन्मुख होकर निम्न भागमें बहता है ॥ ३२ ॥

ब्रह्मन्, चन्द्रमारूप अपान-वायु शरीरको बाहरसे पुष्ट करता है और सूर्यरूप या अग्निरूप प्राण-वायु इस शरीरको भीतरसे परिपक्क कर देता है ॥३३॥

प्राण और अपान में सूर्य और चन्द्ररूपताकी भी भावना करनी चाहिए, इसका भी उपपादन करते हैं—'प्राणो हि' इत्यादिसे ।

अपानेन्दुर्मुखाग्रं तु प्लावयित्वा हृदम्बरम् ।
पश्चादाप्याययत्येष निमेषसमनन्तरम् ॥ ३५ ॥
अपानशशिनोऽन्तःस्था कला प्राणविवस्वता ।
यत्र ग्रस्ता तदासाद्य पदं भूयो न शोच्यते ॥ ३६ ॥
प्राणार्कस्य तथाऽन्तःस्था यत्राऽपानसितांशुना ।
ग्रस्ता तत्पदमासाद्य न भूयो जन्मभाङ्नरः ॥ ३७ ॥
प्राण एवाऽर्कतां याति सबाह्याभ्यन्तरेऽम्बरे ।
आप्यायनकरीं पश्चाच्छशितामधितिष्ठति ॥ ३८ ॥
प्राण एवेन्दुतां त्यक्त्वा शरीराप्यायकारिणीम् ।
क्षणादायाति सूर्यत्वं संशोषणकरं पदम् ॥ ३९ ॥

---

प्राण-वायु प्रतिक्षण हृदयाकाशको संतप्त कर पश्चात् मुखाग्रभागके आकाशको तपाता है, क्योंकि यह उत्तम सूर्य ही है ॥ ३४ ॥

अपान-वायुरूप यह चन्द्रमा पहले मुखके अग्रभागको पुष्टकर उसके क्षणभर ही पीछे हृदयाकाशका [ अपने अमृत-प्रवाहसे ] पोषण करता है ॥ ३५ ॥

अपानरूप चन्द्रमाके भीतरकी एक कलाका प्राणरूपी सूर्यके साथ जिस ब्रह्मरूप प्रदेशमें सम्बन्ध हुआ है, उस ब्रह्म पदको प्राप्तकर पुरुष पुनः शोकको प्राप्त नहीं करता ॥ ३६ ॥

प्राणरूपी सूर्यके भीतरी एक कलाका अपानरूपी चन्द्रमाके साथ जिस पदमें सम्बन्ध होता है, उस पदको प्राप्तकर मनुष्य पुनः जन्म प्राप्त नहीं करता ॥ ३७ ॥

एक ही वायुमें क्रमशः उक्त दोनों प्रकारकी शक्तियाँ उत्पन्न होती हैं, ऐसी भावना करनी चाहिए, यह कहते हैं—'प्राण एवा०' इत्यादिसे ।

एकमात्र प्राण-वायु ही बाहर एवं भीतर से युक्त आकाशमें पहले सूर्यरूपताको प्राप्त करता है और तदनन्तर आनन्दकारिणी चन्द्ररूपताको प्राप्त करता है ॥ ३८ ॥

एकमात्र प्राण-वायु ही शरीरको आनन्द पहुँचानेवाली चन्द्ररूपताका परित्याग कर क्षणभरमें शोषण करनेवाली सूर्यरूपताको प्राप्त करता है ॥ ३९ ॥

अर्कतां संपरित्यज्य न यावच्चन्द्रतां गतः ।
प्राणस्तावद्विचार्यन्तेऽदेशकाले न शोच्यते ॥ ४० ॥
हृदि चन्द्रार्कयोर्ज्ञात्वा नित्यमस्तमयोदयम् ।
आत्मनो निजमाधारं न भूयो जायते मनः ॥ ४१ ॥
सोदयास्तमयं सेन्दुं सरश्मिं सगमागमम् ।
हृदये भास्करं देवं यः पश्यति स पश्यति ॥ ४२ ॥

---

बाह्य-प्रदेशमें बारह अङ्गुलपर्यन्त प्रसृत प्राण-वायु जबतक उष्णताका परित्याग कर शीतलता प्राप्त नहीं करता, तबतक वह प्राण और अपानकी सन्धि-अवस्था रहती है। उस अवस्थामें देहके बाहर प्राणका विलय हो जानेसे निर्देहत्व, निष्क्रियत्व, निर्मनस्त्व आदि आत्माके वास्तव स्वभावोंकी संभावना हो सकती है, अतः उनका वहाँपर योगी लोग विचार करते हैं। बाह्य कुम्भकमें देहादिदेशका परिच्छेद एवं चन्द्र-सूर्यात्मक प्राण-अपान-क्रियाप्रयुक्त आयुरूप कालका परिच्छेद न होनेके कारण देश-काल-शून्य ( स्वात्मस्वरूप ) पदमें प्रतिष्ठित हुआ योगी कभी शोक नहीं करता ॥ ४० ॥

उसी प्रकार अन्तःकुम्भकमें भी हृदयगत प्राण और अपानकी सन्धिमें प्रतिष्ठित हुए मनमें अपने अधिष्ठानभूत परमात्म-तत्त्वका साक्षात्कार अवश्यंभावी होनेसे जन्म आदिकी प्रसक्ति नहीं है, ऐसा कहते हैं—'हृदि' इत्यादिसे।

हृदयमें चन्द्र और सूर्यका प्रतिदिन उदय और अस्तमय का ( प्राणरूप सूर्य एवं अपानरूप चन्द्रकी तत्-तत् व्यान आदि वृत्ति-विशेषोंका ) परिज्ञानकर तथा मनके अधिष्ठानभूत परमात्माका ज्ञानकर मन फिर उत्पन्न नहीं होता ॥ ४१ ॥

अथवा हृदयस्थ अपनी आत्मा ही प्राणात्मक सूर्य है, वही अपानात्मक चन्द्र-रूप होकर उदय, अस्तमय और उनकी रश्मिभूत व्यानादि वृत्ति-विशेषोंसे विवृत होता है, इसलिए उसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है, इस प्रकारकी उपासना ही आत्म-साक्षात्कारमें कारण है, ऐसा कहते हैं—'सोदया०' इत्यादिसे।

उदय, अस्त, चन्द्रमा, रश्मियाँ, गमागम—इन सबसे युक्त हृदयाकाशमें स्थित प्राणरूप सूर्यदेवका जो कोई तात्त्विकरूपसे दर्शन करता है, वही असली तत्त्व जानता है ॥ ४२ ॥

न क्षीणं नाऽपरिक्षीणं बहिष्ठं सिद्धये तमः ।
हार्दं तु क्षपयेद्ध्वान्तं यत्क्षये सिद्धिरुत्तमा ॥ ४३ ॥
बाह्ये तमसि संक्षीणे लोकालोकः प्रजायते ।
हार्दे तु तमसि क्षीणे स्वालोको जायते मुने ॥ ४४ ॥
हार्दान्धकारक्षयदं परिज्ञातं विमुक्तिदम् ।
सोदयास्तमयं यत्नात् प्राणार्कमवलोकयेत् ॥ ४५ ॥
अपानेन्दुः प्रयात्यस्तं यत्र हृत्पद्मकोटरे ।
पदात्तस्मादुदेत्यन्तः प्राणार्को बहिरुन्मुखः ॥ ४६ ॥

---

यदि शङ्का हो कि हृदयमें आत्म-साक्षात्कारसे क्या फल ? बाह्य अन्धकारसे बाहर ही अपरिच्छिन्न आत्माके आवृत होनेके कारण बाह्यान्धकारके विनाशके लिए बाह्यज्योतिकी ही अन्वेषणा क्यों नहीं करनी चाहिए ? तो इसपर कहते हैं—**'न क्षीणम्'** इत्यादिसे ।

यद्यपि हृदयस्थित आत्म-साक्षात्काररूप प्रकाश मोक्षकी सिद्धिके लिए बाह्य-तमका न विनाश करता है न उसकी रक्षा ही करता है, तथापि हृदयगत अज्ञानरूप अन्धकारका तो विनाश करता ही है, उसीका विनाश होनेपर उत्तम मोक्षरूपा सिद्धि प्राप्त हो जाती है । तात्पर्य यह हुआ कि बाह्य अन्धकारकी कल्पनाके भी हृदयगत अन्धकारसे ही जनित होनेके कारण उसके हेतुभूत हार्दान्धकारके विनाशसे बाह्यान्धकारका विनाश अर्थतः सिद्ध हो जाता है ॥ ४३ ॥

बाह्य प्रकाशके द्वारा हुआ बाह्य अन्धकारका विनाश एकमात्र रूप आदिके दर्शनमें ही कारण है, बाहर आत्म-दर्शनमें कारण नहीं, इस आशयसे कहते हैं—**'बाह्ये'** इत्यादिसे ।

हे मुने, बाह्य अन्धकारके नष्ट हो जानेपर घटादिगत रूप आदिका प्रत्यक्ष होता है और हृदयगत अन्धकारके नष्ट हो जानेपर तो आत्माका प्रत्यक्ष होता है ॥४४॥

ब्रह्मन्, प्रयत्नपूर्वक प्राणरूपी सूर्यका अवलोकन करना चाहिए, यही हृदयगत अज्ञानान्धकारका विनाश करता है, परितः ज्ञात हुआ उत्तम मुक्ति प्रदान करता है और इसका उदय एवं अस्त भी होता है यानी अज्ञानियोंकी दृष्टिमें इसका अस्त है तथा ज्ञानियोंकी दृष्टिमें उदय है ॥ ४५ ॥

रुचिके उत्पादन द्वारा अधिकारियोंकी प्रवृत्ति करानेके लिए उक्त बाह्य

अपानेऽस्तं गते प्राणः समुदेति हृदम्बुजात् ।
छायायां गलिताङ्गायां तत्रैवाऽऽशु यथाऽऽतपः ॥ ४७ ॥
प्राणे त्वस्तं गते बाह्यादपानः प्रोदितः क्षणात् ।
आतपे परितो नष्टे छायेवाऽनुपदं तथा ॥ ४८ ॥
प्राणजन्मावनौ नष्टमपानं विद्धि सन्मते ।
अपानजन्मभूमौ च प्राणं नष्टमवेहि हि ॥ ४९ ॥
अस्तं गतवति प्राणे त्वपानेऽभ्युदयोन्मुखे ।
बहिः कुम्भकमालम्ब्य चिरं भूयो न शोच्यते ॥ ५० ॥
अपानेऽस्तं गते प्राणे किञ्चिदभ्युदयोन्मुखे ।
अन्तःकुम्भकमालम्ब्य चिरं भूयो न शोच्यते ॥ ५१ ॥

---

और आन्तर कुम्भकनिष्ठाका वर्णन कर रहे पक्षिराज भुशुण्डजी भूमिका बाँधते हैं—'अपानेन्दुः' इत्यादिसे ।

ब्रह्मन्, जिस हृदय-कमलरूपी कोटरमें अपान-वायुरूप चन्द्रमा अस्त हो जाता है, उस हृदय-कमलरूप कोटरसे बाह्योन्मुख प्राणरूपी सूर्यका अपने भीतर उदय होता है ॥ ४६ ॥

अपान-वायुका अस्त हो जानेपर हृदय-कमलसे प्राणका वहाँ उस प्रकार शीघ्र उदय हो जाता है, जिस प्रकार निशारूप छायाका विनाश हो जानेपर वहाँ सौरालोकका ॥ ४७ ॥

चारों ओरसे सौरालोकके नष्ट हो जानेपर जिस प्रकार उसके पीछे क्षणभरमें ही छायारूप अन्धकारका उदय हो जाता है, उसी प्रकार प्राणरूप सौरालोकका अस्त हो जानेपर क्षणभरमें ही बाहरसे अपानका उदय हो जाता है ॥ ४८ ॥

हे सन्मते, जिस भूमिमें प्राणकी उत्पत्ति होती है, उस भूमिमें अपानका विनाश हो जाता है और जिस भूमिमें अपानकी उत्पत्ति होती है, उस भूमिमें प्राणका विनाश हो जाता है, यह आप निश्चित जानिए ॥ ४९ ॥

प्राण-वायुके अस्त हो जानेपर और अपान-वायुके उदयोन्मुख होनेपर बाह्य कुम्भकका चिरकाल तक अवलम्बन करनेसे योगी फिर संसाररूपी शोकसे ग्रस्त नहीं होता ॥ ५० ॥

अपान-वायुके अस्तंगत होनेपर और प्राण-वायुके तनिक उदयोन्मुख होनेपर

प्राणरेचकमालम्ब्य अपानाद्दूरकोटिगम् ।
स्वच्छं कुम्भकमभ्यस्य न भूयः परितप्यते ॥ ५२ ॥
अपाने रेचकाधारं प्राणपूरान्तरस्थितम् ।
स्वसंस्थं पूरकं दृष्ट्वा न भूयो जायते नरः ॥ ५३ ॥
प्राणापानावुभावन्तर्यत्रैतौ विलयं गतौ ।
तदालम्ब्य पदं शान्तमात्मानं नाऽनुतप्यते ॥ ५४ ॥
प्राणभक्षोन्मुखेऽपाने देशं कालं च निष्कलम् ।
विचार्य बहिरन्तर्वा न भूयः परिशोच्यते ॥ ५५ ॥

---

भीतरी कुम्भकका चिरकाल तक अवलम्बन करनेसे योगी पुनः इस संसाररूपी शोकसे ग्रस्त नहीं होता ॥ ५१ ॥

ब्रह्मन्, जिस स्थानमें अपान-वायुका उदय होता है, उस द्वादश अङ्गुल-परिमित स्थानसे दूर कोटिगत यानी सोलह अङ्गुलपरिमित भागमें प्रसरणशील प्राण-रेचकका अवलम्बन कर स्वच्छ ( निःशेष वायुके रेचनसे निर्मल ) कुम्भकका अभ्यास करनेसे पुनः योगी संसाररूप तापसे तप्त नहीं होता ॥ ५२ ॥

नासिका-छिद्रसे अपान-वायुका भीतर प्रवेश होनेपर बाह्य रेचकके आधार-भूत, प्राणके पूरणके लिए भीतर प्रविष्ट देहान्तर्गत पूरककी उपासना करनेसे मनुष्य पुनः संसारमें उत्पन्न नहीं होता ॥ ५३ ॥

जिस हृदयवर्ती ब्रह्मरूप स्थानमें ये प्राण और अपान दोनों विलीन हो जाते हैं, उस शान्त, आत्मस्वरूप ब्रह्मरूप पदका अवलम्बन करनेसे योगी अनुतप्त नहीं होता ॥ ५४ ॥

अब 'अर्कतां संपरित्यिज्य न यावच्चन्द्रतां गतः' इस श्लोकके उत्तरार्धमें 'अदेशकाले न शोच्यते' यह जो कहा गया है, उसका विवरण करते हुए बाह्य कुम्भकमें कहे गये देश-काल-बाधका अन्तःकुम्भकमें भी अनुकर्ष बतलाते हैं— 'प्राण०' इत्यादिसे ।

अपान-वायुके प्राणभक्षणोन्मुख होनेपर बाहर यानी प्राणलयके अधिष्ठानभूत चैतन्यमें और भीतर यानी प्राणनिर्गमके अपादानभूत चैतन्यमें बाध द्वारा देश, काल और उनमें रहनेवाले समस्त पदार्थ निरवयव चैतन्यात्मक ब्रह्मस्वरूप ही हैं, ऐसा विचार करनेसे मनुष्य फिर शोकका भागी नहीं होता ॥ ५५ ॥

अपानभक्षणपरे प्राणे हृदि तथा बहिः ।
देशं कालं च संप्रेक्ष्य न भूयो जायते मनः ॥ ५६ ॥
यत्र प्राणो ह्यपानेन प्राणेनाऽपान एव च ।
निर्गीर्णौ बहिरन्तश्च देशकालौ च पश्य तौ ॥ ५७ ॥
क्षणमस्तंगतप्राणमपानोदयवर्जितम् ।
अयत्नसिद्धबाह्यस्थं कुम्भकं तत्पदं विदुः ॥ ५८ ॥
अयत्नसिद्धो ह्यन्तःस्थकुम्भकः परमं पदम् ॥ ५९ ॥
एतत्तदात्मनो रूपं शुद्धैषा परमैव चित् ।
एतत्तत्सदाभासमेतत्प्राप्य न शोच्यते ॥ ६० ॥

---

प्राण-वायुके अपानभक्षणोन्मुख होनेपर बाहर और भीतर पूर्वोक्त चैतन्यमें देश, काल एवं तदन्तर्वर्ती समस्त पदार्थ निष्कल ब्रह्मस्वरूप ही हैं, ऐसी उपासना करनेसे पुरुषका मन पुनः उत्पन्न नहीं होता ॥ ५६ ॥

जिस परब्रह्मरूप चैतन्यमें अपानके साथ प्राणका, प्राणके साथ अपानका तथा उन दोनोंके साथ बाह्य एवं आन्तर देश-कालका विलय हो जाता है, उसी परब्रह्मरूप पदका आप दर्शन कीजिए ॥ ५७ ॥

प्राण और अपानके सन्धिकालमें सभी प्राणियोंको उक्त अवस्था रहती है, परन्तु उसका अनुभव केवल योगी लोग ही कर पाते हैं, दूसरे नहीं कर पाते, ऐसा कहते हैं—'क्षण०' इत्यादिसे ।

जिस समय अपानके आविर्भावसे वर्जित प्राण अस्तंगत हुआ रहता है उस समय किसी प्रकारके यत्नके बिना सिद्ध हुई बाह्य जो कुम्भक अवस्था है उसीको योगी लोग 'तत्पद' कहते हैं ॥ ५८ ॥

किसी प्रकारके यत्नके बिना ही सिद्ध हुआ अन्तःस्थ कुम्भक सर्वातिशायी ब्रह्मरूप परमपद है ॥ ५९ ॥

यही आत्माका असली स्वरूप है और यही अशेष मलोंसे निर्मुक्त सूर्य, चन्द्र आदि प्रकाशमान पदार्थोंकी प्रकाशक परम चित् है, यही तत्-तत् जागतिक पदार्थोंका अवभासक प्रकाश है और इसीको प्राप्त कर मनुष्य शोकग्रस्त नहीं होता ॥ ६० ॥

पुष्पस्याऽन्तरिवाऽऽमोदः प्राणस्याऽन्तरवस्थितम् ।
न सप्राणं न वाऽपानं चिदात्मानमुपास्महे ॥ ६१ ॥
जलस्याऽन्तरिवाऽऽस्वादमपानस्याऽन्तरस्थितम् ।
न सप्राणं न वाऽप्राणं चिदात्मानमुपास्महे ॥ ६२ ॥
प्राणक्षयस्योपान्तस्थमपानक्षयकोटिगम् ।
अपानप्राणयोर्मध्यं चिदात्मानमुपास्महे ॥ ६३ ॥
प्राणस्य प्राणनं प्रोच्चैः परं जीवस्य जीवनम् ।
देहस्य धारणं धुर्यं चिदात्मानमुपास्महे ॥ ६४ ॥

---

उस प्रकार तत्-तत् भिन्न-भिन्न क्रियाओंके भेदसे भिन्न-भिन्न हुए प्राणोपासनके प्रकारको कहकर अब उसकी दृढताके अनन्तर प्राण, अपान आदिके अन्दर रहनेवाले उनके अधिष्ठानभूत चैतन्यात्माकी उपासना करनी चाहिए, इस आशयसे कहते हैं—**'पुष्पस्या०'** इत्यादिसे ।

ब्रह्मन्, जिस प्रकार पुष्पके अन्दर सौगन्ध्य रहता है, उसी प्रकार प्राणके अन्दर रहनेवाले चिदात्माकी, जो न सजीवस्वरूप है और न निर्जीवस्वरूप है*, हम लोग उपासना करते हैं ॥ ६१ ॥

जिस प्रकार जलके अन्दर माधुर्य रहता है, उसी प्रकार अपानके अन्दर रहनेवाले चिदात्माकी, जो सजीव और निर्जीव रूप नहीं है, हम लोग उपासना करते हैं ॥ ६२ ॥

जो प्राणविलयका और जो अपानविनाशका समीप एवं अन्तमें रह कर प्रकाशक है तथा जो प्राण और अपानके अन्दर रहता है, हम लोग उस चिदात्माकी उपासना करते हैं ॥ ६३ ॥

ब्रह्मन्, प्राणके प्राणनव्यापारमें सबसे बढ चढ़कर जो निमित्तभूत है, जीवके जीवनादि व्यापारमें जो सबसे बढ़ चढ़कर निमित्तभूत है, देहके धारणादि व्यापारमें जो सर्व प्रथम हेतुभूत है, उस चिदात्माकी हम लोग उपासना करते हैं ॥ ६४ ॥

---

* इससे प्राणोपहित आत्माकी या प्राणलयोपलक्षित अपानात्माकी उपासना नहीं करनी चाहिए, यह सूचित किया गया । और 'प्राणस्यान्तरवस्थितम्' यह जो कहा गया है, वह एकमात्र आत्माके परिचयके लिए ही कहा गया है, न कि उपासनाके उपाधिरूपसे, यह तात्पर्य है ।

मनसो मननं सत्यं बुद्धेरेकावबोधनम् ।
अहङ्कृतेरहङ्कारं चिदात्मानमुपास्महे ॥ ६५ ॥
यस्मिन् सर्वं यतः सर्वं यत्सर्वं सर्वतश्च यत् ।
यच्च सर्वमयं नित्यं तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ६६ ॥
आलोकालोकनं पुण्यं सर्वपावनपावनम् ।
न च भावनमन्नूनं तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ६७ ॥
[अपानोऽस्तं गतो यत्र प्राणो नाऽभ्युदितः क्षणम् ।
कलाकलङ्करहितं तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ १ ॥]
नाऽपानोऽभ्युदितो यत्र प्राणश्चाऽन्तमुपागतः ।
नासाग्रगगनावर्तं तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ६८ ॥
यत्र प्राणोऽस्तमायाति यत्राऽपानोऽस्तमेति च ।
यत्र द्वावप्यनुत्पन्नौ तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ६९ ॥

महाराज, जो मनके मनन आदि व्यापारमें हेतुभूत है, जो बुद्धिके बोधन-व्यापारमें निमित्तभूत है एवं जो अहङ्कारके अहङ्करण व्यापारमें निमित्तभूत है, उस चिदात्माकी हम लोग उपासना करते हैं ॥ ६५ ॥

जिसमें यह समस्त पुरोवर्ती पदार्थ विद्यमान हैं, जिससे समस्त जगत् उत्पन्न हुआ है, जो सर्वात्मक है, जो चारों ओर स्थित है और जो सर्वमय है, हम लोग उस चैतन्यात्मक तत्त्वकी निरन्तर उपासना करते हैं ॥ ६६ ॥

ब्रह्मन्, जो सूर्य आदि समस्त अवभासक पदार्थोंका भी अवभासक है, जो समस्त पावन पदार्थोंमें पावनतम पुण्यरूप है, जो मन, बुद्धि आदिके विकारोंसे तनिक भी अपने वास्तव स्वभावसे च्युत नहीं होता, उस चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ६७ ॥

[ जिसमें अपानवायु अस्तंगत हो जाता है और जिसमें तनिक भी प्राणका अभ्युदय नहीं होता, उस समस्त कल्पनाकलङ्कोंसे निर्मुक्त चित्तत्त्वकी हम लोग उपासना करते हैं ॥ १ ॥ ]

जिसमें अपानका अभ्युदय नहीं होता और प्राणका अन्त हो जाता है, तथा जिसकी नासिकाके अग्रभागसे उपलक्षित बारह अङ्गुलपरिमित गगन सन्धि ( प्राणापानप्रवाहसन्धि ) है, उस चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ६८ ॥

अब बाह्य और आन्तर प्रदेशरूप उपाधिभेदका परित्याग कर 'यतश्चोदेति सूर्योऽस्तं यत्र च गच्छति । तं देवाश्चक्रिरे धर्मं स एवाद्य स उ श्व एतद्वै तत्' इस श्रुत्यर्थको मनमें लेकर कहते हैं—'यत्र' इत्यादिसे ।

प्राणापानोद्भवस्थाने बाह्याभ्यन्तरमास्थिते ।
ये द्वे योगिपदाधारस्तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ७० ॥
प्राणापानरथारूढं प्राणापानमनाततम् ।
यच्छक्तिरूपं शक्तीनां तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ७१ ॥
हृत्प्राणकुम्भकं देवं बहिश्चाऽपानकुम्भकम् ।
पूरकांशविसृष्टं यत्तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ७२ ॥
प्राणापानपरामर्शं सत्ताबोधं विरूपकम् ।
यत्प्राप्यं प्राणमननात् तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ७३ ॥
यत्प्राणपवनस्पन्दो यत्स्पन्दानन्दकारकम् ।
कारणं कारणानां यत् तच्चित्तत्त्वमुपास्महे ॥ ७४ ॥

जहाँ पर प्राण विलीन हो जाता है, जहाँ अपान भी अस्त हो जाता है और जहाँ प्राण और अपान दोनों उत्पन्न भी नहीं होते, हम लोग उस चित्तत्त्वकी उपासना करते हैं ॥ ६९ ॥

बाह्य और आभ्यन्तर प्रदेशमें स्थित, योगियों द्वारा अनुभूत होनेवाले जो दो प्राण और अपानकी उत्पत्तिके स्थान हैं, उन दोनोंके अधिष्ठानभूत चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ७० ॥

जो प्राण और अपानरूप रथके ऊपर आरूढ़ होकर परिच्छिन्न होता हुआ प्राण और अपानकी शक्तिस्वरूप हो जाता है एवं अन्यान्य चक्षु आदि करणोंमें स्थित शक्तियोंका भी जो शक्तिस्वरूप है, उस चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥७१॥

प्राण, अपान एवं कुम्भकरूपसे तथा उनके विसर्ग रेचक आदि रूपसे चित्तत्त्व ही विवर्तित होता है। इसलिए एकमात्र चित्तत्त्वकी ही उपासना करनी चाहिए, यों कहते हैं—**'हृत्प्राण०'** इत्यादिसे ।

महाराज, जो हृद्गत प्राणकी कुम्भकावस्थाका स्वरूपभूत है, जो बाहर अपानकी कुम्भकावस्थाका स्वरूपभूत है और जो पूरकांशसे विसृष्ट है, उस प्रकाशमान चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ७२ ॥

जो प्राण और अपानके चैतन्यमें हेतुभूत हैं, जो उनके अस्तित्वका ज्ञान करानेवाला है, जो स्वयं रूपवर्जित है एवं जो प्राणोपासनासे प्राप्तव्य है, उस चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ७३ ॥

ब्रह्मन्, जो प्राणवायुके स्पन्दनमें हेतुभूत है, जो इन्द्रियोंके होनेवाले

यदखिलकलनाकलङ्कहीनं
परिवलितं च सदा कलागणेन ।
स्वनुभवविभवं पदं तदग्र्यं
सकलसुरप्रणतं परं प्रपद्ये ॥ ७५ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे भुशुण्डोपाख्याने समाधिवर्णनं नाम पञ्चविंशः सर्गः ॥ २५ ॥

---

## षड्विंशः सर्गः

भुशुण्ड उवाच

एषा हि चित्तविश्रान्तिर्मया प्राणसमाधिना ।
क्रमेणाऽनेन संप्राप्ता स्वयमात्मनि निर्मले ॥ १ ॥
एतां दृष्टिमवष्टभ्य संस्थितोऽस्मि महामुने ।
न चलामि निमेषांशमपि मेरुविचालतः ॥ २ ॥

---

विषयप्रदेश-पर्यन्त गमनमें तथा उनके उपभोगमें हेतुभूत है तथा जो कारणोंका भी कारण है, उस चित्तत्त्वकी हम उपासना करते हैं ॥ ७४ ॥

जो परामर्श दृष्टिसे समस्त कलनारूपी कलङ्कोंसे विनिर्मुक्त है, जो आपात-दर्शी पुरुषोंकी दृष्टिसे जीवोपाधिभूत प्राण आदि सोलह कलाओंसे सदा परिवेष्टित है, जो प्रमात्मक अनुभवरूपी ऐश्वर्यसे परिपूर्ण है तथा जो समस्त देवताओंसे वन्दित है, उस सर्वश्रेष्ठ परमात्मरूप परमपदकी हम उपासना करते हैं ॥ ७५ ॥

पचीसवाँ सर्ग समाप्त

---

## छब्बीसवाँ सर्ग

[ प्राणोपासना द्वारा इस प्रकार अपने स्वरूपविज्ञानका निरूपण करनेके अनन्तर भुशुण्डजी अपनी चिरजीवितामें हेतुओंका निरूपण करते हैं, यह वर्णन ]

भुशुण्डने कहा—महाराज वसिष्ठजी, मैंने प्राणोपासना द्वारा उक्त रीतिसे क्रमशः निर्मल हुए आत्मामें यह चित्तविश्रान्ति स्वयं प्राप्त की है ॥ १ ॥

हे महामुने, मैं इस प्राणदृष्टिका अवलम्बन कर दृढ़तापूर्वक अवस्थित

गच्छतस्तिष्ठतो वाऽपि जाग्रतः स्वपतोऽपि वा ।
स्वप्नेऽपि न चलत्येष सुसमाधिर्ममाऽऽत्मनि ॥ ३ ॥
नित्यानित्यासु लोलासु जगत्स्थितिषु सुस्थितः ।
अन्तर्मुखोऽस्मि तिष्ठामि स्वकामेनाऽऽत्मनाऽऽत्मनि ॥ ४ ॥
अपि संरुद्ध्यते वायुरपि वा सलिलं गते ।
नैतस्मात् सुसमाधानाद्विरुद्धं संस्मराम्यहम् ॥ ५ ॥
प्राणापानानुसरणात् परमात्मावलोकनात् ।
अशोकमनुजातोऽस्मि पदमाद्यं महातपः ॥ ६ ॥
आमहाप्रलयाद् ब्रह्मन्नुन्मज्जननिमज्जनम् ।
अहमद्याऽपि भूतानां पश्यञ्जीवामि धीरधीः ॥ ७ ॥

---

रहता हूँ । इसलिए सुमेरु पर्वतके विचलनसे भी निमेषांशमात्रकालके लिए भी विचलित नहीं होता ॥ २ ॥

ब्रह्मन्, जाते या बैठते, जागते या सोते तथा स्वप्नानुभव करते किसी भी अवस्थामें मेरी आत्मामें यह उत्तम समाधि-विचलित नहीं होती ॥ ३ ॥

निरन्तर विनाशशील, अतिचंचल, इष्ट और अनिष्ट स्वरूप इन जागतिक अवस्थाओंमें मैं किसी प्रकारके बिना विक्षेपके ही दृढ़तापूर्वक स्थित रहता हूँ । मेरी वृत्ति सदा अन्तर्मुख रहती है यानी मैं कभी तुच्छ बाह्य विषयोंकी स्पृहा नहीं करता । एकमात्र अपने स्वरूपसे अपनी आत्मामें ही स्वच्छन्दवृत्तिसे स्थित रहता हूँ ॥ ४ ॥

महाराज, किसी समय किसी कारणवश नक्षत्रचक्रका आधारभूत प्रवहनामक वायु बन्द भी हो जा सकता है, बड़ी-बड़ी महानदियोंके जल अपने स्वाभाविक प्रवाहसे विरत भी हो जा सकते हैं, परन्तु मुझे अपने इस प्राणचिन्तनरूप उपासनासे विरत करा दे, ऐसा कोई भी पदार्थ इस संसारमें नहीं है, इसका मुझे निश्चित स्मरण है ॥ ५ ॥

हे तपस्वियोंमें महान्, प्राण और अपानके अनुसरणसे प्राप्त परम तत्त्वके साक्षात्कारसे मैं समस्त शोकोंसे वर्जित आदिकारण परम पदको प्राप्त हो गया हूँ ॥ ६ ॥

ब्रह्मन्, महाप्रलयसे लेकर प्राणियोंकी उत्पत्ति एवं विनाशका अनुभव कर रहा मैं धीरबुद्धि होकर आज भी जी रहा हूँ ॥ ७ ॥

न भूतं न भविष्यं च चिन्तयामि कदाचन ।
दृष्टिमालम्ब्य तिष्ठामि वर्तमानामिहाऽऽत्मना ॥ ८ ॥
यथाप्राप्तेषु कार्येषु परित्यक्तफलैषणः ।
सुषुप्तममया बुद्ध्या परितिष्ठामि केवलम् ॥ ९ ॥
भावाभावमयीं चिन्तामीहितानीहितान्विताम् ।
विमृश्याऽऽत्मनि तिष्ठामि चिरञ्जीवाम्यनामयः ॥ १० ॥
प्राणापानसमायोगसमयं समनुस्मरन् ।
स्वयमात्मनि तुष्यामि चिरञ्जीवाम्यनामयः ॥ ११ ॥
इदमद्य मया लब्धमिदं प्राप्स्यामि सुन्दरम् ।
इति चिन्ता न मे तेन चिरञ्जीवाम्यनामयः ॥ १२ ॥
न स्तौमि न च निन्दामि क्वचित्किञ्चित्कदाचन ।
आत्मनोऽन्यस्य वा साधो तेनाऽहं शुभमागतः ॥ १३ ॥

---

महाराज, मैं कभी अतीत एवं अनागत विषयोंका चिन्तन नहीं करता, एकमात्र नित्य वर्तमानस्वभाव साक्षिचैतन्यस्वरूप दृष्टिका अपने मनसे अवलम्बन कर इस कल्पतरु वृक्षपर अवस्थित रहता हूँ ॥ ८ ॥

ब्रह्मन्, व्यवहारवश यथासमय जो भी कर्तव्य प्राप्त हो जाते हैं उनका, फलाभिलाषोंको छोड़ कर निरभिमानबुद्धिसे, केवल अनुष्ठान करता रहता हूँ ॥९॥

हे मुनिवर, इच्छा एवं अनिच्छासे निरन्तर अन्वित इष्टानिष्ट पदार्थोंकी चिन्ताका विचार कर यानी वे सर्वथा हेय ही हैं, ऐसा निश्चय कर केवल अपने स्वरूपमें ही स्थित रहता हूँ। इसलिए मैं शोकरहित होकर चिरकालसे जी रहा हूँ यानी दीर्घजीवी हूँ ॥ १० ॥

भगवन्, प्राण और अपानके सन्धिस्थानमें प्रकाशित हो रहे आत्मतत्त्वका निरन्तर ध्यान करता हुआ मैं अपनी आत्मामें स्वयं ही सन्तुष्ट रहता हूँ। इसलिए शोकरहित होकर चिरकालसे जी रहा हूँ ॥ ११ ॥

महाराज, मैंने आज यह प्राप्त किया और भविष्यमें दूसरा सुन्दर प्राप्त करूँगा, इस प्रकारकी मुझे कभी चिन्ता नहीं होती, इसलिए शोकरहित होकर चिरकालसे जी रहा हूँ ॥ १२ ॥

हे साधो, किसी समय कहींपर अपने या दूसरे किसीके कार्योंकी न तो

न तुष्यति शुभप्राप्तौ नाऽशुभेष्वपि खिद्यते ।
मनो मम समं नित्यं तेनाऽहं शुभमागतः ॥ १४ ॥
परमं त्यागमालम्ब्य सर्वमेव सदैव हि ।
जीवितादि मया त्यक्तं तेनाऽहं शुभमागतः ॥ १५ ॥
प्रशान्तचापलं वीतशोकं स्वस्थं समाहितम् ।
मनो मम मुने शान्तं तेन जीवाम्यनामयः ॥ १६ ॥
काष्ठं विलासिनीं शैलं तृणमग्निं हिमं नभः ।
समं सर्वत्र पश्यामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ १७ ॥
किमद्य मम संपन्नं प्रातर्वा भविता पुनः ।
इति चिन्ताज्वरो नाऽस्ति तेन जीवाम्यनामयः ॥ १८ ॥

---

कुछ स्तुति करता हूँ और न कुछ निन्दा ही करता हूँ। इसलिए मैंने यह दीर्घ जीवन प्राप्त किया है ॥ १३ ॥

महर्षे, मेरा मन इष्ट वस्तुओंकी प्राप्ति होनेपर न सन्तुष्ट होता है और न तो अनिष्ट वस्तुओंकी प्राप्ति होनेपर कभी खिन्न ही होता है, वह निरन्तर एकरूप ही रहता है; इसलिए मैं इस दीर्घ जीवनको प्राप्त हुआ हूँ ॥ १४ ॥

चूँकि समस्त द्वैतबाधरूप उत्तम त्यागका अवलम्बन कर सर्वदा ही जीवनाभिमान आदि सभी वस्तुओंका मैंने परित्याग कर दिया है, अतः इस दीर्घ जीवनको प्राप्त हुआ हूँ ॥ १५ ॥

हे मुने, मेरे मनकी चपलता विलीन हो गई है। वह शोकसे रहित हो गया है, स्वस्थ, समाहित एवं शान्त हो चुका है, इसलिए मैं विकारवर्जित होकर जी रहा हूँ ॥ १६ ॥

चूँकि मैं लकड़ी, विलासिनी रमणी, पर्वत, तिनका, अग्नि, हिम, आकाश—इन सबमें एकरूपता ही देख रहा हूँ, इसलिए विकारवर्जित होकर जी रहा हूँ ॥ १७ ॥

आज मैंने क्या प्राप्त किया और कल प्रातः मुझे क्या प्राप्त होगा, इस-प्रकार चिन्तारूपी ज्वरसे मैं निर्मुक्त हूँ, इसीलिए अनामय होकर मैं जी रहा हूँ ॥ १८ ॥

जरामरणदुःखेषु राज्यलाभसुखेषु च ।
न बिभेमि न हृष्यामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ १९ ॥
अयं बन्धुः परश्चाऽयं ममाऽयमयमन्यतः ।
इति ब्रह्मन्न जानामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ २० ॥
सर्वं सर्वपदाभासमनाद्यन्तमनामयम् ।
अहं चिदिति जानामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ २१ ॥
आहरन् विहरंस्तिष्ठन्नुत्तिष्ठन्नुच्छ्वसन् स्वपन् ।
देहोऽहमिति नो वेद्मि तेनाऽस्मि चिरजीवितः ॥ २२ ॥
इमं सांसारमारम्भं सुषुप्तपदवत् स्थितः ।
असन्तमिव जानामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ २३ ॥
यथाकालमुपायातावर्थानर्थौ समौ मम ।
हस्ताविव शरीरस्थौ तेन जीवाम्यनामयः ॥ २४ ॥

जरा एवं मरणके सदृश कष्टों एवं राज्यप्राप्तिके सदृश सुखों के प्राप्त होनेपर न तो मैं डरता हूँ और न प्रसन्न ही होता हूँ । इसलिए मैं अनामय होकर जीवित हूँ ॥ १९ ॥

हे ब्रह्मन्, यह मेरा बन्धु है, यह मेरा शत्रु है, यह मेरा है एवं यह दूसरेका है, इस प्रकारकी भिन्नता तो मैं जानता ही नहीं, इसलिए अनामय होकर जीवित हूँ ॥ २० ॥

महाराज, नानावस्तुके रूपमें प्रकाशित होनेवाले समस्त वस्तुओंके अधिष्ठानभूत आदि और अन्तसे शून्य विकारवर्जित अवभासक आत्म-पदार्थको तथा भासित होनेवाले इस समस्त प्रपञ्चको एकमात्र चित्स्वरूप ही मैं जानता हूँ इसीसे मैं शोकरहित जीवित हूँ ॥ २१ ॥

ग्रहण कर रहा, विहार कर रहा, स्थिति कर रहा, उत्थान कर रहा, श्वास ले रहा तथा निद्रा ले रहा शरीर ही है, आत्मा नहीं, यह मैं जानता हूँ, इसलिए मैं चिरजीवी हूँ ॥ २२ ॥

महाराज, विकारवर्जित अवस्थामें स्थित हुआ मैं इस संसारमें उत्पन्न घट आदि कार्यविशेषोंको तुच्छ-सा ( मिथ्या ही ) जानता हूँ, इसलिए विकाररहित होकर जी रहा हूँ ॥ २३ ॥

प्रारब्धके द्वारा प्रस्तुत किये गये उपभोग-समयमें प्राप्त हुए इष्ट और अनिष्ट

अपरिचलया शक्त्या सुदृशा स्निग्धमुग्धया ।
ऋजु पश्यामि सर्वत्र तेन जीवाम्यनामयः ॥ २५ ॥
आपादमस्तकान्तेऽस्मिन्न देहे ममता मम ।
त्यक्ताहङ्कारपङ्कस्य तेन जीवाम्यनामयः ॥ २६ ॥
यत्करोमि यदश्नामि तत्त्यक्त्वा तद्गतोऽपि मे ।
मनो नैष्कर्म्यमादत्ते तेन जीवाम्यनामयः ॥ २७ ॥
यदा यदा मुने किञ्चिद्विजानामि तदा तदा ।
मतिरायाति नौद्धत्यं तेन जीवाम्यनामयः ॥ २८ ॥
करोमीशोऽपि नाऽऽक्रान्तिं परितापेन खेदवान् ।
दरिद्रोऽपि न वाञ्छामि तेन जीवाम्यनामयः ॥ २९ ॥

पदार्थ मेरी दृष्टिमें, देहवर्ती हाथोंकी नाईं, समान ही हैं । इसलिए मैं विकार-वर्जित होकर जी रहा हूँ ॥ २४ ॥

अपने स्वरूपसे किसी समय च्युत न होनेवाली मानसिक स्थिरतारूपी शक्तिके द्वारा हुई स्निग्ध एवं मुग्ध सुन्दर दृष्टिसे यानी सब प्राणियोंमें आत्मा एक ही है, इस दृष्टिसे सब स्थानोंमें अकौटिल्यका ही मैं अनुभव करता हूँ, इसलिए अनामय होकर जी रहा हूँ ॥ २५ ॥

महाराज, मैंने अहंकाररूपी कीचड़का परित्याग कर दिया है । इसलिए पैरसे लेकर मस्तक तक इस देहमें मुझे ममता नहीं है, यही कारण है कि मैं सब तरहके विकारोंसे रहित होकर जी रहा हूँ ॥ २६ ॥

महाराज, मैं जो कुछ व्यापार करता हूँ, जो कुछ खाता-पीता हूँ वह सब कुछ अभिमानका परित्याग करके ही । इसलिए शरीरके कारण तादृश व्यापार-युक्त होनेपर भी मेरा मन कर्तृत्व-भोक्तृत्वशून्य स्वभावरूपताका ही स्वीकार करता है । यही कारण है कि मैं अनामय होकर दीर्घजीवी हूँ ॥ २७ ॥

हे मुने, जब-जब मैं कुछ जानता हूँ, तब-तब मेरा मन अविनीतभावको प्राप्त नहीं होता । इसलिए अनायम होकर जीवित रहता हूँ ॥ २८ ॥

महाराज, यद्यपि मैं दूसरोंके ऊपर आक्रमण करनेमें समर्थ हूँ, तथापि मैं आक्रमण ( परिभव ) नहीं करता, दूसरोंके द्वारा खेद पहुँचाये जानेपर भी सहन-शीलताके कारण खिन्न नहीं होता एवं दरिद्र होनेपर भी कुछ नहीं चाहता, इसलिए अनामयरूपसे दीर्घजीवी हूँ ॥ २९ ॥

पश्यद्रूपे शरीरेऽस्मिन् भूतस्थात्मा चिदास्पदः ।
भूतवृन्दमहं साम्यात्तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३० ॥
आशापाशविनुन्नायाश्चित्तवृत्तेः समाहितः ।
संस्पर्शं न ददाम्यन्तस्तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३१ ॥
असत्तां जगतः सत्तामात्मनः करबिल्ववत् ।
सुप्तप्रबुद्धः पश्यामि तेनाऽस्मि चिरजीवितः ॥ ३२ ॥
जीर्णं भिन्नं श्लथं क्षीणं क्षुब्धं क्षुण्णं क्षयं गतम् ।
पश्यामि नववत् सर्वं तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३३ ॥
सुखितोऽस्मि सुखापन्ने दुःखितो दुःखिते जने ।
सर्वस्य प्रियमित्रं च तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३४ ॥

---

चेतनप्राय इस शरीरके भासमान होनेपर भी मैं एकमात्र चैतन्यात्मताका ही अवलोकन करता हूँ । इसलिए सब भूतोंमें चिदात्मताकी समता होनेके कारण सर्वभूतोंके अन्दर स्थित आत्मस्वरूप हो रहा मैं उनको अपने शरीरके सदृश ही देखता हूँ । यही कारण है कि मैं अनामय होकर दीर्घजीवी हूँ ॥ ३० ॥

ब्रह्मन्, निरन्तर समाधियुक्त मैं अनेकविध आशारूपी पाशोंसे बद्ध हुई चित्तवृत्तिको अपने हृदयके अन्दर तनिक भी स्थान नहीं देता, इसलिए निर्विकार होकर मैं चिरजीवी हूँ ॥ ३१ ॥

ब्रह्मन्, बाह्य पदार्थोंके विषयमें सुप्त होकर मैं जगत्‌की असत्ता देखता हूँ और अपने भीतर प्रबुद्ध होकर, हाथमें बेलकी नाईं, आत्माकी सत्ता देखता रहता हूँ, इसलिए चिरजीवी हूँ ॥ ३२ ॥

महाराज, जीर्ण, विदीर्ण, अवयवोंसे शिथिल, क्षीण, क्षुब्ध, चूर्णित एवं विनष्ट हुए सब अतीत, अनागत और वर्तमानके पदार्थोंको, विकारशून्य आत्मदृष्टिके कारण नवीन पदार्थोंके सदृश देखता रहता हूँ, इसलिए विकारशून्य दीर्घजीवी हूँ ॥ ३३ ॥

महाराज, सुखी पुरुषको देखकर मैं सुखी होता हूँ, दुःखी जनको देख कर दुःखी होता हूँ, सभीके लिए मैं प्रिय मित्र हूँ, इसलिए विकारवर्जित चिरजीवी हूँ ॥ ३४ ॥

आपद्यचलधीरोऽस्मि जगन्मित्रं च संपदि ।
भावाभावेषु नैवाऽस्मि तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३५ ॥
नाऽहमस्मि न चाऽन्यो मे नाऽहमन्यस्य कस्यचित् ।
इति मे भावितं चित्तं तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३६ ॥
अहं जगदहं व्योम देशकालक्रमावहम् ।
अहं क्रियेति मे बुद्धिस्तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३७ ॥
घटश्चिच्चित्पटश्चित्खं चिद्वनं शकटं च चित् ।
चित्सर्वमिति मे भावस्तेन जीवाम्यनामयः ॥ ३८ ॥
इत्यहं मुनिशार्दूल त्रिलोककमलालिकः ।
भुशुण्डो नाम काकोलः कथितश्चिरजीवितः ॥ ३९ ॥

---

मैं आपत्ति-कालमें पर्वतकी नाईं धीर रहता हूँ, सम्पत्ति-कालमें समस्त जगत्के प्रति मैत्री रखता हूँ, सम्पत्तिकी वृद्धि या विनाश-दशामें तनिक भी अभिनिवेश नहीं करता । इसलिए मैं चिरजीवी हूँ ॥ ३५ ॥

न मैं हूँ, न मेरे लिए कोई दूसरा है और न मैं किसी दूसरेके लिए हूँ; इस प्रकारकी भावनासे मेरा चित्त भावित है, अतएव मैं अनामय होकर चिरजीवी हूँ ॥ ३६ ॥

मैं ही जगत् हूँ, मैं ही आकाश हूँ, मैं ही देश और कालकी परम्परा हूँ, मैं ही क्रियारूप हूँ, इस प्रकारकी मेरी बुद्धि है । इसलिए मैं अनामय होकर चिरजीवी हूँ ॥ ३७ ॥

क्या सर्वत्र स्थलमें विद्यमान जड़ताको लेकर ही तुम अहंबुद्धि करते हो, नहीं, ऐसा उत्तर देते हैं—'घट०' इत्यादिसे ।

घट चित्स्वरूप है, पट चित्स्वरूप है, आकाश चित्स्वरूप है, अरण्य और शकट भी चित्स्वरूप हैं, चित् ही सब कुछ है, इस प्रकार मेरी भावना है, इसलिए अनामय होकर चिरजीवी हूँ ॥ ३८ ॥

उपसंहार करते हैं—'इत्यहम्' इत्यादिसे ।

हे मुनिशार्दूल, मेरुरूपी पद्मबीजके कोषमें ( कमलके छत्तेमें ) रहने तथा श्यामरूप होने के कारण मैं लोकत्रयरूपी कमलका मानो एक तरहसे भ्रमर हूँ और पूर्वोक्त विभिन्न-विभिन्न भावनाओंके कारण लोगोंके द्वारा भुशुण्ड नामका चिरजीवी द्रोणकौआ व्यवहृत हुआ हूँ ॥ ३९ ॥

ब्रह्मार्णवे विलुलितं त्रिजगत्तरङ्ग-
मुत्पादनाद्यभिभवेन विभिन्नरूपम् ।
आलीनमुन्नमितमाकुलदृश्यदृश्य-
मालोकयन् प्रकलयंश्च चिरं स्थितोऽस्मि ॥ ४० ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे भुशुण्डोपाख्याने चिरजीवितहेतुकथनं नाम षड्विंशः सर्गः ॥ २६ ॥

---

## सप्तविंशः सर्गः

भुशुण्ड उवाच

एतत्ते कथितं ब्रह्मन् यथाऽस्मि यदिहाऽस्मि च ।
त्वदाज्ञामात्रसिद्ध्यर्थं धाष्टर्येन ज्ञानपारग ॥ १ ॥

---

हे ब्रह्मन् , ब्रह्मरूपी समुद्रमें चलायमान; उत्पत्ति, वृद्धि, विपरिणाम और अपक्षयरूप अभिभवोंसे ( एक दूसरेकी टक्करोंसे ) प्राप्त हुए चित्र-विचित्र रूपोंसे युक्त ; पूर्वोक्त रीतिसे बार-बार आविर्भूत एवं विलीन हुए तथा साक्षी द्वारा भासमान बुद्धि, मन एवं इन्द्रियों के विषयीभूत भ्रमणशील त्रिजगद्रूपी तरङ्गोंको व्युत्थानकालमें देखता हुआ और समाधि-कालमें विलापित करता हुआ मैं चिरकालसे स्थित हूँ ॥ ४० ॥

छब्बीसवाँ सर्ग समाप्त

---

## सत्ताईसवाँ सर्ग

[ जानेकी इच्छा कर रहे वसिष्ठजी द्वारा भुशुण्डकी प्रशंसा, भुशुण्ड द्वारा वसिष्ठजीका पूजन तथा आकाशमार्गसे वसिष्ठजीकी स्वलोकप्राप्ति—इनका वर्णन ]

भुशुण्ड ने कहा—हे ज्ञानके पारंगत ब्रह्मन् , एकमात्र आपकी आज्ञाका परिपालन करनेके लिए ही धृष्टताका अवलम्बन कर जिस प्रकारसे मैं चिरजीवी हूँ और जिस प्रकारसे परमार्थरूप इस कार्यकरणसंघातरूप देहमें मेरी स्थिति है, वह सब कुछ मैंने आपसे कह दिया ॥ १ ॥

वसिष्ठ उवाच

अहो नु चित्रं भगवन् भवता भूषणं श्रुतेः ।
आत्मोदन्तः प्रकथितः परं विस्मयकारणम् ॥ २ ॥
धन्यास्ते ये महात्मानमत्यन्तचिरजीवनम् ।
भवन्तं परिपश्यन्ति द्वितीयमिव पद्मजम् ॥ ३ ॥
यावदद्य दृशो धन्याः स्वात्मोदन्तमखण्डितम् ।
यथावत्पावनं बुद्धेः सर्वं कथितवानसि ॥ ४ ॥
प्रभ्रान्तं दिक्षु सर्वासु दृष्टा विबुधभूतयः ।
भवानिव जगत्यस्मिन्न महानवलोकितः ॥ ५ ॥
कथञ्चित् प्राप्यते कश्चिद्भ्रान्त्वेह हि महाजनः ।
न भवानिव भव्यात्मा सुलभो जगति क्वचित् ॥ ६ ॥
वंशखण्डे हि कस्मिंश्चिज्जायते मौक्तिकं यथा ।
जगत्खण्डे हि कस्मिंश्चिद्दृश्यते त्वादृशस्तथा ॥ ७ ॥

---

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे ऐश्वर्यपूर्ण पक्षिराज, कितने हर्षका विषय है कि आपने अपने प्राण-चिन्तन एवं चिरजीवनकी कहानी, जो सुनने योग्य कहानियोंमें भूषणस्वरूप तथा अनेकविध विस्मयोंके उत्पादनमें परम कारणभूत है, मुझसे कही ॥ २ ॥

पक्षिराज, वे महात्मा धन्य हैं, जो दूसरे ब्रह्मदेवके समान स्थित अत्यन्त दीर्घजीवी आपके दर्शन करते हैं ॥ ३ ॥

हे पक्षिराज, ये मेरे नेत्र भी धन्य हैं जो तबसे लेकर अबतक आपके दर्शन करते रहे । आपने बुद्धिको पवित्र करनेवाला अखण्डित ( अक्षरशः अपना सम्पूर्ण जीवनवृत्तान्त ) ज्योंका त्यों ठीक ठीक कहा ॥ ४ ॥

वायसराज, मैंने सब दिशाओंमें परिभ्रमण किया और देवताओं एवं बड़े-बड़े तत्त्ववेत्ताओं की ज्ञान आदि सम्पतियां देखीं, परन्तु इस जगत्में आपके सदृश दूसरे किसी महान् ज्ञानीको नहीं देखा ॥ ५ ॥

वायसराज, प्रयत्नसे दीर्घकाल तक परिभ्रमण कर कोई किसी महाव्यक्तिको किसी तरह प्राप्त कर सकता है, परन्तु आपके सदृश भव्यात्मा ज्ञानी इस जगत्में कहींपर भी सुलभ नहीं हो सकता ॥ ६ ॥

जिस प्रकार किसी एक बांसके वनमें ही मोती उत्पन्न होता है, वैसे ही

मया तु सुमहत्कार्यमद्य सम्पादितं शुभम् ।
पुण्यदेहविमुक्तात्मा यद्भवानवलोकितः ॥ ८ ॥
तदस्तु तव कल्याणं प्रविशाऽऽत्मगुहां शुभाम् ।
मध्याह्नसमयो यन्मे व्रजामि सुरमन्दिरम् ॥ ९ ॥
इत्याकर्ण्य भुशुण्डोऽसौ जग्राहोत्थाय पादपात् ।
सङ्कल्पिताभ्यां हस्ताभ्यामुपात्तं हेमपल्लवम् ॥ १० ॥
कल्पवृक्षलतापुष्पकेसरेण हिमत्विषा ।
तत्पात्रं मौक्तिकार्घ्येण पूरयामास पूर्णधीः ॥ ११ ॥
तेनाऽर्घ्यपाद्यपुष्पेण त्रिनेत्रमिव मामसौ ।
आपादमस्तकं भक्त्या पूजयामास पूर्वजः ॥ १२ ॥
अनुव्रज्याकदर्थेन खगेन्द्राऽलमिति ब्रुवन् ।
विष्टरादहमुत्थाय ततः खगवदाप्लुतः ॥ १३ ॥

---

आपके सदृश ज्ञानी जगत्के किसी एक कोनेमें ही दिखलाई देता है [ मोतियोंकी आठ खानोंमें बांसका भी परिगणन है ] ॥ ७ ॥

भुशुण्डजी, पुण्य-देह एवं विमुक्तात्मा आपका जो यह अवलोकन किया, उससे मैंने तो आज अत्यन्त कल्याणकर एक बहुत-बड़ा कार्य सम्पादन कर लिया है ॥८॥

पक्षिराज, तुम्हारा कल्याण हो, तुम अपनी शुभ गुहामें प्रवेश करो, यतः मध्याह्न-कर्तव्यके लिए मेरा समय हो गया है, अतः मैं भी अपने घर सप्तर्षि-लोकमें जा रहा हूँ ॥ ९ ॥

यह सुनकर इस भुशुण्डने वृक्षसे उठकर सङ्कल्पजनित हाथोंसे प्राप्त सुवर्ण-पल्लवका ( सुवर्णपल्लवमय पात्रका ) ग्रहण किया ॥ १० ॥

तदनन्तर पूर्णप्रज्ञ उस वायसराजने कल्पवृक्षकी लताके पुष्पकेसरोंसे युक्त, हिमके सदृश कान्तिवाले अर्घोपयोगी मोतीरूपी जलसे उस पात्रको भर दिया ॥ ११ ॥

श्रीरामजी, उक्त अर्घ्य, पाद्य और पुष्पसे संसारमें सबसे पहले उत्पन्न हुए यानी चिरन्तन इस भुशुण्डने तीन नेत्रवाले महादेवजीके सदृश मेरी पैरसे लेकर मस्तकपर्यन्त भक्तिपूर्वक पूजा की ॥ १२ ॥

तदनन्तर हे खगेन्द्र, आप मेरे पीछे चलनेके लिए अधिक श्रम न करें, इस प्रकार कहता हुआ मैं आसनसे उठकर पक्षीकी नाईं उड़ गया ॥ १३ ॥

व्योम्नि योजनमात्रं तु मदनुव्रज्यया गतः ।
करं करेणाऽवष्टभ्य बलात् संरोधितः खगः ॥ १४ ॥
मयि याते क्षणेनैव गगनाध्वन्यदृश्यताम् ।
निवृत्तोऽसौ विहङ्गेन्द्रो दुस्त्यजा सङ्गतिः सताम् ॥ १५ ॥
अन्योन्यमपि कस्मिंश्चित्तरङ्गक इवाऽम्बुधौ ।
व्योमन्यदृश्यतां यातो खगस्मृत्या मुनीनहम् ।
सप्तर्षिमण्डलं प्राप्य जायया परिपूजितः ॥ १६ ॥
याते कृतयुगस्याऽऽदौ पुरा वर्षशतद्वये ।
संगतोऽहं भुशुण्डेन मेरोः शृङ्गद्रुमेऽभवम् ॥ १७ ॥
अद्य राम कृते क्षीणे त्रेता संप्रति वर्तते ।
मध्ये त्रेतायुगस्याऽस्य जातस्त्वं रिपुमर्दन ॥ १८ ॥
पुनरद्याऽष्टमे वर्षे तत्रैवोपरि भूभृतः ।
मिलितोऽभूद्भुशुण्डो मे तथैवाऽजररूपवान् ॥ १९ ॥

हे श्रीरामजी, मेरे पीछे-पीछे अनुगमन द्वारा आकाशमें वह पक्षिराज एक योजनतक चलता रहा। इसके बाद मैंने अपने हाथसे उसका हाथ पकड़कर बलपूर्वक उसे रोक दिया ॥ १४ ॥

क्षणभरमें ही मैं आकाशमार्गमें जब अदृश्य हो गया, तभी वह पक्षिराज अपने स्थानके लिए लौटा। ठीक ही है, सज्जनोंकी सङ्गतिका बड़ी कठिनाईसे त्याग होता है ॥ १५ ॥

हे श्रीरामजी, आकाशमार्गमें कुछ दूर जाकर, समुद्रमें तरङ्गकी नाईं, हम दोनों ही एक दूसरेके प्रति कहीं अदृश्य हो गये। भुशुण्डका निरन्तर स्मरण करते हुए अरुन्धतीसे पूजित मैंने भी सप्तर्षि-मण्डलको प्राप्तकर मुनियोंका दर्शन किया ॥१६॥

उक्त भुशुण्ड-सङ्गतिका समय कहते हैं—'याते' इत्यादिसे।

श्रीरामजी, सत्ययुगके प्रथम दो शतक जब व्यतीत हो चुके थे, तब मेरुपर्वतके तथाकथित कल्पवृक्षपर भुशुण्डके साथ मैंने पहले-पहल भेंट की थी ॥ १७ ॥

हे श्रीरामजी, आजकल वर्तमान समयमें सत्ययुगके क्षीण होनेपर त्रेतायुग चल रहा है और हे रिपुमर्दन, इस त्रेतायुगके बीचमें आपने जन्म लिया है ॥ १८ ॥

हे श्रीरामजी, आजसे आठ वर्ष पहले सुमेरुपर्वतके उसी शिखरके ऊपर ज्योंका त्यों अजररूपधारी वह भुशुण्ड मुझसे फिर मिला था ॥ १९ ॥

इति संकथितं चित्रं भुशुण्डोदन्तमुत्तमम् ।
श्रुत्वा विचार्य चैवाऽन्तर्यद्युक्तं तत्समाचर ॥ २० ॥

श्रीवाल्मीकिरुवाच

इति सुमतिभुशुण्डसत्कथां यो
विमलमतिः प्रविचारयिष्यतीह ।
भवभयबहुलाकुलास्थितां स
प्रसभमसत्सरितं तरिष्यतीति ॥ २१ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे भुशुण्डोपाख्यानसमाप्तिर्नाम सप्तविंशः सर्गः ॥ २७ ॥

---

## अष्टाविंशः सर्गः

वसिष्ठ उवाच

एवं भुशुण्डवृत्तान्तः कथितस्ते मयाऽनघ ।
अनया प्रज्ञया तीर्णो भुशुण्डो मोहसङ्कटात् ॥ १ ॥

---

उपसंहार करते हैं—'इति' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, इस प्रकारका विचित्र उत्तम भुशुण्ड-वृत्तान्त मैंने आपसे कहा । उसका श्रवण और भीतरसे मनन कर जो उचित हो, उसका अनुष्ठान कीजिए ॥२०॥

श्रीवाल्मीकिजीने कहा—इस प्रकारकी बुद्धिमान् भुशुण्डकी उत्तम कथाका जो विशुद्धमति महात्मा भली प्रकार विचार करेगा, वह इसी शरीरमें जन्मादि भयोंसे मलिन अतएव व्याकुल जीवोंके द्वारा व्याप्त हुई इस माया-नदीको बलात् पार कर जायगा ॥२१॥

सत्ताईसवाँ सर्ग समाप्त

---

## अट्ठाईसवाँ सर्ग

[ भुशुण्डाख्यायिकाका सम्बन्ध, देहकी अनिश्चितता तथा देहादिमें आपाततः भ्रान्तिरूपता का वर्णन ]

वर्णित भुशुण्डाख्यायिकाका उपक्रान्त उपदेशके साथ सम्बन्ध बतलाते हैं—'एवम्' इत्यादिसे ।

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे निष्पाप श्रीरामजी, इस प्रकारका भुशुण्ड-वृत्तान्त मैंने आपसे कहा । आख्यायिकामें वर्णित इसी तात्त्विक बुद्धिके कारण मोहसंकटसे भुशुण्ड तैर गया था ॥ १ ॥

एतां दृष्टिमवष्टभ्य स्वप्राणाभ्यासपूर्विकाम् ।
भुशुण्डवन्महाबाहो भव तीर्णमहार्णवः ॥ २ ॥
यथा ज्ञानेन योगेन सन्तताभ्यासजन्मना ।
भुशुण्डः प्राप्तवान् प्राप्यं तथाऽऽसादय तत्पदम् ॥ ३ ॥
असक्तबुद्धयः सर्वे भुशुण्डवदवस्थितिम् ।
प्राप्नुवन्ति परे तत्त्वे प्राणापानावलोकिनः ॥ ४ ॥
एता विचित्रा भवता श्रुता विज्ञानदृष्टयः ।
इदानीं धियमालम्ब्य यथेच्छसि तथा कुरु ॥ ५ ॥

श्रीराम उवाच

भगवन् भवता भूमिभास्वता ज्ञानरश्मिभिः ।
हार्दमुद्दामदौरात्म्यं प्रमृष्टमखिलं तमः ॥ ६ ॥

---

हे महाबाहो, अपने प्राणके निरोध या उपासन पूर्वक इस दृष्टिका अवलम्बन कर आप भुशुण्डकी नाईं विपुल महासागरसे तैर जाइए ॥ २ ॥

श्रीरामजी, निरन्तर प्राणोपासनासे जनित ज्ञानात्मक योगसे जिस प्रकार भुशुण्डने प्राप्तव्य ब्रह्म-पद प्राप्त किया, उसी प्रकार आप भी उस पदको प्राप्त कर लीजिए ॥ ३ ॥

उक्त प्राण और अपान की उपासना करनेवाले सभी अनासक्तमति, भुशुण्डकी नाईं, परमपदमें स्थिति प्राप्त करते हैं ॥ ४ ॥

हे श्रीरामजी, इन सब विचित्र विज्ञानोपासनाओंका आपने श्रवण किया। अब बुद्धिका अवलम्बन कर जैसा चाहें, वैसा करें यानी अपनी आत्मनिष्ठा योगपूर्वक या उपासनापूर्वक जैसी चाहें वैसी करें ॥ ५ ॥

योग और उपासना की कथा जाने दीजिए महाराज, हमें तो एकमात्र आपके उपदेशके श्रवणसे ही तत्त्वज्ञान प्राप्त हो चुका है, यों सूचन कर रहे श्रीरामचन्द्रजी कथाप्रसंगसे प्राप्त हुए देहरूपी घरके केवल स्वरूपकी ही जिज्ञासासे पुनः प्रश्न करते हैं—'भगवन्' इत्यादिसे।

श्रीरामजीने कहा—भगवन्, पृथ्वीमें अवतीर्ण हुए दूसरे सूर्यके सदृश आपने ज्ञानकी किरणोंसे हृदयगत समस्त अन्धकारका, जो अनात्मपदार्थोंमें

प्रबुद्धाः स्मः प्रहृष्टाः स्मः प्रविष्टाः स्मः स्वमास्पदम् ।
स्थिताः स्मो ज्ञातविज्ञेया भवन्तो ह्यपरा इव ॥ ७ ॥
अहो भुशुण्डचरितं परं विस्मयकारकम् ।
भगवन् भवता प्रोक्तमुत्तमार्थावबोधनम् ॥ ८ ॥
भुशुण्डचरिते ब्रह्मन्नेतस्मिन् कथिते त्वया ।
यच्छरीरगृहं प्रोक्तं मांसचर्मास्थिनिर्मितम् ॥ ९ ॥
तत्केन नाम रचितं कुतो वा तत्समुत्थितम् ।
कथं वा स्थितिमायातं को वा तत्राऽवतिष्ठते ॥ १० ॥

वसिष्ठ उवाच

परमार्थावबोधाय दोषापाकरणाय च ।
शृणु राघव तत्त्वेन वक्ष्यमाणमिदं मया ॥ ११ ॥
अस्थिस्थूणं नवद्वारं रक्तमांसावलेपनम् ।
शरीरसदनं राम न केनचिदिदं कृतम् ॥ १२ ॥

---

स्वात्मत्वबुद्धि तथा तज्जनित दुष्टचेष्टारूपी निरंकुश दौर्जन्यका सम्पादक था, विनाश कर डाला ॥ ६ ॥

महाराज, आपके ही सदृश दूसरे हम लोग भी प्रबुद्ध हो गये, प्रसन्न हो गये, प्राप्तव्य अपने आत्मपदमें प्रविष्ट हो गये और हो गये ज्ञातज्ञातव्य होकर स्थित ॥७॥

भगवन्, उत्तम अर्थका अवबोधक तथा आश्चर्यजनक सर्वश्रेष्ठ भुशुण्डका चरित्र जो आपने कहा, उससे अहा ! मुझे अत्यन्त हर्ष हुआ ॥ ८ ॥

हे ब्रह्मन्, आपके द्वारा कहे गये इस भुशुण्ड-चरित्रमें मांस, चर्म और अस्थि से निर्मित शरीररूपी घरका जो उल्लेख किया गया है, उसकी किसने रचना की, कहाँसे वह उत्पन्न हुआ, किस तरहसे स्थित हुआ और उसमें कौन रहता है [ शरीरका कर्ता, हेतु, उसकी स्थितिका प्रकार और उसमें रहनेवाला स्वामी—इन चारोंके विषयमें यहाँ प्रश्न किये गये हैं । ] ॥ ९, १० ॥

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे राघव, परब्रह्मरूप परमार्थ तत्त्वको जाननेके लिए तथा संसारहेतु अनेक दोषोंके विनाशके लिए मेरे द्वारा तत्त्वतः कहे जानेवाले इस उपदेशको आप सुनिए ॥ ११ ॥

पहले प्रश्नका उत्तर देते हैं—'अस्थि०' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, इस शरीररूपी घरका—जिसमें हड्डियाँ ही खम्भे हैं, मुख आदि

आभासमात्रमेवेदमित्थमेवाऽवभासते ।
द्विचन्द्रविभ्रमाकारं सदसच्च व्यवस्थितम् ॥ १३ ॥
द्विचन्द्रदर्शनविधौ चन्द्रद्वित्वं सदैव हि ।
वस्तुतश्चैक एवेन्दुः स्थितो देहस्तथैव हि ॥ १४ ॥

---

नव दरवाजे हैं और जो रक्त और माँस से लिपा गया है—वास्तवमें किसीने भी निर्माण नहीं किया है ॥ १२ ॥

श्रुति और पुराण की आख्यायिकाओंमें यह प्रसिद्ध है कि इस देहका निर्माण करनेवाला ईश्वर है और जीव तो अपने कर्मोंके उपभोगके लिए इसका निर्माण करानेवाला है, फिर इन दोनोंका अपलाप आप कैसे करते हैं? यदि ऐसी कोई शङ्का करे, तो उसपर कहते हैं—'**आभासमात्र०**' इत्यादिसे।

हे राघव, यह शरीर केवल आभासरूप (झलकमात्र) ही है, बिना निर्माताके ही अवभासित होता है, द्विचन्द्रविभ्रमके सदृश इसका स्वरूप मिथ्या है तथा प्रतीतिकालमें सद्रूपसे और परमार्थदशामें असद्रूपसे स्थित रहता है [ जैसे जलमें गिरा चन्द्रप्रतिबिम्ब एवं चक्षुपर अङ्गुलि रखनेसे हुआ द्वितीय चन्द्रमाका विभ्रम निर्माताकी अपेक्षा नहीं रखता, वैसे ही आभासमात्र यह शरीर भी निर्माताकी अपेक्षा नहीं रखता। श्रुतिमें प्रसिद्ध जो ईश्वरनिर्मातृत्व है, वह पुरुषनिःश्वास-दृष्टान्त देखनेसे मुख्य प्रतीत नहीं होता, इसी प्रकार जीवका निर्माण-कारित्व भी मुख्य नहीं है, क्योंकि वैसा निर्माण करानेमें न कोई बुद्धिका उपयोग है और न कोई अनिष्टका निर्माण ही कराता है। ] ॥ १३ ॥

देहमें मिथ्यात्व तो प्रतीतिकालमात्रस्थायी होनेके कारण चन्द्रद्वैतताकी नाईं ही प्रसिद्ध है, ऐसा कहते हैं—'**द्विचन्द्र०**' इत्यादिसे।

जैसे चन्द्रमाकी द्वैतता दो चन्द्रोंके दर्शनकी क्रियाके होनेपर ही यानी चक्षुको अङ्गुलिसे दबानेपर ही प्रतीत होती है, वास्तवमें तो चन्द्रमा सदा एक ही है, वैसे ही आत्माके देहवैशिष्ट्य-ज्ञानक्रियाके होनेपर ही देह प्रतीत होती है, वस्तुतस्तु आत्मा निरन्तर एक ही है। तात्पर्य यह हुआ कि प्रतीयमान चन्द्रद्वैतता जैसे विभ्रममात्र है, वैसे ही प्रतीयमान यह देह भी विभ्रममात्र ही है ॥ १४ ॥

देहप्रत्ययकाले हि देहोऽयं समवस्थितः ।
असन्नेव च सत्तस्मात् प्रोक्तः सदसदात्मकः ॥ १५ ॥
स्वप्ने स्वप्नावबोधः संस्त्वन्यदा स मुधैव हि ।
बुद्बुदो बुद्बुदविधौ सत्यो मिथ्यैव चाऽन्यदा ॥ १६ ॥
देहो देहविधौ सत्यो ह्यसत्य इतरद्विधौ ।
प्रतिभासविधौ तावज्जलं सदसदन्यदा ॥ १७ ॥
प्रतिभासविधौ देहः सन्नसंश्चाऽन्यदा स्मृतः ।
आभासमात्रमेवेदमित्थं सम्प्रति भासते ॥ १८ ॥
अयं नामाऽहमित्यन्तर्गृहीतमननं स्थितम् ।
मांसास्थिमयनिर्माणदेहोऽहमिति विभ्रमम् ।
त्यज सङ्कल्पनिर्माणदेहाः सन्ति सहस्रशः ॥ १९ ॥

---

उक्त अर्थका ही स्पष्टीकरण करते हैं—'देह०' इत्यादिसे ।

यद्यपि वास्तवमें देह असत् ही है; तथापि 'यह देह है', इस प्रकार देह-प्रतीतिके कालमें अधिष्ठान-सत्ताको लेकर ही यह शरीर सत्-सा स्थित रहता है, इसलिए यह सदसदात्मक कहा गया है ॥ १५ ॥

असत्में सत्त्वका भ्रम कहाँ देखा गया है, इस शङ्कापर कहते हैं—'स्वप्ने' इत्यादिसे ।

स्वप्न-दशामें ही प्रतीयमान स्वाप्निक पदार्थ सत्-से प्रतीत होते हैं और दूसरे समयमें स्वाप्निक पदार्थ मिथ्या ही हैं । बुद्बुदोंके साक्षात्कारके समय बुद्बुद सत्य-से प्रतीत होते हैं, पर दूसरे समयमें तो वे मिथ्या ही हैं ॥ १६ ॥

देहकी प्रतीति होनेपर देह सत्य-सी है और आत्माकी प्रतीति होनेपर असत्य है । मृगतृष्णिका-जल भी मृगतृष्णिकाका प्रतिभास होनेपर सत्-सा रहता है और अन्यकालमें असत् ही रहता है ॥ १७ ॥

[ उपर्युक्त विविध दृष्टान्तोंसे यह निश्चित हुआ कि ] देहकी प्रतीति होनेपर ही देह सत्य-सी प्रतीत होती है, अन्य समयमें असत् ही है, इसलिए यह शरीर आदि, जो केवल आभासरूप ही है, अज्ञानदशामें ही भासते हैं ॥ १८ ॥

शरीर आदिमें आभासमात्रत्वका उपपादन कर रहे महाराज वसिष्ठजी उसमें अभिमानका परित्याग कराते हैं—'अयम्' इत्यादिसे ।

सुखतल्पगतो येन स्वप्नदेहेन. दिक्तटान् ।
परिभ्रमसि हे राम स देहस्ते क्व संस्थितः ॥ २० ॥
जागरायां मनोराज्ये येन स्वर्गपुरान्तरम् ।
परिभ्रमसि मेरुं वा स देहस्ते क्व संस्थितः ॥ २१ ॥
स्वप्नेष्वपि च यः स्वप्नस्तत्र येन महीतटान् ।
परिभ्रमसि हे राम स देहस्ते क्व संस्थितः ॥ २२ ॥
मनोराज्यं मनोराज्ये महद्विभवभूमिषु ।
परिभ्रमसि येनेह स देहस्ते क्व संस्थितः ॥ २३ ॥
गतैर्देहैर्मनोराज्ये या विचित्रा जगत्क्रियाः ।
प्रकरोषि महाबाहो ते देहास्ते क्व संस्थिताः ॥ २४ ॥

हे श्रीरामजी, 'यह शरीर ही मैं हूँ' यह जो अनुभव होता है, वह पूर्वमें गृहीत देहाकार मनन ही है यानी देहाकार मनन ही संस्कारोंकी दृढ़तासे बार-बार देहके आकारमें स्थित रहता है; इसलिए मांस और अस्थि के विकारोंसे बना शरीर ही 'मैं हूँ' इस अभिमानका आप परित्याग कर दीजिए। भद्र, मिथ्या-संकल्पसे जनित ये हजारोंकी संख्यामें देह विद्यमान हैं ॥ १९ ॥

संकल्पजनित देहोंकी ही उदाहरणपूर्वक असत्यता बतलाते हैं—'सुख-तल्प०' इत्यादिसे।

हे श्रीरामजी, भला यह आप बतलाइए कि सुखशय्यापर सोये हुए आप जिस स्वप्न-देहसे विविध दिग्-मण्डलमें परिभ्रमण करते हैं, वह आपकी देह किस स्थानमें स्थित है ? ॥ २० ॥

जाग्रत्-दशामें भी मनोराज्यमें जिस देहसे स्वर्गीय नगरोंके अन्दर या मेरु-पर्वतपर आप परिभ्रमण करते हैं, वह आपकी देह कहाँ स्थित है ? ॥ २१ ॥

हे श्रीरामजी, स्वप्नोंमें भी जो दूसरा स्वप्न आता है, उस स्वप्नमें जिस देहसे बड़े-बड़े पृथिवी-तटोंपर आप परिभ्रमण करते हैं, वह आपकी देह कहाँ स्थित है ? ॥ २२ ॥

हे महाबाहो, मनोराज्यके भीतर कल्पित दूसरे मनोराज्यमें बड़ी-बड़ी विभवपूर्ण भूमियोंमें जिस देहसे आप परिभ्रमण करते हैं, वह आपकी देह कहाँ स्थित है ? ॥ २३ ॥

हे महाबाहो, कल्पनाविनाशके अनन्तर विनष्ट हो जानेवाली जिन देहोंसे

विलासिन्याऽनुरागिण्या येन सङ्कल्पकान्तया ।
निर्वृतिं यासि देहेन स देहस्ते क्व संस्थितः ॥ २५ ॥
एते राम यथा देहा मनसः सदसन्मयाः ।
तथैव तादृशाचारो देहोऽयं मनसः स्मृतः ॥ २६ ॥
इदं धनमयं देहो देशोऽयमिति विभ्रमः ।
तत्सर्वं चित्तवीर्यस्य सङ्कल्पस्य विजृम्भितम् ॥ २७ ॥
दीर्घस्वप्नमिमं विद्धि दीर्घं वा चित्तविभ्रमम् ।
दीर्घं वाऽपि मनोराज्यं संसारं रघुनन्दन ॥ २८ ॥

---

मनोराज्यमें चित्र-विचित्र जागतिक व्यापारोंका अनुष्ठान करते हैं, वे आपकी देह कहाँ स्थित रहती हैं ? ॥ २४ ॥

हे श्रीरामजी, विलासनिपुण तथा अनुरक्ता सङ्कल्पित कान्ताके साथ जिस देहसे रति-सुखका अनुभव करते हैं, वह आपकी देह कहाँ स्थित है ? ॥ २५ ॥

उन स्वप्न-देह आदिमें मिथ्यात्व एवं कल्पितत्व आदिका निश्चय होनेके कारण प्रस्तुत देहमें भी उसका साधन करते हैं—'एते' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, ये शरीर जिस प्रकार मानसिक संकल्पसे जनित सत् और असद्रूप हैं, ठीक उसी प्रकार यह प्रस्तुत शरीर भी मानसिक सङ्कल्पसे जनित, सद्रूप, असद्रूप है और वैसा ही आचरण करनेवाला है ॥ २६ ॥

अहन्ताध्यासके विषय शरीरमें दिखलाया गया न्याय ममता-अध्यासके विषय धन आदिमें भी समान ही है, इस आशयसे कहते हैं—'इदं धन०' इत्यादिसे ।

यह मेरा धन है, यह मेरा शरीर है, यह मेरा देश है, इस प्रकारकी जो प्रतीति होती है, वह भी विभ्रमात्मक ही है, क्योंकि धन आदि सभी कुछ चित्त-जनित सङ्कल्पका ही विजृम्भण ( विलास ) है ॥ २७ ॥

जाग्रत् देहादिमें स्वाप्न देहादिसे जो पार्थक्य प्रतीत होता है, वह एकमात्र दीर्घकालानुवृत्तिसे ही होता है, न कि सत्यत्व, सङ्कल्पाजनितत्व आदिसे, इस आशयसे कहते हैं—'दीर्घ०' इत्यादिसे ।

हे रघुनन्दन, आप इस संसारको एक तरहका दीर्घ स्वप्न, दीर्घ चित्तविभ्रम या दीर्घ मनोराज्य ही समझिए ॥ २८ ॥

प्रबोधमेष्यसि यदा परमात्मेच्छया स्वया ।
द्रक्ष्यसि त्वं तदा सम्यगिदमर्कोदये यथा ॥ २९ ॥
स्वप्नसङ्कल्पजालेन यथाऽन्यैव जगत्स्थितिः ।
तथैवेयं हि सङ्कल्पकलना काचिदेव हि ॥ ३० ॥
यथा पूर्वं मयोत्पत्तिः प्रोक्ता कमलजन्मनः ।
मनसः स्वयमेवाऽन्तःसङ्कल्पकलनोद्भवा ॥ ३१ ॥
विचित्ररचनोपेतं मनस्तत्राऽऽत्तविभ्रमम् ।
सङ्कल्पकलनामात्रं तथेदमवभासनम् ॥ ३२ ॥
यथा कल्पित आभासो मनसोऽब्जजतां गतः ।
देहाद्विचिन्तितो देहः स्थितोऽन्यस्तद्वदेव हि ॥ ३३ ॥

---

इसीलिए आत्मतत्त्व-साक्षात्कारसे इस संसारकी बाध्यरूपता भी उपपन्न हो सकती है, इस आशयसे कहते हैं—'**प्रबोध०**' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, निजी परमात्माकी इच्छासे जब आप तत्त्वज्ञानको प्राप्त होंगे, तब आप इस संसारको इस तरह आत्ममात्ररूप देखेंगे, जिस तरह सूर्योदय होनेपर प्रबुद्ध हुआ पुरुष स्वाप्निक पदार्थोंको आत्मरूप देखता है ॥ २९ ॥

हे श्रीरामजी, स्वप्न और सङ्कल्पों से ( मनोराज्योंसे ) जैसे एक विलक्षण ही जगत्की स्थिति प्रतीत होती है, वैसे ही यह व्यावहारिक जगत्की स्थिति भी एक प्रकारसे सङ्कल्पजनित एवं विलक्षण ( अनिर्वचनीय ) ही है ॥ ३० ॥

कथित अर्थके विषयमें पहले उत्पत्ति-प्रकरणमें विस्तारसे जो कहा गया था, उसका स्मरण कराते हैं—'**यथा**' इत्यादिसे ।

जैसे मैंने पहले कमलोद्भव ब्रह्मदेवकी उत्पत्ति मनसे कही है, वैसे ही यह जगत्की उत्पत्ति भी स्वयं मनके भीतरी सङ्कल्पकलनसे ही हुई है ॥ ३१ ॥

जैसे चित्र-विचित्र रचनाओंसे युक्त तथा अनेक प्रकारके विभ्रमोंसे ग्रस्त मन ही ब्रह्माकी उत्पत्तिमें कारण है, वैसे ही यह जगदवभासमें भी एकमात्र सङ्कल्पकलनरूप मन ही कारण है ॥ ३२ ॥

ऐन्दवके उपाख्यानमें जो कहा जा चुका है, उसका भी स्मरण करना चाहिए, ऐसा कहते हैं—'**यथा कल्पित०**' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, ब्रह्माजीके मनसे सङ्कल्पित चिदाभास जिस प्रकार ब्रह्माजीकी

प्राक्प्रवाहचिराभ्यस्तो वासनातिशयेन यः ।
तथैव दृश्यते देहस्तथाऽऽकृत्युदयेन सः ॥ ३४ ॥
पौरुषेण प्रयत्नेन सङ्कल्पो ह्ययमेव चित् ।
अन्यथा भाव्यते राम भूयते तदिहाऽन्यथा ॥ ३५ ॥
अयं सोऽयं ममाऽयं च संसार इति भाविते ।
सत्यो यो भाव्यते राम भावनादार्ढ्यसम्भवः ॥ ३६ ॥
भावितं तीव्रवेगेन यदेवाऽऽशु तदेव हि ।
सर्वत्र दृश्यते राम कान्तेवाऽत्यन्तवल्लभा ॥ ३७ ॥
अहर्व्यावृत्तिरभ्यस्ता यथा स्वप्नेषु दृश्यते ।
तथाऽयं भावनाभ्यस्तः संसारोऽप्यवलोक्यते ॥ ३८ ॥

---

स्वरूपताको प्राप्त हुआ है, उसी प्रकार पूर्व देहके उत्क्रमणके समयमें सङ्कल्पित जो शरीर होता है, उसीके सदृश दूसरा शरीर आगेके लिए स्थित रहता है ॥ ३३ ॥

सुदृढ़ वासना द्वारा पहलेके शरीरप्रवाहमें दीर्घकालतक अभ्यस्त जिन-जिन अवयवोंसे सम्पन्न जैसी देह रहती है, उन्हीं अवयव-संस्थानोंसे सम्पन्न उसी प्रकारकी देह पुनः दिखलाई पड़ती है ॥ ३४ ॥

हे श्रीरामजी, पुरुषके उत्तम प्रयत्नसे मनको अन्तर्मुख बनाकर आत्मतत्त्वका जब साक्षात्कार हो जाता है, तब यह जगदाकार सङ्कल्प चिद्रूप ही हो जाता है और यदि उसकी विपरीतरूपसे भावना की जाय, तो विपरीत ही हो जाता है ॥ ३५ ॥

हे श्रीरामजी, 'यह वह है', 'यह मेरा है' और 'यह मेरा संसार है' इस प्रकार भावित होनेपर देहादि जगद्रूप सङ्कल्प जो सत्य-सा प्रतीत होता है, वह केवल सुदृढ़ भावनासे ही होता है ॥ ३६ ॥

हे श्रीरामजी, अत्यन्त प्रिय कान्ताकी नाईं तीव्र वेगसे जिसकी जिस रूपसे भावना की जाती है, तत्काल ही वह तद्रूप सर्वत्र दिखलाई पड़ता है ॥ ३७ ॥

हे श्रीरामजी, जिस प्रकार दिनमें अभ्यस्त व्यापार ही स्वप्नमें दिखलाई पड़ते हैं, वैसे ही यह संसार भी भावनासे अभ्यस्त ही दिखलाई देता है ॥ ३८ ॥

यथा स्वप्नावनौ क्षिप्रमहर्यदवभासते ।
तथेदमल्पकालस्थमपि संलक्ष्यते स्थिरम् ॥ ३९ ॥
व्योमन्येव यथा तापतप्ते संदृश्यते सरित् ।
धराऽप्यविद्यमानाऽपि सङ्कल्पाद्दृश्यते तथा ॥ ४० ॥
दृश्यते दृष्टिवैरूप्याद्यथा व्योमनि पिच्छिका ।
तथैवेयं जगल्लक्ष्मीर्दुर्ज्ञानादवभासते ॥ ४१ ॥
दृश्यते समया दृष्ट्या न यथा व्योम्नि पिच्छिका ।
सम्यग्दृष्ट्या जगल्लक्ष्मीस्तथेयं नाऽवभासते ॥ ४२ ॥
भीरुरभ्येति न यथा स्वसङ्कल्पेषु संभ्रमम् ।
स्वसङ्कल्पे हि संसारे न तथैति भयं सुधीः ॥ ४३ ॥
स्व एव हि स्वभावोऽयमित्थं सम्प्रति भासते ।
संसारसरणिस्थित्यां कस्मात्कोऽत्र बिभेति किम् ॥ ४४ ॥

---

शीघ्रविनाशी जो क्षण आदि काल है, वह जैसे स्वप्नभूमिमें तीस घड़ीके दिनके रूपमें दीर्घ प्रतीत होता है, वैसे ही यह संसार स्वल्पकालस्थायी होनेपर भी स्थिर ( शाश्वत ) लक्षित होता है ॥ ३९ ॥

जैसे सूर्यतापसे सन्तप्त मरुभूमिके आकाशमें मृगतृष्णा-नदी दिखाई देती है, वैसे ही यह अविद्यमान भी पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं त्रिलोकी सभी सङ्कल्पोंसे दिखाई देते हैं ॥ ४० ॥

श्रीरामजी, दृष्टिके वैषम्यसे आकाशमें जिस प्रकार मोरपंखोंका एक मुट्ठा-सा दिखाई देता है, वैसे ही भ्रमसे यह जगत्‌की शोभा प्रतीत होती है ॥ ४१ ॥

भद्र, विशुद्ध दृष्टिसे जैसे आकाशमें उक्त मोरपंखोंका मुट्ठा दिखलाई नहीं पड़ता, वैसे ही आत्मतत्त्व-साक्षात्काररूप विशुद्ध दृष्टिसे यह जगत्‌की शोभा दिखलाई नहीं पड़ती ॥ ४२ ॥

हे श्रीरामजी, जिस प्रकार भीरु होनेपर भी पुरुष अपने मनोराज्यमें कल्पित हाथी, बाघ आदिके रहते भयको प्राप्त नहीं होता, वैसे ही तत्त्वज्ञ पुरुष अपने मानसिक सङ्कल्पोंसे जनित इस संसारके रहते भयको प्राप्त नहीं होता ॥ ४३ ॥

चूँकि, बहिर्मुखतादशामें यह अपनी आत्मा ही इस प्रकार जगद्रूपमें भासती है,

स एव किञ्चित्संशोध्यः शुद्धया विमलतां गते ।
तस्मिन्न दृश्यते राम मोहोऽयं जगतः स्थितः ॥ ४५ ॥
सम्यगालोकमात्रेण स्वभावः शुद्धिमृच्छति ।
न गृह्णाति मलं भूयस्ताम्रतामिव काञ्चनम् ॥ ४६ ॥
आभासमात्रमेवेदं न सन्नाऽसज्जगत्त्रयम् ।
इत्यन्यकलनात्यागः सम्यगालोकनं विदुः ॥ ४७ ॥
मरणं जीवितं स्वर्गो ज्ञानमज्ञानमेव च ।
चिदाभासादृते नास्तीत्येकता सम्यगीक्षणम् ॥ ४८ ॥

---

इसलिए कौन विद्वान् इस संसाररूपी मार्गकी स्थितिमें किससे क्योंकर डरेगा ? ॥ ४४ ॥

हे श्रीरामजी, उसीकी कुछ शुद्धि करनी चाहिए, जो कि भयभीत होता है। शुद्धिसे विमल हुए अद्वय आत्मामें यह मोह, जो जगत्के लिए स्थित है, दिखलाई नहीं पड़ता ॥ ४५ ॥

किस उपायसे आत्मा शुद्ध होता है, इस प्रश्नपर शुद्धिका उपाय बतलाते हैं—'**सम्यगालोक०**' इत्यादिसे ।

भद्र, सम्यक् तत्त्वज्ञानरूपी एकमात्र आलोकसे ही आत्मा शुद्ध हो जाती है, इस प्रकार शुद्ध हुई आत्मा फिर मोह आदि मलका उस प्रकार ग्रहण नहीं करती, जिस प्रकार भ्रान्तिके कारण ताम्ररूपसे गृहीत हुआ सुवर्ण अग्निसे विशुद्ध होनेपर पुनः ताम्ररूपताका ग्रहण नहीं करता ॥ ४६ ॥

दर्शनमात्रसे आत्माकी शुद्धि कैसे होती है ? इस शङ्कापर दृश्यरूप मल एकमात्र आभासरूप ही है इससे, ऐसा कहते हैं—'**आभास०**' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामचन्द्रजी, ये तीनों जगत् एकमात्र आभासस्वरूप ही हैं। वे न तो सद्रूप हैं और न असद्रूप ही हैं, इसलिए तत्त्वज्ञान ही आत्मातिरिक्त कल्पित पदार्थोंकी निवृत्ति है ॥ ४७ ॥

तब सम्यग्ज्ञान कैसा है, उसे कहते हैं,—'**मरणम्**' इत्यादिसे ।

मरण, जीवन, स्वर्ग, ज्ञान और अज्ञान कुछ भी चैतन्य पदार्थको छोड़कर दूसरा पदार्थ नहीं है, इसलिए चिन्मात्र-परिशेष ही तत्त्वज्ञान है ॥ ४८ ॥

त्वमहन्तादिसंसार इति मे न दिशो दश ।
सर्वं स्वाभासमेवेति सम्यगालोकनं विदुः ॥ ४९ ॥
सदसन्मयसंसारे यथाभूतार्थदर्शनात् ।
नाऽस्तमेति न चोदेति सम्यगालोकनान्मनः ॥ ५० ॥
निर्णीय सर्वभावानामसत्त्वं सत्त्वमेव च ।
निष्कामं शान्तिमभ्येति सम्यगालोकनान्मनः ॥ ५१ ॥
न निन्दति न च स्तौति न हृष्यति न शोचति ।
शीतलां सत्यतामेति सम्यगालोकनान्मनः ॥ ५२ ॥
अवश्यमेव मर्तव्यं सर्वैरेव हि बन्धुभिः ।
इति बन्धुवियोगेषु किं वृथा परितप्यसे ॥ ५३ ॥

---

त्वम् ( अपनेसे भिन्न दूसरा चेतन ), अहम् ( अपनी देहके सदृश परिच्छिन्न चेतन ) आदि स्वरूप संसार और उनकी आधारभूत दसों दिशाएँ— ये सब दृश्य मुझसे पृथक् दूसरे नहीं हैं, किन्तु स्वप्रकाश आत्मस्वरूपभूत ही हैं और दूसरा तो एकमात्र आभास ही है; इस प्रकारका जो ज्ञान है, उसे विद्वान् लोग सम्यग्ज्ञान कहते हैं ॥ ४९ ॥

सम्यग्ज्ञानका फल कहते हैं—'सदसन्मय०' इत्यादिसे ।

सत् और असद्रूप संसारमें यानी ब्रह्म और माया दोनोंसे जनित विषय-कलापोंमें यथाभूत आत्मतत्त्वदर्शनरूप सम्यग्ज्ञानसे मन न उदित होता है और न अस्त ही होता है ॥ ५० ॥

सम्यक् तत्त्वज्ञानके कारण घटादि समस्त पदार्थोंकी सत्ता और असत्ता का निर्णय करनेके अनन्तर विषय-कामनासे शून्य हुआ मन तत्त्वज्ञानके प्रभावसे शान्त हो जाता है ॥ ५१ ॥

सम्यग्ज्ञानके प्रभावसे मन सत्य और शीतल हो जाता है। वह न तो किसीकी निन्दा करता है और न किसीकी स्तुति। वह न प्रसन्न होता है और न शोक ही करता है ॥ ५२ ॥

अपनी मुक्ति होनेपर भी बन्धुजनोंके बन्धनकी निवृत्ति न होनेके कारण उनके मरण आदिके अवलोकनसे जनित सन्तापकी निवृत्ति तो हो नहीं सकती, इसपर कहते हैं—'अवश्यमेव' इत्यादिसे ।

अवश्यमेव च मया मर्तव्यमिति निश्चयः ।
इत्यात्ममरणप्राप्तौ किं मुधा परितप्यसे ॥ ५४ ॥
अवश्यमेव जातेन किञ्चित्सुविभवादिकम् ।
प्राप्तव्यं पुरुषेणेति हर्षस्याऽवसरो हि कः ॥ ५५ ॥
सर्वस्यैव हि संसारे नरस्य व्यवहारिणः ।
अर्थायाता भवत्यापच्छोकस्याऽवसरो हि कः ॥ ५६ ॥
बृंहत्युदेति स्फुरति बुद्बुदौघ इवाऽर्णवे ।
इदं हि जगतां जालं किमत्र परिदेवना ॥ ५७ ॥
सत्सदेव सदैवैतदसदेवाऽसदेव हि ।
क्रियावैचित्र्यमात्रे तु किमन्यत् परिदेव्यते ॥ ५८ ॥
नाऽहमस्मि न चाऽभूवं भविष्यामि न सोऽधुना ।
देहोऽयं चित्रदोषोत्थः किमन्यत्परिदेव्यते ॥ ५९ ॥

---

श्रीरामजी, चूँकि सभी बन्धुजनोंको तो अवश्य ही मरना है, इसलिए उन बन्धुजनोंका वियोग होनेपर आप निरर्थक क्यों सन्तप्त होते हैं ॥ ५३ ॥

अज्ञानदशामें अपने मरणकी आशङ्कासे होनेवाला सन्ताप भी इसी उपायसे निवृत्त हो सकता है, इस आशयसे कहते हैं—'अवश्यमेव' इत्यादिसे ।

हमें भी अवश्य ही मरना है, यह अटल निश्चय है, इसलिए अपने मरणका समय उपस्थित होनेपर क्यों व्यर्थ खिन्न होते हैं ॥ ५४ ॥

उत्पन्न हुआ पुरुष कुछ न कुछ उत्तम वैभव आदि अवश्य ही प्राप्त करेगा, इसलिए हर्षका अवसर ही क्या ? ॥ ५५ ॥

इस संसारमें व्यवहार कर रहे सभी मनुष्योंको दरिद्रता आदि आपदाएँ आनुषङ्गिकरूपसे प्राप्त हुआ ही करती हैं, फिर शोकका अवसर क्या ? ॥ ५६ ॥

यह जगत्-समूह वैसे ही उत्पन्न होता है, बढ़ता है और विकसित होता है, जैसे समुद्रमें बुद्बुदोंका समूह; फिर इस विषयमें शोक ही क्या ? ॥ ५७ ॥

जो त्रिकालाबाधित सत्यरूप वस्तु है, वह सदा ही सत्यस्वरूप है और जो असत्यरूप वस्तु है, वह सदा ही असत्स्वरूप है, वह कभी भी सद्रूपताको प्राप्त नहीं होती, इसलिए मायारूप विकृतिके वैचित्र्यसे प्रतीयमान इस प्रपञ्चमें ऐसी दूसरी कौन वस्तु है, जिसके विषयमें शोक किया जाय ? ॥ ५८ ॥

मैं न वर्तमानमें हूँ, न वह मैं भूतकालमें था और न भविष्यत्में रहूँगा ही ।

देहाच्चेदन्य एवाऽहं चिदाभासस्तदङ्ग हे ।
कौ तौ मे सदसद्भावौ यन्निष्ठं परितप्यते ॥ ६० ॥
इति निश्चयवत्स्वान्तं सम्यग्ज्ञानात्मनो मुनेः ।
नाऽस्तमेति न चोदेति न चाऽन्तं परितप्यते ॥ ६१ ॥
परतामेव नाशान्तामनुत्तमपदे स्थितः ।
आदत्ते तित्तिरी मृद्वीं तृणकोटिमिवाऽमलाम् ॥ ६२ ॥
एतदर्थमसत्येऽस्मिन्नाऽऽस्था कार्या मनागपि ।
सुरज्ज्वेव बलीवर्दो बध्यते जन्तुरास्थया ॥ ६३ ॥
अतस्त्वया दृढमिदमिति निर्णीय बुद्धितः ।
आस्थारहितया बुद्ध्या विहर्तव्यमिहाऽनघ ॥ ६४ ॥

---

यह शरीर केवल काम, कर्म, वासना एवं अविद्यारूपी दोषसे उत्पन्न हुआ प्रतीत होता है, इसलिए किस दूसरेके विषयमें शोक किया जाय ? ॥ ५९ ॥

हे भद्र, यदि 'अहम्' पदार्थ शरीरसे पृथक् ही है, यह मान लिया जाय, तो वह अविद्या-दोषसे जनित चिदाभास ही है । वे देह और चिदाभास, जो सद्-सदात्मक हैं, मेरे कौन होते हैं, जिनके विषयमें शोक किया जाय ? ॥ ६० ॥

हे प्रिय श्रीरामजी, सम्यग्ज्ञानसे युक्त मुनिका पूर्वोक्त प्रकारके निश्चयवाला अन्तःकरण न कभी अस्त होता है, न उदित होता है और न अन्तमें दुःखित ही होता है ॥ ६१ ॥

श्रीरामजी, जिस प्रकार तित्तिरी घोंसला बनानेके लिए तिनकोंके निम्न-भागके मोटे अंशोंको छोड़कर ऊपरके कोमल भागोंका ही ग्रहण करती है, उसी प्रकार सबसे श्रेष्ठ ब्रह्मपदमें स्थित हुआ तत्त्वज्ञानी द्वैतबाधसे परिशिष्ट ब्रह्मरूपताका ही अवलम्बन करता है, प्रतीतिकालीन जड़-स्वरूपताका नहीं ॥ ६२ ॥

हे श्रीरामचन्द्रजी, संसारकी जड़ताका परित्याग करनेके लिए असत्यभूत इस संसारमें तनिक भी आसक्ति नहीं रखनी चाहिए, क्योंकि आसक्तिसे ही, दृढ़ रज्जुसे बैलकी नाईं, प्राणी बद्ध हो जाता है ॥ ६३ ॥

हे अनघ, इसलिए 'यह सब ब्रह्मरूप ही है' इस प्रकार पूर्वोक्त युक्तियोंसे सुदृढ़ निश्चय कर आप आसक्ति-शून्य बुद्धिसे इस संसारमें विहार कीजिए ॥६४॥

कर्तव्यमेव कर्तव्यमकर्तव्यमुपेक्ष्यते ।
आस्थानास्थे परित्यज्य लीलयैव महाधिया ॥ ६५ ॥
आभासमात्रमेवेदं यस्य च प्रतिभासते ।
सोऽन्तः शीतलतामेति दिनान्ते भुवनं यथा ॥ ६६ ॥
प्रतिभासं परित्यज्य पदार्थपटलव्रजे ।
आभासमात्रसामान्यमिदमालोकयाऽनघ ॥ ६७ ॥
आभासमात्रकं राम चित्तामर्शकलङ्कितम् ।
ततस्तदपि संत्यज्य निराभासो भवोत्तम ॥ ६८ ॥
चिदाकाशमयो नित्यं सर्वगः सर्ववर्जितः ।
आभासस्य परित्यागे भवस्येकान्तनिर्मलः ॥ ६९ ॥

---

तब क्या आसक्तिका परित्याग कर यथेष्ट विहार करना चाहिए, इस शङ्कापर नहीं ऐसा उत्तर देते हैं—'कर्तव्यमेव' इत्यादिसे ।

भद्र, विवेक-बुद्धिसे आसक्ति और अनासक्ति का परित्याग कर अनायाससे शास्त्रविहित कर्मोंका ही अनुष्ठान करना चाहिए, शास्त्र-अविहित कर्मोंका नहीं अर्थात् उनकी उपेक्षा ही कर देनी चाहिए ॥ ६५ ॥

यह दृश्यमान प्रपञ्च केवल आभासमात्र ( झलकमात्र ) ही है, इस प्रकार जिस महामतिको भलीभाँति अवगत हो जाता है, वह अपने भीतर उस प्रकार शीतल हो जाता है, जिस प्रकार सूर्य-आतपके शान्त हो जानेपर भूमण्डल शीतल हो जाता है ॥ ६६ ॥

सर्वानुगत सन्मात्रके दर्शनमें उपाय बतलाते हैं—'प्रतिभासम्' इत्यादिसे ।

हे पापशून्य श्रीरामजी, विशेषाकारताका परित्याग कर पाँच भूतोंके समूहात्मक घट, पट आदि पदार्थोंमें सामान्यतः आभासमात्रस्वरूपताका ( सन्मात्र-स्वरूपताका ) ही आप अवलोकन ( ध्यान ) कीजिए ॥ ६७ ॥

हे श्रीरामजी, सन्मात्ररूप आभास भी चित्तकी विशेषकल्पनाके कारण कलङ्कित ही रहता है, इसलिए उसका ( सन्मात्रस्वरूप आभासका ) भी परित्याग कर यानी स्व-स्वरूप-भिन्न बुद्धिसे छोड़कर निराभाससे युक्त ( धाता, ध्यान और ध्येय—इस त्रिपुटीसे शून्य ) हो जाइए ॥ ६८ ॥

भद्र, जब आप आभासमात्ररूपताका परित्याग कर देंगे, तब चैतन्याकाश-रूप, अविनाशी, परिपूर्ण, अशेष विकारोंसे वर्जित तथा नितान्त निर्मल-स्वरूप हो जायँगे ॥ ६९ ॥

नाऽहमस्मि न मे भोगाः सत्या इत्यभिभाविते।
नेदमाडम्बरं व्यर्थमनर्थायाऽवभासते ॥ ७० ॥
अहमेव हि वा सर्वं चिदित्येवं विभाविते।
नेदमाडम्बरं व्यर्थमनर्थायाऽवभासते ॥ ७१ ॥
दर्शनद्वयमप्येतत् सत्यमत्यन्तसिद्धिदम्।
यदेकमेतयोर्वेत्सि रम्यं तद्राम संश्रय ॥ ७२ ॥
द्वाभ्यामेवाऽथवैताभ्यां दर्शनाभ्यामिहाऽनघ।
विहरन् कुरु कल्याण रागद्वेषपरिक्षयम् ॥ ७३ ॥

निराभासताकी ( त्रिपुटीशून्यस्वरूपताकी ) सिद्धिमें हेतुभूत दो प्रकारकी उपासना कहते हैं—'नाऽहमस्मि' इत्यादिसे।

श्रीरामजी, न मैं सत्य हूँ और न तो मेरे भोग ( विषय ) ही सत्य हैं, इस प्रकार अच्छी तरह भावना ( चिन्तन ) करनेपर यह निरर्थक जगत्-रूपी आडम्बर अनर्थके लिए प्रतीत नहीं होता ॥ ७० ॥

भद्र, अथवा 'मैं और यह सब प्रपञ्च चैतन्यात्मक परब्रह्मस्वरूप ही है' इस प्रकार चिन्तन करनेपर यह निरर्थक जगद्रूपी आडम्बर अनर्थके लिए प्रतीत नहीं होता ॥ ७१ ॥

हे श्रीरामजी, ये दोनों भी दर्शन सत्यरूप और आत्यन्तिक-सिद्धि ( मुक्ति-रूप सिद्धि ) देनेवाले हैं, इसलिए इन दोनोंमें से आप जिस एकको अपने लिए रम्य ( योग्य ) समझें, उसका अनुष्ठान करें ॥ ७२ ॥

इनका ऐच्छिक समुच्चय करनेपर भी परस्पर कोई विरोध नहीं है, क्योंकि फलतः दोनों एकरूप ही हैं, इस आशयसे कहते हैं—'द्वाभ्यामेवा०' इत्यादिसे।

हे कल्याणरूप पापरहित राघव, अथवा इन्हीं दो भावनाओंका आश्रयण कर इस संसारमें विहार करते हुए आप राग, द्वेष आदिका विनाश कर डालिए [ जिस पुरुषमें राग आदि दोषोंका विनाश हो गया है, उसी पुरुषमें उक्त दोनों चिन्तन सफल होते हैं, दूसरेमें नहीं—यह 'कुरु' इत्यादि वाक्यसे दिखलाया गया है। ] ॥ ७३ ॥

यत्किञ्चिदुदितं लोके यन्नभस्यथ वा दिवि ।
तत्सर्वं प्राप्यते राम रागद्वेषपरिक्षयात् ॥ ७४ ॥
रागादिहतया बुद्ध्या याद्यग्राम विचेष्टितम् ।
तत्तदेव प्रयात्याशु मूढानां विपरीतताम् ॥ ७५ ॥
द्वेषदोषोर्मिरुद्धासु न गुणाश्चित्तवृत्तिषु ।
पदं कुर्वन्ति दग्धासु स्थलीषु हरिणा इव ॥ ७६ ॥
रागो द्वेषश्च सर्पौ द्वौ न विलीनौ मनोबिले ।
यस्य कल्पतरोस्तस्मात् किं नामाऽङ्ग न लभ्यते ॥ ७७ ॥
ये हि प्राज्ञाः स्वनियता विदग्धाः शास्त्रशालिनः ।
रागद्वेषमयास्ते वै जम्बुकास्ते धिगस्तु तान् ॥ ७८ ॥

---

प्रधान फलोंके द्वारा राग आदि दोषोंके विनाशकी ही स्तुति करते हैं—
**'यत्किञ्चिदुदितम्'** इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, जो कुछ भी इस संसारमें उत्तम वस्तु है और जो कुछ आकाशमें या स्वर्गमें उत्तम वस्तु है, एकमात्र राग, द्वेष आदिके विनाशसे ही उन सबकी प्राप्ति हो जाती है ॥ ७४ ॥

हे श्रीरामजी, रागादि दोषोंसे आक्रान्त हुई बुद्धिके द्वारा जैसा जो कुछ किया जाता है, वह सब कुछ मूढोंके लिए तत्काल ही विपरीतरूप ( दुःखरूप ) हो जाता है ॥ ७५ ॥

भद्र, जिस प्रकार दग्ध हुई वनस्थलियोंमें हिरन अपना स्थान नहीं बनाते, उसी प्रकार द्वेष-दोषरूपी ऊर्मियोंसे आक्रान्त चित्तवृत्तियोंमें उत्तम गुण अपना स्थान नहीं बनाते ॥ ७६ ॥

हे प्रिय श्रीरामजी, जिस पुरुषके चित्तरूपी बिलमें राग और द्वेषरूपी दो सर्प तिरोहित नहीं हो जाते, उस पुरुषको पूर्वोक्त कल्पवृक्षसे भी क्या दुःखरूप फल प्राप्त नहीं होते ? [ यानी ऐसे पुरुषको उस कल्पवृक्षसे भी दुःख प्राप्त होते ही रहेंगे, यह भाव है । ] ॥ ७७ ॥

हे श्रीरामचन्द्रजी, जो पुरुष शास्त्रोंमें निष्णात, चतुर, कर्मनिरत एवं प्राज्ञ होकर भी राग, द्वेष आदिसे परिपूर्ण हैं, वे निश्चय ही अरण्यमें प्रसिद्ध शृगाल हैं । उन्हें धिक्कार है ॥ ७८ ॥

मद्धनं भुक्तमन्येन धनं त्यक्तं मयाऽन्यतः ।
इति संव्यवहारेहाः के रागद्वेषयोः क्रमाः ॥ ७९ ॥
धनानि बन्धवो मित्रं पुनरायान्ति यान्ति च ।
किमेतेषु नरः प्राज्ञो रज्यते वा विरज्यते ॥ ८० ॥
भावाभावभवाभोगा मायेयं पारमेश्वरी ।
संसाररचना सर्वा संसक्तं पातयत्यलम् ॥ ८१ ॥
न धनं न जनो नाऽऽत्मा सत्यं राघव वस्तुतः ।
मिथ्यैव मिथ्यावसितमितीदं परिलक्ष्यते ॥ ८२ ॥
आद्यन्तयोः सर्वमसन्मध्येऽप्यस्थिरमाधिमत् ।
क्व बध्नाति रतिं प्राज्ञो ह्यन्यकल्पितखद्रुमे ॥ ८३ ॥

---

समूल राग-द्वेषका क्रम बतलाते हैं—**'मद्धनम्'** इत्यादिसे ।

मेरा धन दूसरेने हड़प लिया, दूसरेसे अवश्य लेने योग्य धन मैंने प्रमादसे छोड़ दिया—इस प्रकार प्राप्त एवं विनष्ट धन आदि विषयोंमें अभिनिवेशसे उनके ग्रहणके लिए वध, बन्धन आदि दण्ड देनेकी इच्छारूप राग-द्वेषोंके क्रम क्या हैं ? यानी तुच्छ हैं ॥ ७९ ॥

राग-द्वेषोंके क्रम तुच्छ क्यों है ? इसपर कहते हैं—**'धनानि'** इत्यादिसे ।

धन, बन्धुवर्ग, मित्र—ये सब बार-बार आते और जाते रहते हैं, इसलिए उनमें बुद्धिमान् पुरुष क्या अनुरक्ति करेगा और क्या विरक्ति ही करेगा ? ॥ ८० ॥

जिसमें संसारकी परिपूर्णरूपता प्रिय विषयोंके अस्तित्व और अप्रिय विषयोंके अभाव से ही बनी है ऐसी, समस्त संसारकी रचनारूप यह परमेश्वरसम्बन्धिनी माया आसक्त पुरुषोंको ही भली प्रकारसे अनर्थ-गर्तोंमें ढकेल देती है ॥ ८१ ॥

हे राघव, न धन, न जन और न मन ही वास्तवमें सत्यस्वरूप है, किन्तु आगे कही जानेवाली युक्तिसे मिथ्यारूपसे निश्चित हुआ सब यह प्रपञ्च मिथ्या ही दीख पड़ता है ॥ ८२ ॥

उसी युक्तिको बतलाते हैं—**'आद्यन्तयोः'** इत्यादिसे ।

आदि और अन्त में यानी पूर्व और उत्तरकालमें सभी पदार्थ असत् हैं और बीचमें भी उत्तरोत्तर भाव-विकारोंसे ग्रस्त एवं दुःखप्रद हैं, इसलिए

एकेन कल्पिता खे स्त्री भुङ्क्ते तां दूरगोऽपरः ।
इतीयमङ्ग संसाररचना तेन मा भ्रम ॥ ८४ ॥
भूताजवंजवीभावमिममाततमाकुलम् ।
गन्धर्वपुरनिर्माणविलासेन समं विदुः ॥ ८५ ॥
स्वप्नसङ्कल्पपुरवदसदेवेदमुत्थितम् ।
सर्वत्र संस्थमेवेदं सुषुप्तमिव विच्युतम् ॥ ८६ ॥
परिपश्यसि संसारदीर्घस्वप्नपुरद्रुमम् ।
अज्ञाननिद्रालुठनस्वभावात्मकमच्युतम् ।
संसारस्वप्नसंभ्रान्तो भवानयमिह स्थितः ॥ ८७ ॥

---

बुद्धिमान् पुरुष दूसरेके कल्पित आकाश-वृक्षके सदृश तुच्छ इस संसारमें कहाँ प्रेम करेगा ? ॥ ८३ ॥

हे प्रिय श्रीरामजी, किसी एकने तो आकाशमें स्त्रीकी कल्पना की और दूरवर्ती दूसरा उसे भोगे, यह कभी बन सकता है ? ठीक इसी प्रकार यह संसार-रचना है यानी इस संसारकी कोई एक तो कल्पना करता है और दूसरा उपभोग करनेकी चेष्टा करता है, इसलिए आप ऐसे असंगत भ्रममें मत पड़िए ॥ ८४ ॥

यह संसार प्राणियोंके वेगपूर्वक गमनागमनसे पूर्ण, विस्तृत एवं उपद्रवोंसे भरा है, इसलिए विद्वान् लोग उसे गन्धर्वनगरकी रचना-विलासके सदृश तुच्छ कहते हैं ॥ ८५ ॥

श्रीरामजी, स्वप्न और संकल्पके नगरोंकी नाईं यह स्वयं असत् होकर भी उत्पन्न-सा प्रतीत होता है, सभी स्थानोंमें कल्पनाका संभव और अधिष्ठान चैतन्यका अस्तित्व होनेसे सभी जगह अवस्थित है और सुषुप्तकी नाईं स्वप्न-भावापन्न है ॥ ८६ ॥

हे श्रीरामजी, यह संसार दीर्घकालीन स्वप्न-नगर एवं स्वप्न-वृक्ष के सदृश है । अज्ञानरूपी निद्राका लाभ लेकर आत्मस्वभावका अपहरण करनेवाला एवं निरन्तर अनुस्यूत है, इसलिए आप संसाररूपी स्वप्नमें भ्रमणशील होकर यहाँ अवस्थित हैं ॥ ८७ ॥

तदेनां विततां निद्रां घनाज्ञानमयात्मिकाम् ।
त्यजाऽलक्ष्मीमिवाऽऽप्तनिधानः पुरुषोत्तमः ॥ ८८ ॥
प्रबोधमेहि पश्य स्वमात्मानमुदितं सदा ।
निर्विकल्पं चिदाभासं प्रातः पद्मं रविं यथा ॥ ८९ ॥
प्रबुद्ध्यस्व प्रबुद्ध्यस्व पुनः पुनरयं मया ।
प्रबोद्ध्यसे महाबाहो पश्याऽऽत्मार्कमनामयम् ॥ ९० ॥
मयैतेनाऽभिवृष्टेन शीतेन ज्ञानवारिणा ।
सुशब्दशालिना राम ह्यनेनैवाऽसि बोधितः ॥ ९१ ॥
बोधमासादय परं प्रबोधोऽद्यैव राघव ।
सत्यमालोकयाऽलीकं त्यक्त्वेमं जागतं भ्रमम् ॥ ९२ ॥
न ते जन्म न ते दुःखं न दोषास्ते न ते भ्रमाः ।
सर्वं सङ्कल्पमुत्सृज्य तिष्ठाऽऽत्मनि सुसंस्थितः ॥ ९३ ॥

---

भद्र, उस घन अज्ञानरूपी विस्तृत इस निद्राका आप उस प्रकार परित्याग कर दीजिए, जिस प्रकार निधि प्राप्त करनेवाला भाग्यवान् पुरुष दरिद्रताका परित्याग कर देता है ॥ ८८ ॥

भद्र, अब आप प्रबुद्ध हो जाइए और सदा उदित-स्वभाव, अशेषविकल्पोंसे वर्जित, चैतन्य-प्रकाशस्वरूप अपनी आत्माको उस प्रकार देखिए जिस प्रकार प्रातःकालमें कमल सूर्यको देखता है ॥ ८९ ॥

हे महाबाहो, मैं आपको बार-बार संबोधित करता हूँ कि आप जाग जाइए, जाग जाइए और अपने निर्मल आत्मरूपी सूर्यको देखिए ॥ ९० ॥

हे श्रीरामजी, मधुर गर्जनके सदृश उपदेशके शब्दोंसे सम्पन्न, मेघ-स्थानीय इस मेरे द्वारा बरसाये गये शीतल इसी ज्ञानरूपी जलसे आप जगाये गये हैं ॥ ९१ ॥

हे राघव, आप आज ही प्रबुद्ध होकर आत्मज्ञानको प्राप्त कीजिए और इस तुच्छ जागतिक भ्रमका परित्याग कर त्रिकालाबाधित आत्मतत्त्वका साक्षा-त्कार कीजिए ॥ ९२ ॥

श्रीरामजी, न आपका जन्म है, न आपको दुःख है, न आपके दोष हैं और न आपके भ्रम ही हैं, [ अतः ] समस्त संकल्पात्मक इस संसारका उत्सर्ग कर अपने आत्मस्वरूपमें दृढ़ आसन बांध कर स्थित हो जाइए ॥ ९३ ॥

परिगलितविकल्पदोषजाल-
स्त्वमसि सुसारसुषुप्तसौम्यदृष्टिः ।
अतिविततमिदं सुशुद्धये त्वं
समुपशमात्मनि तिष्ठ हे महात्मन् ॥ ९४ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे परमार्थयोगोपदेशो नामाऽष्टाविंशः सर्गः ॥ २८ ॥

---

## एकोनत्रिंशः सर्गः

### श्रीवाल्मीकिरुवाच

इत्याकर्णयति स्वस्थसमचेतसि राघवे ।
विश्रान्ते स्वात्मनि स्वैरं परमानन्दमागते ॥ १ ॥

---

उपसंहार करते हैं—'परिगलित०' इत्यादिसे ।

हे महात्मन्, आपके समस्त संकल्प-विकल्पात्मक दोषोंका समूह नष्ट हो चुका है, उत्तम सारभूत सुषुप्तिसदृश विक्षेपरहित दृष्टि भी आपने प्राप्त कर ली है, वास्तवमें आप नित्य अपरोक्षस्वभाव व्यापक परमब्रह्मस्वरूप ही हैं। अतः उत्तम शुद्धिके लिए आप अपने आत्मस्वरूपमें ही समाहित होकर स्थित हो जाइए ॥ ९४ ॥

अट्ठाईसवाँ सर्ग समाप्त

---

## उनतीसवाँ सर्ग

[ तत्त्वज्ञानसे रामचन्द्रजीकी विश्रान्ति, कथित अर्थका फिर विस्तार, कैलास पर्वतपर शिवजीके द्वारा पहले उस प्रकारका अपने प्रति उपदेश—इन सब विषयोंका वर्णन ]

कृपापूर्वक इस प्रकारके चमत्कारपूर्ण हुए उपदेशोंसे महाराज वसिष्ठजी द्वारा प्रतिबोधित हुए श्रीरामभद्र एवं दूसरे श्रोताओं को जो तत्त्वसाक्षात्कार उत्पन्न हुआ उससे आधे मुहूर्ततक उनकी अपने-अपने स्वरूपोंमें विश्रान्तिरूप समाधिसे निश्चल स्थिति हो गई, यों श्रीवाल्मीकिजी कहते हैं—'इत्याकर्णयति' इत्यादिसे ।

श्रीवाल्मीकिजीने कहा—राजन्, जिस समय अपने स्वरूपमें आपोआप विश्रान्ति एवं परमानन्द को प्राप्त हुए स्वस्थ और समचित्त श्रीरामभद्र उस प्रकार

तत्रस्थेषु च सर्वेषु तेषूपशमशालिषु ।
राघवस्याऽऽत्मविश्रान्तेः स्थित्यर्थं वचनामृतम् ।
विरराम मुनेर्वारि सस्येष्वम्बुधरादिव ॥ २ ॥
अथ याते मुहूर्तार्धे राघवे प्रतिबोधिते ।
पुनराह तमेवाऽर्थं वसिष्ठो वदतां वरः ॥ ३ ॥

वसिष्ठ उवाच

राम सम्यक्प्रबुद्धोऽसि स्वात्मानमसि लब्धवान् ।
एवमेवाऽवलम्ब्याऽर्थं तिष्ठ नेह पदं कृथाः ॥ ४ ॥
इदं संसारचक्रं हि नाभौ सङ्कल्पमात्रके ।
संरोधितायां वहनाद्रघुनन्दन रुद्धयते ॥ ५ ॥
क्षोभितायां मनोनाभ्यामिदं संसारचक्रकम् ।
प्रयत्नाद्रोधितमपि प्रवहत्येव वेगतः ॥ ६ ॥

---

श्रवण कर रहे थे तथा उस सभामें स्थित शान्तचित्त सभी श्रोतागण अपनी आत्मामें परम विश्रान्तिका अनुभव कर रहे थे, उस समय श्रीरामभद्रकी चित्तविश्रान्तिकी सुदृढ़ स्थितिके लिए बरस रहा महाराज वसिष्ठजीका वचनामृत एकाएक ऐसे बन्द हो गया, जैसे वृष्टितर्पित सस्योंमें मेघमण्डलसे जलका बरसना एकाएक बन्द हो जाय ॥ १, २ ॥

राजन्, तदनन्तर जब आधा मुहूर्त व्यतीत हो गया और श्रीरामभद्र प्रबुद्ध हो गये यानी समाधिसे उत्थित हो गये, तब उसी अर्थकी पुष्टिके लिए वाग्मियोंमें श्रेष्ठ श्रीवसिष्ठजी उनसे पुनः कहने लगे ॥ ३ ॥

श्रीवसिष्ठजीने कहा—हे श्रीरामजी, आप भली प्रकार तत्त्वज्ञानी हो चुके हैं, अपनी आत्माको प्राप्त कर चुके हैं, अतः इसी रीतिसे इस परमार्थ तत्त्वका अवलम्बन कर विश्राम कीजिए, इस तुच्छ संसारमें आस्था मत कीजिए ॥ ४ ॥

उसमें उपाय बतलाते हैं—'इदम्' इत्यादिसे ।

हे रघुनन्दन, यह संसाररूपी चक्र भ्रमणसे तभी रुक जाता है, जब कि एकमात्र संकल्परूपी नाभिका ( पहियेके मध्य भागका ) भलीप्रकार अवरोध किया जाता है ॥ ५ ॥

भद्र, संकल्पात्मक मनोरूप नाभिको रागद्वेष आदिसे विक्षोभित—भ्रमित

परं पौरुषमास्थाय बलं प्रज्ञां च युक्तितः ।
नाभिं संसारचक्रस्य चित्तमेव निरोधयेत् ॥ ७ ॥
प्रज्ञासौजन्ययुक्तेन शास्त्रसंवलितेन च ।
पौरुषेण न यत्प्राप्तं न तत्क्वचन लभ्यते ॥ ८ ॥
दैवैकपरतां त्यक्त्वा बालबोधोपकल्पिताम् ।
निजं प्रयत्नमाश्रित्य चित्तमादौ निरोधयेत् ॥ ९ ॥
आविरिञ्चात् प्रवृत्तेन भ्रमेणाऽज्ञानरूपिणा ।
असदेव सदाभासमिदमालक्ष्यतेऽनघ ॥ १० ॥
अज्ञानभ्रमविस्तारमात्रकाकृतयोऽनघ ।
इमे देहा भ्रमन्तीह सर्वधर्मात् समुत्थिताः ॥ ११ ॥
सङ्कल्पः पुनरस्त्येव देहस्याऽर्थे कदाचन ।
सुखदुःखविचारित्वं न कार्यं राम धीमता ॥ १२ ॥

---

यानी नचाये जानेपर यह संसाररूपी चक्र, प्रयत्नसे रोके जानेपर भी, वेगपूर्वक नाचता ही रहता है ॥ ६ ॥

इसलिए उत्तम पुरुषार्थका यानी ज्ञानाभ्यास एवं वैराग्यकी दृढ़ता का अवलम्बन कर शास्त्रानुसारी युक्तियोंसे विवेकज्ञानरूपी बल प्राप्तकर चित्तरूपी संसार-चक्रकी नाभिका अवरोध करना ही चाहिए ॥ ७ ॥

भद्र, कहींपर ऐसी कोई वस्तु उपलब्ध है ही नहीं, जो उत्तम बुद्धि तथा सौजन्यसे परिपूर्ण शास्त्रसम्मत पुरुषार्थसे प्राप्त न की जाय ॥ ८ ॥

इसलिए बालबुद्धिसे कल्पित एकमात्र दैवपराधीनताका परित्याग कर और असली प्रयत्नका आश्रयण कर सबसे पहले पुरुषको अपने चित्तका निरोध करना चाहिए ॥९॥

हे अनघ, ब्रह्माजीसे लेकर चले आ रहे इस अज्ञानरूपी विभ्रमसे यह असद्रूप ही प्रपञ्च सत्-सा प्रतीत हो रहा है ॥ १० ॥

हे पापशून्य राघव, एकमात्र अज्ञानरूपी भ्रमसे विस्तारको प्राप्त हुए दृश्य जगत्के आकारभूत ये सङ्कल्पसे उत्पन्न शरीर यहाँ यत्र-तत्र घूम रहे हैं ॥११॥

हे श्रीरामजी, एकमात्र देहके विनाशसे इष्टसिद्धि नहीं हो सकती है, क्योंकि देहके नष्ट हो जानेपर भी देहपरम्पराका उत्पादक सङ्कल्प तो फिर भी विद्यमान रहता ही है। इसलिए बुद्धिमान् पुरुषको देहके लिए

दुःखम्लानमुखः क्लेदी प्रसन्नात् क्लेदवर्जितात् ।
अपि चित्रनराद् देहनरस्तुच्छतरः स्मृतः ॥ १३ ॥
आधिव्याधिपरिम्लाने स्वयं क्लेदिनि नाशिनि ।
न तथा स्थिरता देहे चित्रपुंसो यथा किल ॥ १४ ॥
विनाशितो हि चित्रस्थो देहो नश्यति नाऽन्यथा ।
अवश्यनाशो मांसात्मा स्वयं देहो विनश्यति ॥ १५ ॥
पालितः सुस्थिरां शोभामादत्ते चित्रमानवः ।
देहस्तु पालितोऽप्युच्चैर्नश्यत्येव न वर्धते ॥ १६ ॥
तेन श्रेष्ठश्चित्रदेहो नाऽयं सङ्कल्पदेहकः ।
ये गुणाश्चित्रदेहे हि न ते सङ्कल्पदेहके ॥ १७ ॥

---

सुख-दुःखकी चिन्ता कभी नहीं करनी चाहिए, किन्तु सङ्कल्पोच्छेदके लिए ही प्रयत्न करना चाहिए ॥ १२ ॥

श्रीरामजी, दुःखसे सदा मलिनमुख तथा अश्रु आदिसे निरन्तर क्लिन्न ( आर्द्र ) रहनेवाला यह देहधारी नर चित्रलिखित नरकी अपेक्षा भी अत्यन्त तुच्छ कहा गया है, क्योंकि चित्रलिखित नर तो सुख-दुःखकी चिन्तासे निर्मुक्त होनेके कारण सदा प्रसन्न और क्लेद-वर्जित रहता है ॥ १३ ॥

श्रीरामजी, आधि और व्याधि से निरन्तर दुःखित, अश्रु आदिसे क्लिन्न तथा स्वयं विनाशशील इस शरीरमें उस प्रकारकी स्थिरता नहीं रहती, जिस प्रकारकी चित्रलिखित पुरुषमें स्थिरता रहती है—यह बात सर्वविदित है ॥ १४ ॥

इस प्रसिद्ध शरीरमें निर्निमित्तविनाशिता भी चित्रलिखित देहकी अपेक्षा अधिक दोष है, ऐसा कहते हैं—'**विनाशितो**' इत्यादिसे ।

श्रीरामजी, चित्रलिखित देह तभी नष्ट होती है जब किसी कारणविशेषसे उसका विनाश किया जाय, अन्यथा नहीं । यह अवश्यविनाशी मांस-स्वरूप देह तो किसी कारणविशेषके बिना स्वयं ही नष्ट हो जाती है ॥ १५ ॥

चित्रित मनुष्यकी यदि भली-भाँति रक्षा की जाय, तो वह दीर्घकालिक स्थिर शोभा धारण करता है और यह प्रत्यक्ष शरीर तो अनेक यत्नोंसे रक्षित होनेपर भी नष्ट ही हो जाता है, बढ़ता नहीं है ॥ १६ ॥

इसलिए चित्रित देह ही श्रेष्ठ है, संकल्पजनित यह तुच्छ देह श्रेष्ठ

चित्रदेहादपि जडाद्योऽयं तुच्छतरः किल ।
तस्मिन् मांसमये देहे कैवाऽऽस्था भवतोऽनघ ॥ १८ ॥
दीर्घसङ्कल्पदेहोऽयं तस्मिन्नाऽऽस्था महामते ।
स्वप्नसङ्कल्पजाद्देहादपि तुच्छतरो ह्ययम् ॥ १९ ॥
अल्पसङ्कल्पजो दीर्घैः सुखदुःखैर्न गृह्यते ।
दीर्घसङ्कल्पजश्चाऽयं दीर्घदुःखेन दुःखितः ॥ २० ॥
देहो हि सङ्कल्पमयो नाऽयमस्ति न वाऽस्ति नः ।
किं व्यर्थमेतदर्थं हि मूढोऽयं क्लेशभाजनम् ॥ २१ ॥
यथा चित्रमये पुंसि क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ।
तथा सङ्कल्पपुरुषे क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ॥ २२ ॥

---

नहीं, क्योंकि जो चित्रदेहमें गुण विद्यमान हैं, वे सङ्कल्पजनित देहमें नहीं हैं ॥ १७ ॥

हे निष्पाप श्रीरामजी, अत्यन्त जड़ चित्रित शरीरकी अपेक्षा भी जो यह संकल्प-जनित तुच्छातितुच्छ देह है, उस मांसरूप देहमें आपको आसक्ति ही क्या ? ॥१८॥

हे महामते, यह सङ्कल्पजनित शरीर कुछ दीर्घकालतक ही टिकनेवाला है । उसमें तनिक भी आसक्ति नहीं करनी चाहिए, क्योंकि यह शरीर स्वप्न या मनोराज्यसे जनित शरीरसे भी अत्यन्त तुच्छ है ॥ १९ ॥

भद्र, स्वाप्न आदि शरीर स्वल्पकालीन संकल्पसे जनित होनेके कारण दीर्घ-कालीन सुख-दुःखोंसे आक्रान्त नहीं होता । यह प्रत्यक्ष शरीर तो दीर्घ-कालीन संकल्पसे जनित होनेके कारण दीर्घकालके दुःखोंसे आक्रान्त रहता है ॥ २० ॥

सङ्कल्पविकार यह शरीर न तो स्वयं है और न हम लोगोंका सम्बन्धी ( आत्माका सम्बन्धी ) ही है, अतः इस शरीरके निमित्त यह अज्ञानी जीव निरर्थक क्लेशका भाजन क्यों बनता है ? ॥ २१ ॥

अतः चित्र आदिके शरीरोंकी क्षतिके सदृश इस शरीरकी क्षतिके विषयमें भी शोक नहीं करना चाहिए, ऐसा कहते हैं—'यथा' इत्यादिसे ।

भद्र, जिस प्रकार चित्रमें लिखित पुरुषके क्षत या क्षीण हो जानेपर आत्माकी क्षति नहीं होती, उसी प्रकार सङ्कल्पसे जनित पुरुषके क्षत या क्षीण हो जानेपर आत्माकी कुछ भी क्षति नहीं होती ॥ २२ ॥

यथा मनोराज्यमये क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ।
यथा द्वितीये शशिनि क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ॥ २३ ॥
यथा स्वप्नसमारम्भे क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ।
यथा नद्यातपजले क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ॥ २४ ॥
सङ्कल्पमात्ररचिते प्रकृत्यैव च नाशिनि ।
तथा शरीरयन्त्रेऽस्मिन् क्षते क्षीणे न तत्क्षतिः ॥ २५ ॥
दीर्घस्वप्नमये ह्यस्मिंश्चित्तसङ्कल्पकल्पिते ।
भूषिते दूषिते देहे न हि किञ्चिच्चितः क्षतम् ॥ २६ ॥
न चिदन्तमुपायाति नाऽऽत्मा चलति राघव ।
न ब्रह्म विकृतिं याति किंवा देहक्षये क्षतम् ॥ २७ ॥

---

जिस प्रकार मनोराज्यमें उत्पन्न अनेक शरीर आदि पदार्थोंके क्षत या क्षीण हो जानेपर आत्माकी कुछ भी क्षति नहीं होती, अथवा जिस प्रकार दूसरे चन्द्रमाके क्षत या क्षीण हो जानेपर असली चन्द्रमाकी या आत्माकी कुछ भी क्षति नहीं होती, जिस प्रकार स्वप्नमें उत्पन्न पदार्थोंके क्षत या विनष्ट हो जानेपर आत्माकी क्षति नहीं होती अथवा जिस प्रकार मृगतृष्णिका-नदीके घामरूप जलके क्षत या क्षीण हो जानेपर आत्माकी कुछ भी क्षति नहीं होती ; उसी प्रकार एकमात्र संकल्पसे उत्पन्न, स्वभावतः विनाशशील इस शरीररूपी यन्त्रके क्षत या विनष्ट हो जानेपर आत्माकी कुछ भी क्षति नहीं होती । अतः शरीरके लिए शोक करना निरर्थक ही है ॥ २३–२५ ॥

चित्तके संकल्पसे कल्पित तथा दीर्घकालीन स्वप्नरूप इस देहके अलङ्कारोंसे भूषित या दोषोंसे दूषित हो जानेपर चैतन्यरूप आत्माका कुछ भी नहीं बिगड़ने पाता ॥ २६ ॥

क्यों आत्माका कुछ भी नहीं बिगड़ने पाता ? इसपर कहते हैं—**'न चिदन्त०'** इत्यादिसे ।

रामभद्र, आत्म-चैतन्यरूप ब्रह्म न तो विनष्ट होता है, न चलित होता है, और न विकृत ही होता है, इसलिए देहका नाश होनेपर चैतन्यका, आत्माका या ब्रह्मका क्या बिगड़ गया ? ॥ २७ ॥

भ्रमच्चक्रोपरिष्ठो हि पूर्वचक्रोपचक्रवत् ।
यथा पश्यति दिक्चक्रं भ्रमदत्यन्तमोहितः ॥ २८ ॥
अकस्मादेव रूढेन मिथ्याज्ञानेन वल्गता ।
तत्रस्थेन तथैवेदं दृश्यते देहचक्रकम् ॥ २९ ॥
भ्रमिदं च भ्रमद्रूपं पतद्रूपं प्रपातितम् ।
हतं च हन्यमानं च दृश्यते देहचक्रकम् ॥ ३० ॥
धीरतामलमालम्ब्य घनभ्रममिमं त्यजेत् ॥ ३१ ॥
सङ्कल्पेन कृतो देहो मिथ्याज्ञानेन सन्नसन् ।
असत्येन कृतं यस्मान्न तत्सत्यं कदाचन ॥ ३२ ॥
असदभ्युत्थितो देहो रज्ज्वामिव भुजङ्गधीः ।
असत्यामेव सत्यां च करोत्यपि जगत्क्रियाम् ॥ ३३ ॥

---

घूम रहे चाकके ऊपर स्थित अत्यन्त मोहित पुरुष जैसे दिशाचक्रको—स्वयं जिस चक्रपर चढ़ा हुआ रहता है, उस चक्रके सदृश या चारों ओर पासमें स्थित बड़े चक्रके सदृश विपरीतरूपसे घूमता हुआ—देखता है, वैसे ही अकस्मात् उत्पन्न हुए गर्जनशील मिथ्या अज्ञानके कारण मिथ्या अज्ञानरूप चक्रके ऊपर स्थित जीवात्मा देहपरम्परारूपी चक्रको देखता रहता है ॥ २८, २९ ॥

उसी अज्ञानरूपी चक्रके ऊपर स्थित हुआ जीवात्मा जिस देहपरम्परारूपी चक्रको देखता रहता है, वह उत्तरोत्तर अधिक भ्रान्तिको देनेवाला, स्वयं भ्रान्ति-रूप, पतनोन्मुख स्वरूपसे ग्रस्त, भली प्रकार अनर्थ-गर्तोंमें गिराया गया, हत एवं हन्यमान रहता है ॥ ३० ॥

इसलिए हे भद्र, उत्तम धैर्यका भली प्रकार अवलम्बन कर इस अनादि दृढ़ीभूत भ्रमका परित्याग कर देना चाहिए ॥ ३१ ॥

भद्र, मिथ्या अज्ञानके द्वारा एकमात्र सङ्कल्पसे उत्पन्न हुआ यह शरीर प्रातीतिक रूपसे सत्य-सा होनेपर भी वास्तवमें असत्य ही है, क्योंकि जो वस्तु अज्ञान आदिसे उत्पन्न हुई है, वह किसी समय भी सत्य नहीं हो सकती ॥ ३२ ॥

रज्जुमें सर्पबुद्धिके सदृश असतस्वरूप अज्ञानसे उत्पन्न हुई देह असत्स्वरूप ही जगत्-क्रियाको सत्-सी बना देती है ॥ ३३ ॥

जडेन राम क्रियते यन्न तत्कृतमुच्यते ।
कुर्वन्नपि तदा देहो न कर्ता क्वचिदेव हि ॥ ३४ ॥
निरीहो हि जडो देहो नाऽऽत्मनोऽस्याऽभिवाञ्छितम् ।
कर्ता न कश्चिदेवाऽतो द्रष्टा केवलमस्य सः ॥ ३५ ॥
यथा दीपो निवातस्थः स्वात्मन्येवाऽवतिष्ठते ।
साक्षिवत्सर्वभावेषु तथा तिष्ठेज्जगत्स्थितौ ॥ ३६ ॥
यथा दिवसकर्माणि भास्करः खस्थ एव सन् ।
करोत्येवमिमां राम कुरु पार्थिवसंस्थितिम् ॥ ३७ ॥
अस्मिन्नसन्मये देहगृहे शून्ये समुत्थिते ।
सत्तामुपगते मिथ्याबालकल्पितयक्षवत् ॥ ३८ ॥

---

श्रीरामभद्र, जब व्यवहारमें यह बात प्रसिद्ध है कि जड़तासे भरे पदार्थों द्वारा जो कुछ किया गया रहता है, वह उनके द्वारा किया गया नहीं माना जाता है यानी उनके द्वारा किये गये कार्योंसे अपराध आदि दोषोंका उनमें चेतनके समान आरोप नहीं किया जाता है, तब कुछ व्यापार कर रही भी जड़तासे भरी हुई यह देह किसी समय भी कर्ता नहीं कही जा सकती, क्योंकि इच्छाधीन ही कर्तृत्व रहता है ॥ ३४ ॥

इच्छासे ही कर्तृत्व होता है, वह इच्छा तो न जड़ देहमें या न निर्विकार आत्मामें ही रह सकती है, यह कहते हैं—'निरीहो' इत्यादिसे ।

जड़ देह तो इच्छासे रहित है और इस निर्विकार आत्मामें इच्छा रहती नहीं, इसलिए कोई कर्ता है ही नहीं, केवल आत्मा शरीरका द्रष्टा है ॥ ३५ ॥

आत्मा कर्ता नहीं है, इस निश्चयका फल कहते हैं—'यथा' इत्यादिसे ।

जैसे वायुशून्य प्रदेशमें रहनेवाला दीपक अपने स्वरूपमें ही अवस्थित रहता है, वैसे ही इस जगत्स्थितिमें एवं समस्त भूतोंमें साक्षीके सदृश तटस्थ होकर अपने स्वरूपमें ही स्थित रहना चाहिए ॥ ३६ ॥

तब राज्य-व्यवस्था कैसे चलेगी ? इसपर कहते हैं—'यथा' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, जैसे दूरातिदूर आकाशमें स्थित रहकर ही सूर्यदेव दैनिक कार्य करते हैं, वैसे ही आप भी दूर रहकर यह राज्य-व्यवस्था कीजिए ॥ ३७ ॥

देहमें सत्यत्वबुद्धि होनेपर तो देहाभिमानरूप अहङ्कारके आ जानेके कारण उसकी दासता बनी ही रहेगी, ऐसा कहते हैं—'अस्मिन्' इत्यादिसे ।

कुतोऽप्यागत्य निःसारः सर्वसज्जनवर्जितः ।
अहङ्कारः कुवेतालः प्रविष्टश्चित्तनामकः ॥ ३९ ॥
अस्य मा भृत्यतां गच्छ त्वमहङ्कारदुर्मतेः ।
अस्य भृत्यतया राम निरयः प्राप्यते फलम् ॥ ४० ॥
स्वसङ्कल्पविलासेन देहगेहे दुराकृतिः ।
उन्मत्तचित्तवेतालः परिवल्गति लीलया ॥ ४१ ॥
शून्यं देहगृहं प्राप्य चित्तयक्षेण तत्कृतम् ।
भीता येन महान्तोऽपि समाधिनियताः स्थिताः ॥ ४२ ॥
चित्तवेतालमुद्वास्य स्वशरीरकमन्दिरात् ।
संसारशून्यनगरे न बिभेति कदाचन ॥ ४३ ॥
चित्तभूताभिभूतेऽस्मिन् ये शरीरगृहे रताः ।
चित्रमद्यापि ते कस्माद्घटिता आत्मवत्स्थिताः ॥ ४४ ॥

---

इस असद्रूप सङ्कल्पजनित देहरूप शून्य घरका अस्तित्व सिद्ध हो जानेपर उसमें अज्ञानी बालक द्वारा कल्पित असत्य यक्षके सदृश, चित्तनामक अहङ्कार-रूप दुष्ट वेताल, जो निस्तत्त्व एवं समस्त सज्जनोंकी सङ्गतिसे वर्जित है, कहींसे भी आकर, प्रविष्ट हो जाता है ॥ ३८, ३९ ॥

रामभद्र, आप इस दुष्टबुद्धि अहङ्कारकी दासताको प्राप्त मत हो जाइए, क्योंकि इसकी दासतासे नरकरूप फलकी प्राप्ति होती है ॥ ४० ॥

अहङ्कारके रहनेपर दूसरा भी अनर्थ प्राप्त होता है, यह कहते हैं—'स्वसङ्कल्प०' इत्यादिसे ।

देहरूपी घरमें अपने नानाविध सङ्कल्पोंके विलाससे बीभत्स आकृतिवाला मदोन्मत्त चित्तरूपी वेताल लीलासे चारों ओर मिथ्या गर्जन करता रहता है ॥ ४१ ॥

शून्य देहरूपी घर प्राप्तकर चित्तरूपी यक्षने वह काम किया है, जिससे कि बड़े-बड़े तत्त्ववेत्ता भी भय खाकर समाधिमें तत्पर होकर स्थित हैं ॥ ४२ ॥

अपने तुच्छ शरीररूपी मन्दिरसे चित्तरूपी वेतालको हटा देनेसे इस संसार-रूपी शून्य नगरमें पुरुष कभी भी नहीं डरता ॥ ४३ ॥

चित्तरूपी पिशाचसे अभिभूत इस शरीररूपी घरमें जो आसक्त हैं,

ग्रस्ते चित्तपिशाचेन देहसद्मनि ये मृताः ।
पिशाचस्येव या बुद्धिर्नाऽपिशाचस्य राघव ॥ ४५ ॥
अहङ्कारबृहद्यक्षगृहे दग्धशरीरके ।
विहरन्नाऽऽस्थया साधो न तु वै तत्किल स्थिरम् ॥ ४६ ॥
अहङ्कारानुचरतां त्यक्त्वा विततया धिया ।
अहङ्कारास्मृतिं प्राप्य स्वात्मैवाऽऽश्ववलम्ब्यताम् ॥ ४७ ॥
अहङ्कारपिशाचेन ग्रस्ता ये निरयैषिणः ।
तेषां मोहमदान्धानां न मित्राणि न बान्धवाः ॥ ४८ ॥
अहङ्कारोपहतया बुद्ध्या या क्रियते क्रिया ।
विषवल्ल्या इव फलं तस्याः स्यान्मरणात्मकम् ॥ ४९ ॥

---

वे अनन्तकोटि शरीरोंके विनष्ट हो जानेपर भी अबतक देहमें आत्मरूपताबुद्धिसे समन्वित होकर क्यों स्थित हैं—बड़ा आश्चर्य है [ निरन्तर शरीरघटनासे जनित दुःखोंका अनुभव होनेपर भी उसके विघटनमें जो प्रयत्न नहीं करते यही आश्चर्य है, यह भाव है । ] ॥ ४४ ॥

हे श्रीरामभद्र, चित्तरूपी पिशाचसे ग्रस्त हुए देहरूपी घरमें जो मर चुके हैं, उनकी जो बुद्धि है, वह पिशाचकी-सी है, न कि अपिशाचकी-सी ॥ ४५ ॥

हे साधो, अहङ्काररूपी बड़े यक्षके घररूपी तापत्रयरूप अग्निसे दग्ध हुए शरीरमें आसक्तिसे विहार कर रहा पुरुष पिशाच ही है, क्योंकि वह शरीर स्थिर नहीं है ॥ ४६ ॥

पहले विशद बुद्धिसे अहङ्कारकी दासता छोड़कर तदनन्तर योगभूमिकाके अभ्याससे अहङ्कारका आत्यन्तिक विस्मरण कर शीघ्रातिशीघ्र अपनी आत्माका ही अवलम्बन करना चाहिए ॥ ४७ ॥

नरककी चाह रखनेवाले जो जीव अहङ्काररूपी पिशाचसे आक्रान्त हैं, मोहरूपी मदसे अन्धे उन जीवोंके न कोई मित्र बनते हैं और न कोई बन्धु, ही [ क्योंकि अहङ्कारी जीवोंमें विनयकी दुर्लभता और औद्धत्यकी अवश्यम्भाविता होनेसे उनके साथ कोई प्रेम नहीं करता, यह तात्पर्य है ] ॥ ४८ ॥

अहङ्कारसे परिपूर्ण बुद्धिसे जो कोई क्रिया की जाती है, विषवल्लीके फलके सदृश उसका फल, कलह एवं जनशत्रुता के कारण, मरणरूप ही प्राप्त होता है ॥ ४९ ॥

विवेकधैर्यहीनेन स्वाहङ्कारमहोत्सवः ।
मूर्खेणाऽऽलम्बितो येन नष्टमेवाऽऽशु विद्धि तम् ॥ ५० ॥
अहङ्कारपिशाचेन वराका ये वशीकृताः ।
त एते नरकाग्नीनां राघवेन्धनतां गताः ॥ ५१ ॥
अहङ्कारोरगो यस्य परिस्फूर्जति कोटरे ।
स्वदेहपादपोऽधीरैरचिरेण निपात्यते ॥ ५२ ॥
अहङ्कारपिशाचोऽस्मिन् देहे तिष्ठतु यातु वा ।
त्वमेनमालोकय मा मनसा महतां वर ॥ ५३ ॥
अवधूतो ह्यवज्ञातश्चेतसैव तिरस्कृतः ।
अहङ्कारपिशाचस्ते नेह किञ्चित् करिष्यति ॥ ५४ ॥
देहालये स्फुरत्यस्मिन् राम चित्तपिशाचके ।
अस्याऽनन्तविलासस्य किमिवाऽऽगतमात्मनः ॥ ५५ ॥

---

विवेक एवं धैर्य से हीन जिस मूर्खने अपने अहङ्काररूपी महोत्सवका अवलम्बन किया, उसे आप तत्काल विनष्ट ही जानिए ॥ ५० ॥

अहङ्कारीको परलोकमें भी दुःख ही प्राप्त होता है, यों कहते हैं—'अहङ्कार०' इत्यादिसे ।

हे राघव, जिन बेचारोंको अहङ्काररूपी पिशाचने अपने अधीन बना लिया, वे सब नरकरूपी अग्नियोंके इन्धन ही बन गये ॥ ५१ ॥

जिस अपनी देहरूपी वृक्षके कोटरमें यानी हृदयमें अहङ्काररूपी सर्प चारों ओर विस्फूर्जित होता रहता है, वह स्वदेहरूपी वृक्ष अधीर पुरुषों द्वारा तत्काल ही काटकर गिरा दिया जाता है ॥ ५२ ॥

हे महान् व्यक्तियोंमें श्रेष्ठ रामभद्र, इस देहमें अहङ्काररूपी पिशाच रहे अथवा चला जाय, परन्तु आप उसकी ओर मनसे तनिक भी दृष्टिपात न कीजिए ॥ ५३ ॥

केवल न देखनेसे ही क्या होगा ? इसपर कहते हैं—'अवधूतो' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, चित्तसे ही बुरी तरह फटकारा गया, अपमानित तथा तिरस्कृत हुआ यह अहङ्काररूपी पिशाच यहां तुम्हारा कुछ भी बिगाड़ नहीं सकता ॥५४॥

अहङ्कारका अनुसरण करनेसे ही आत्माको अनर्थ प्राप्त होता है,

चित्तयक्षाभिभूतानां याः पुंसां विततापदः ।
शक्यन्ते परिसंख्यातुं न ता वर्षशतैरपि ॥ ५६ ॥
हा हा मृतोऽस्मि दग्धोऽस्मीत्येता वै दुःखवृत्तयः ।
अहङ्कारपिशाचस्य शक्तयोऽन्यस्य नाऽनघ ॥ ५७ ॥
सर्वगोऽपि यथाऽऽकाशः सम्बन्धो नेह केनचित् ।
सर्वगोऽपि तथैवाऽऽत्मा नाऽहङ्कारेण सङ्गतः ॥ ५८ ॥
यत्करोति यदादत्ते देहयन्त्रमिदं चलम् ।
वातरज्जुयुतं राम तदहङ्कारचेष्टितम् ॥ ५९ ॥
वृक्षोत्पत्तौ यथा हेतुरकर्त्रपि किलाऽम्बरम् ।
आत्मसंस्थस्तथेहाऽऽत्मा चित्तचेष्टासु कारणम् ॥ ६० ॥

---

उसकी उपेक्षा करनेपर तो विद्यमान रहता हुआ भी वह कुछ नहीं कर सकता, ऐसा कहते हैं —'**देहालये**' इत्यादिसे ।

हे श्रीरामजी, इस देहरूपी घरमें चित्तरूपी पिशाचके स्फुरित होनेपर भी असीम विलासोंसे सम्पन्न इस आत्मामें क्या आया ? ॥ ५५ ॥

हे श्रीरामजी, चित्तरूपी यक्षसे पराजित हुए पुरुषोंको जो बड़ी-बड़ी आपत्तियाँ प्राप्त होती हैं, उनकी सैकड़ों वर्षोंमें भी गिनती नहीं की जा सकती [ यहां अहङ्कारके स्थानमें जो चित्तशब्दका प्रयोग किया गया है, उसका तात्पर्य यह है कि अन्यवृत्तियोंमें भी प्रकृत अहङ्कार ही अनर्थकारी है । ] ॥ ५६ ॥

हे पापशून्य राघव, 'हा ! हा ! मैं मर गया हूँ' 'मैं जल गया हूँ' इत्यादि जो दुःखवृत्तियाँ हैं, वे अहङ्काररूपी पिशाचकी ही शक्तियाँ हैं, दूसरेकी नहीं ॥ ५७ ॥

'अहम्' इस प्रतीतिसे आत्माका ही अनुभव होता है—यह जो नैयायिकोंकी भ्रान्ति है, उसका निवारण करते हैं—'**सर्वगोऽपि**' इत्यादिसे ।

जिस प्रकार सर्वत्र व्यापक आकाश यहां किसीसे संश्लिष्ट नहीं होता, उसी प्रकार सर्वत्र व्यापक आत्मा भी अहङ्कारसे संश्लिष्ट नहीं होता ॥ ५८ ॥

हे श्रीरामजी, सूत्रात्मा प्राणसे संयुक्त यह चंचल देहरूपी यन्त्र जो कुछ करता एवं जो कुछ लेता है, वह सब अहङ्कारका ही कृत्य है ॥ ५९ ॥

जब समस्त चेष्टाओंका निमित्त अहङ्कार ही है, आत्मा नहीं ; तब तो 'केनेषितं पतति प्रेषितं मनः केन प्राणः प्रथमः प्रैति युक्तः', 'ऊर्ध्वं प्राण-

आत्मसन्निधिमात्रेण स्फुरत्यात्तवपुर्मनः ।
दीपसन्निधिमात्रेण कुड्यरूपमिवाऽमलम् ॥ ६१ ॥
अपि विश्लिष्टयो राम नित्यमेवाऽऽत्मचित्तयोः ।
द्यावापृथिव्योरिव कः सम्बन्धः प्रकटान्धयोः ॥ ६२ ॥
चपलस्पन्दनेराभिरात्मशक्तिभिरावृतम् ।
चित्तमात्मेति मौर्ख्येण दृश्यते रघुनन्दन ॥ ६३ ॥

---

मुन्नयत्यपानं प्रत्यगस्यति । मध्ये वामनमासीनं विश्वेदेवा उपासते॥"* इत्यादि श्रुतियोंके साथ विरोध होगा, इसपर कहते हैं—'वृक्षोत्पत्तौ' इत्यादिसे ।

जिस प्रकार कर्तृत्वसे शून्य भी आकाश वृक्षकी उत्पत्तिमें कारण है, वैसे ही अपने स्वरूपसे स्थित आत्मा भी इन चित्तकी चेष्टाओंमें कारण है—यों श्रुतियों द्वारा गौणरूपसे कहा जाता है ॥ ६० ॥

उपचारमें हेतु मन आदिमें सत्ता एवं स्फूर्ति का प्रदान करना ही है, यह कहते हैं—'आत्म०' इत्यादिसे ।

एकमात्र आत्माकी सन्निधिसे ही सत्ता प्राप्त करनेवाला या स्थूल देहकी कल्पना करनेवाला मन उस प्रकार स्फुरित होता है, जिस प्रकार एकमात्र दीपकी सन्निधिसे निर्मल भीतका रूप प्रकाशित होता है ॥ ६१ ॥

हे श्रीरामजी, निरन्तर दूर रहनेवाले चैतन्यरूप और जड़रूप आत्मा एवं चित्त का, पृथिवी और आकाश की नाईं, कौन-सा सम्बन्ध हो सकता है ? ॥६२॥

शङ्का हो कि आत्माका मन आदिके साथ यदि सम्बन्ध न होगा, तो उनमें सत्ताका स्फुरण ही नहीं हो सकेगा । सम्बन्ध होनेपर तो आत्मामें असङ्गत्व ही सिद्ध नहीं होगा ? इसपर कहते हैं—'चपल०' इत्यादिसे ।

हे रघुनन्दन, अत्यन्त चंचल स्पन्दनोंकी प्रेरणा करनेवाली प्राणशक्तियोंसे वशीकृत चित्त अभेदाध्यासरूप मौर्ख्यसे ( अज्ञानसे ) ही 'चित्त आत्मा है'—यों प्रतीत होता है, वस्तुतः नहीं ॥ ६३ ॥

---

* 'किसकी इच्छासे प्रेषित हुआ मन विषयोंकी ओर दौड़ता है, पहले किससे प्रेरित हुआ प्राण अपने व्यापारके प्रति उद्यत होता है', 'जो प्राणवृत्तिको हृदयसे ऊपरकी ओर ले जाता है और अपानको नीचेकी ओर ले जाता है, उस हृदयाकाशमें प्रकाशमान भजनीय देवकी सब चक्षु आदि उपासना करते हैं' ।

आत्मा प्रकाशरूपो हि नित्यः सर्वगतो विभुः ।
चित्तं शठमहङ्कारं विद्धि हार्दं बृहत्तमः ॥ ६४ ॥
आत्माऽसि वस्तुतस्त्वं हि सर्वज्ञो न मनो भृशम् ।
दूरे कुरु मनोमोहं किमेतेनाऽभिसङ्गतः ॥ ६५ ॥
पिशाचोऽपि मनो राम शून्यदेहगृहे स्थितः ।
भावयत्येष दुष्टात्मा मौनमुत्तम संस्पृशन् ॥ ६६ ॥
भवप्रदमकल्याणं धैर्यसर्वस्वहारिणम् ।
मनःपिशाचमुत्सृज्य योऽसि स त्वं स्थिरो भव ॥ ६७ ॥
चित्तयक्षदृढाक्रान्तं न शास्त्राणि न बान्धवाः ।
शक्नुवन्ति परित्रातुं गुरवो न च मानवम् ॥ ६८ ॥
संशान्तचित्तवेतालं गुरुशास्त्रार्थबान्धवाः ।
शक्नुवन्ति समुद्धर्तुं स्वल्पपङ्कान्मृगं यथा ॥ ६९ ॥

---

असङ्गत्वका उपपादन करनेके लिए विरोधका ही सविस्तर निरूपण करते हैं—'आत्मा' इत्यादिसे ।

भद्र, यह जो आत्मा है, वह प्रकाशस्वरूप, चैतन्यरूप, अविनाशी, सर्वत्र विद्यमान और व्यापक है तथा अहङ्काररूप चित्त तो वंचक और हृदयवर्ती सबसे बड़ा अन्धकार है, यह आप जानिए ॥ ६४ ॥

श्रीरामजी, वस्तुतः आप सर्वज्ञ आत्मस्वरूप ही हैं, मनोरूप नहीं इसलिए तत्काल ही मनोरूप मोहको अत्यन्त दूर कर दीजिए, क्योंकि निरर्थक ही आपने उसके साथ सङ्गति कर रक्खी है ॥ ६५ ॥

हे सर्वश्रेष्ठ श्रीरामजी, शून्यदेहरूपी घरमें स्थित यह मनरूपी दुष्टात्मा पिशाच, वास्तवमें आत्माका स्पर्श न कर रहा भी 'मैं आत्माका स्पर्श करता हूँ'— यों चुपचाप भावना करता रहता है ॥ ६६ ॥

श्रीरामजी, संसारको देने तथा धैर्यरूपी सर्वस्वको चुरा लेनेवाले अभद्र, मनरूपी पिशाचका परित्याग कर जिस विशुद्ध चैतन्य स्वरूपवाले आप हैं, उसी स्वरूपसे स्थिर हो जाइए ॥ ६७ ॥

चित्तरूपी यक्षसे दृढ़तापूर्वक दबाये गये मनुष्यकी न शास्त्र, न बन्धु और न गुरु ही भलीभाँति रक्षा कर सकते हैं ॥ ६८ ॥

जिस पुरुषका चित्तरूपी वेताल अपने दुष्ट व्यापारोंसे विरत हो चुका है यानी

अस्मिञ्जगच्छून्यपुरे सर्वमेव प्रदूषितम् ।
देहगेहं प्रमत्तेन चित्तयक्षेण वल्गता ॥ ७० ॥
चित्तवेतालवलिता समस्ता देहखण्डजा ।
इयं जगदरण्यानी शून्या कस्य न भीतये ॥ ७१ ॥
जगन्नगर्यामस्यां तु शान्तचित्तपिशाचकम् ।
देहगेहं कतिपयैः सेव्यते सद्भिरेव यत् ॥ ७२ ॥
इह संश्रूयते या या दिक्सैव रघुनन्दन ।
प्रमत्तमोहवेतालैः पूर्णा देहश्मशानकैः ॥ ७३ ॥
अस्यां जगदरण्यान्यां मुह्यन्तं मुग्धबालवत् ।
स्वयमाराध्य धैर्यांशमात्मनाऽऽत्मानमुद्धरेत् ॥ ७४ ॥

---

जिसका चित्त शुद्ध हो चुका है ऐसे पुरुषका —गुरु, शास्त्र, धन और बन्धु ऐसा उद्धार कर सकते हैं, जैसा अल्प कीचड़से बछड़ेका ॥ ६९ ॥

इस जगत्-रूपी शून्य-नगरमें सभी देहरूपी घर मदोन्मत्त तथा व्यर्थकी गर्जना करनेवाले चित्तरूपी यक्षने भलीभाँति दूषित कर दिये हैं ॥ ७० ॥

भद्र, चित्तरूपी वेतालसे वेष्टित तथा देहरूपी छोटे भागमें उत्पन्न हुई शून्य यह समस्त जगद्रूपी अरण्यानी ( बड़ी वनभूमि ) किसे भयभीत नहीं करती ? [ अर्थात् सभी उससे भयभीत हो जाते हैं । ] ॥ ७१ ॥

उपर्युक्त श्लोकमें 'समस्त' यह जो कहा गया है, वह उत्सर्ग है, क्योंकि उससे विपरीत भी कहींपर देखा जाता है, ऐसा कहते हैं—**'जगन्नगर्या०'** इत्यादिसे ।

क्योंकि, जिसमें से चित्तरूपी पिशाच प्रशान्त हो गया है ऐसे—देहरूपी घरकी, इस जगत्-रूपी नगरीमें कुछ इने-गिने सज्जन ही सेवा करते हैं ॥ ७२ ॥

इसलिए अज्ञानियोंकी देह श्मशान-भूमिके तुल्य ही है, यों निन्दा करते हैं—'इह' इत्यादिसे ।

हे रघुनन्दन, इस संसारमें जो-जो दिशाएँ सुनाई देती हैं, वे सभी देहरूपी श्मशान-भूमिमें मङ्गल मनानेवाले मदोन्मत्त मोहरूपी वेतालोंसे परिपूर्ण हैं ॥ ७३ ॥

इस जगत्-रूपी महान् अरण्यमें, अज्ञानी बालककी नाईं, मोहित हो

जगज्जरदरण्येऽस्मिंश्चरद्भूतमृगव्रजे ।
धृतिं तृणरसै राम मा गच्छ मृगपोतवत् ॥ ७५ ॥
अस्मिन् महीतलारण्ये चरन्ति मृगपोतकाः ।
त्वमज्ञानगजं भुक्त्वा सैंहीं वृत्तिमुपाश्रय ॥ ७६ ॥
अन्ये नरमृगा मुग्धा जम्बूद्वीपे स्वजङ्गले ।
विहरन्ति यथा राम तथा मा विहराऽनघ ॥ ७७ ॥
अत्यल्पकालशिशिरे कर्दमालेपदायिनि ।
न मङ्क्तव्यं बन्धुरूपे महिषेणेव पल्वले ॥ ७८ ॥
भोगाभोगा बहिष्कार्या आर्यस्याऽनुसरेत् पदम् ।
प्रविचार्य महार्थं स्वमेकमात्मानमाश्रयेत् ॥ ७९ ॥

रही अपनी आत्माका, स्वयं दृढतासे धैर्यका धारण कर, अपनेसे ही उद्धार कर लेना चाहिए ॥ ७४ ॥

हे श्रीरामजी, संचरण कर रहे प्राणीरूपी मृगोंसे व्याप्त इस संसार-रूपी अरण्यमें, हिरनके बच्चेकी नाईं, तृणोंके सदृश निःसार विषय-रसोंसे आप अपनेको कृतकृत्य मत मानिए ॥ ७५ ॥

श्रीरामभद्र, इस पृथ्वीतलके अरण्यमें दूसरे अज्ञानी जीव, हिरनके बच्चोंकी नाईं, यदि विषयरूपी कोमल तिनके चर जाते हैं, तो उन्हें भले ही चर जाने दीजिए, परन्तु आप तो अज्ञानरूपी हाथीका शिकार कर सिंहकी वृत्ति धारण कीजिए ॥ ७६ ॥

श्रीरामजी, दूसरे मनुष्य-मृग मुग्ध होकर अपने अरण्यरूप जम्बूद्वीपमें जिस प्रकार [ विषयरूपी घास चरकर ] विहार करते हैं, उस प्रकार हे अनघ, रामभद्र, आप विहार मत कीजिए ॥ ७७ ॥

समानस्वभाव होनेके कारण बन्धुजनोंके साथ सदा ही अवस्थान और उनसे सुख देखा गया है, फिर उसमें दोष ही क्या है ? इसपर कहते हैं—'अत्यल्प०' इत्यादिसे ।

भद्र, यह बन्धुवर्ग एक तरहसे अत्यन्त थोड़े समयके लिए ठण्ढक पहुँचानेवाला तथा आसक्तिरूप कीचड़से चारों ओर लिप देनेवाला छोटा जलाशय है, अतः उसमें आपको, भैंसेकी नाईं, डूबना नहीं चाहिए ॥ ७८ ॥

श्रीरामजी, आपको विषयरूपी सर्पोंका बहिष्कार कर देना चाहिए, आर्योंके

अपवित्रस्य तुच्छस्य दुर्भगस्य दुराकृतेः ।
देहस्याऽर्थे न मङ्क्तव्यं चिन्ताचण्डी सुदारुणा ॥ ८० ॥
अन्येन रचितो देहो यक्षेणाऽन्येन संश्रितः ।
दुःखमन्यस्य भोक्ताऽन्यश्चित्रेयं मौर्ख्यचक्रिका ॥ ८१ ॥
यथैकरूपा घनता दृषदोऽस्त्यात्मनस्तथा ।
सत्तामात्रैकसामान्यादितरस्याऽप्यसम्भवात् ॥ ८२ ॥
यथोपलस्य घनता मानसादि तथाऽऽत्मनः ।
सत्तामात्रादभिन्नत्वादभावादस्य संस्थितेः ॥ ८३ ॥

---

मार्गका अनुसरण करना चाहिए और 'तत्त्वमसि' आदि महावाक्योंके अर्थका भली प्रकार विचार कर अपनी अद्वितीय आत्माका ही आश्रयण करना चाहिए ॥ ७९ ॥

अपवित्र, तुच्छ, भाग्यरहित तथा दुष्टरूपवाले शरीरके लिए आसक्तिरूपी कीचड़में कभी फँसना नहीं चाहिए, क्योंकि उसमें फँसे हुए पुरुषोंको चिन्तारूप क्रूर राक्षसी खा डालती है ॥ ८० ॥

इस देहकी रचना एकने ( कर्मने ) की है, उसका आश्रयण दूसरे अहङ्कार-रूपी यक्षने किया है, दुःख किसी तीसरेको मिलता है और भोक्ता तो कोई चौथा ही ( जीव ) है, इस प्रकारकी यह अज्ञानकी चक्रिका ( चल रही परम्परा ) आश्चर्यरूप ही है ॥ ८१ ॥

सत्स्वरूप और एकरूप होनेसे आत्मामें भी दुःख और उसके भोग, भोक्ता शरीर आदि रूपान्तर का अवकाश नहीं है, इस आशयसे कहते हैं—'यथा' इत्यादि तीन श्लोकोंसे ।

जिस प्रकार पत्थरकी घनता सत्तासामान्यसे पृथक् रूप नहीं है किन्तु एकरूप ही है, उसी प्रकार आत्माकी घनता भी एकमात्र सामान्यात्मक सत्ता-स्वरूपसे पृथक् नहीं है किन्तु अभिन्नरूप ही है, क्योंकि सद्रूपसे पृथक् दूसरा रूप ही नहीं है अर्थात् जो सद्भिन्न है उसकी असत्, अलीक आदि पदोंसे ही प्रसिद्धि है, यह तात्पर्य है ॥ ८२ ॥

जिस प्रकार पत्थरका काठिन्य पत्थरसे पृथक् अस्तित्व नहीं रखता, उसी प्रकार समष्टि-व्यष्ट्यात्मक मनःसमूह और तत्-तत् मनके कार्यभूत स्थूल प्रपञ्च भी आत्मासे पृथक् अस्तित्व नहीं रखता, क्योंकि सत्तामात्रस्वभाव आत्मासे

यथोपलस्योपलता घटस्य घटता यथा।
सत्तामात्रादभिन्नैव मानसादि तथाऽऽत्मनः ॥ ८४ ॥
अत्रेमामपरां दृष्टिं महामोहविनाशिनीम्।
शृणु या कथिता पूर्वं मम कैलासकन्दरे।
संसारदुःखशान्त्यर्थं देवेनाऽर्धेन्दुमौलिना ॥ ८५ ॥
अस्तीन्दुकरसंभारभासुरः पारगो दिवः।
कैलासो नाम शैलेन्द्रो गौरीरमणमन्दिरम् ॥ ८६ ॥
तत्राऽऽस्ते भगवान् देवो हरश्चन्द्रकलाधरः।
तं पूजयन्महादेवं तस्मिन्नेव गिरौ पुरा ॥ ८७ ॥
कदाचिदवसं गङ्गातटे विरचिताश्रमः।
तपोर्थं तापसाचारे चिराय रचितस्थितिः ॥ ८८ ॥

---

अभिन्न होनेके कारण इन मन आदिकी पृथक् अवस्थिति ही नहीं रह सकती ॥ ८३ ॥

यह न्याय प्रत्येक घट और घटाकार मानसवृत्ति आदिमें भी लगाना चाहिए, इससे सद्रूप अद्वैत ही सिद्ध हुआ, यह कहते हैं—'यथो०' इत्यादिसे।

जैसे पत्थरका पत्थरपन अथवा जैसे घटका घटपन सत्तास्वरूप सामान्यसे अभिन्न ही है, वैसे ही समष्टि-व्यष्टि मन आदि आत्मासे अभिन्न ही हैं ॥ ८४ ॥

भद्र, इस अर्थमें आगे कही जानेवाली मानस-शिवपूजारूप इस दूसरी दृष्टिका आप श्रवण कीजिए, जो चन्द्रमौलि भगवान् शङ्करने कैलासपर्वतकी कन्दरामें संसार-दुःखकी शान्तिके लिए मेरे समक्ष कही थी ॥ ८५ ॥

उसमें पहले कैलासका वर्णन करते हुए कथाका उपक्रम करते हैं—'अस्ती०' इत्यादिसे।

चन्द्रमाके किरणसमूहोंकी नाईं भास्वर कैलासनामक एक पर्वतोंका राजा है। वह अपनी ऊँचाईसे आकाशको भी पार कर गया है और वह है—गौरी-रमण भगवान् श्रीशङ्करका एक मन्दिर ॥ ८६ ॥

वहाँपर चन्द्रकला धारण किये हुए स्वयंप्रकाशमान भगवान् महादेवजी रहते हैं। पहले किसी समय उसी पर्वतपर उन देवाधिदेवकी पूजा कर रहा मैं गङ्गाजीके किनारे आश्रम बनाकर रहता था। तपके लिए वहाँपर मैंने

सिद्धसङ्घातवलितः कृतशास्त्रार्थसंग्रहः ।
पुष्पार्थं स्यूतपुटिकः पुस्तकव्यूहसंग्रही ॥ ८९ ॥
एवंगुणविशिष्टस्य कैलासवनकुञ्जके ।
तपः प्रचरतो राम मम कालोऽत्यवर्तत ॥ ९० ॥
अथैकदा कदाचित्तु बहुलस्याऽष्टमे दिने ।
गते श्रावणपक्षस्य रात्र्यग्रे क्षयमागते ॥ ९१ ॥
दिक्षु संशान्तरूपासु काष्ठमौनस्थितास्विव ।
खड्गच्छेद्यान्धकारेषु कुञ्जेषु गहनेषु च ॥ ९२ ॥
एतस्मिन्नन्तरे तत्र यामार्धे प्रथमे गते ।
समाधिं तनुतां नीत्वा स्थितोऽहं बाह्यमग्रदृक् ॥ ९३ ॥

---

दीर्घकालतक तपस्वियों द्वारा अनुष्ठीयमान कृच्छ्र, चान्द्रायण आदिमें नियमपूर्वक निष्ठा की। वहाँपर मेरे चारों ओर सिद्धोंके समूह रहते थे। मैं उनसे विचार-विनिमय कर शास्त्रीय दुरूह तत्त्वोंका संग्रह करता था। मैंने फूल चुननेके लिए एक डलिया रक्खी थी और अनेक शास्त्रीय पुस्तकोंका संग्रह भी किया था ॥ ८७–८९ ॥

हे श्रीरामजी, उस तरहके गुणोंसे सम्पन्न कैलासवनके कुञ्जोंमें तपश्चर्या कर रहे मेरा बहुत समय व्यतीत हो गया ॥ ९० ॥

अनन्तर किसी एक समयकी बात है—श्रावणके कृष्णपक्षकी अष्टमी तिथि थी और रात्रिका प्रथमभाग यानी प्रदोषसमय पूजा, जप, ध्यान आदिसे व्यतीत हो चुका था। प्राणियोंके संचरण आदि व्यापारोंका उपशम हो जानेसे शान्तस्वरूप हुई दिशाएँ उस समय काठकी नाईं मौन-व्रतमें ( हाथ आदिके व्यापारोंसे भी हृदयगत अभिप्रायको प्रकट न करनेके कारण काठकी नाईं मौन-व्रतमें ) मानो अवस्थित थीं। गहन कुञ्जोंमें अन्धकार इतना घना था कि वह तलवारसे काटने योग्य बन गया था ॥ ९१, ९२ ॥

श्रीरामभद्र, इसी बीच प्रथम यामार्धके वहाँ व्यतीत हो जानेपर मैंने अपनी समाधि स्वल्प ( कुछ बहिर्मुख ) बनाकर बाह्य पदार्थोंकी ओर दृष्टि दौड़ाई ॥ ९३ ॥

अपश्यं कानने तेजो झटित्येव समुत्थितम् ।
शुभ्राभ्रशतसंकाशं चन्द्रबिम्बगणोपमम् ॥ ९४ ॥
प्रकटीकृतदिक्कुञ्जं तदालोक्य मया स्मयात् ।
अन्तःप्रकाशशालिन्या बहिर्दृष्ट्याऽवलोकितम् ॥ ९५ ॥
यावत्पश्यामि तं सानुं प्राप्तश्चन्द्रकलाधरः ।
गौरीकरार्पितकरो नन्दिप्रोत्सारिताग्रगः ॥ ९६ ॥
शिष्यान्सम्बोध्य तत्रस्थान् गृहीत्वाऽर्घ्यं सुसंयतः ।
अगमं सुमनास्तस्य दृष्टिपूतमहं पुरः ॥ ९७ ॥
तत्र पुष्पाञ्जलिं दत्वा दूरादेव त्रिलोचनः ।
दत्तार्घ्येण मया देवः संप्रणम्याऽभिवन्दितः ॥ ९८ ॥

---

उस समय उस अरण्यमें तत्काल ही उत्पन्न हुआ एक बड़ा तेज, जो शुभ्रातिशुभ्र सैकड़ों अभ्रोंके तुल्य धवल एवं असंख्य चन्द्रबिम्बोंके सदृश चमकीला था, मैंने देखा ॥ ९४ ॥

उस तेजकी चकाचौंधसे दिशाओंके समस्त कुञ्ज चमक उठे। मैंने बड़े विस्मयके साथ उसे देखा और देखकर भीतरकी प्रकाशमान दिव्य-दृष्टिसे उसके विषयमें विचारा और तदनन्तर फिर बाह्यदृष्टिसे तत्-तत् विशेष-अवयवोंके अनुसन्धानपूर्वक उसका अवलोकन किया ॥ ९५ ॥

विचार कर ज्यों ही मैं सामनेका शिखर-प्रदेश देखता हूँ, त्यों ही चन्द्र-कलाधर महादेवजी उपस्थित हो गये। उन्होंने अपना एक हाथ भगवती गौरीके हाथमें रक्खा था और उनके गण नन्दी आगे चलनेवालोंको हटा रहे थे ॥ ९६ ॥

वहाँ उपस्थित समस्त शिष्योंको सम्बोधित कर तथा अर्घ्यपात्र लेकर सावधान एवं प्रसन्न-मन हुआ मैं उन गौरीपतिके दृष्टिपूत पुरःप्रदेशमें गया यानी उनकी पवित्र सन्निधिमें पहुँचा ॥ ९७ ॥

वहां जाकर दूरसे ही मैंने पुष्पाञ्जलि समर्पित की और अर्घ्य प्रदान किया। अनन्तर तीन नेत्रवाले महादेवको साष्टाङ्ग प्रणाम कर उनका अभिवन्दन किया यानी उनकी स्तुति की ॥ ९८ ॥

ततश्चन्द्रप्रभासख्या ऋज्व्या शीतलया तया ।
दृशा सर्वार्तिहारिण्या चिरमस्म्यास्पदीकृतः ॥ ९९ ॥
पुष्पसानूपविष्टाय तस्मै त्रैलोक्यसाक्षिणे ।
अर्घ्यं पुष्पं तथा पाद्यमभ्युपेत्याऽर्पितं मया ॥ १०० ॥
मन्दारपुष्पाञ्जलयो विकीर्णा बहवः पुरः ।
नानाविधैर्नमस्कारैः स्तोत्रैश्चाऽभ्यर्चितः शिवः॥ १०१ ॥
ततो भगवती गौरी तादृश्यैव सपर्यया ।
संपूजिता सखीयुक्ता गणमण्डलिका तथा ॥ १०२ ॥
पूजान्ते पूर्णशीतांशुरश्मिशीतलया गिरा ।
तत्रोपविष्टं प्रोवाच मामर्धेन्दुकलाधरः ॥ १०३ ॥
ब्रह्मन् प्रशमशालिन्यः प्राप्तविश्रान्तयः परे ।
कच्चित् कल्याणकारिण्यः संविदस्ते स्थिताः पदे॥ १०४ ॥

---

अपने भाग्यके महान् उदय तथा अपने ऊपर महादेवजीके सानुग्रह दृष्टिपातका वर्णन करते हैं—'ततः' इत्यादिसे ।

तदनन्तर चन्द्रज्योत्स्नाकी सखीभूत कोमल, शीतल तथा समस्त सन्तापोंका अपहरण करनेवाली उस महादेवजीकी दृष्टिका ( स्वानुभूत अलौकिक निरतिशयानन्दके आविर्भावभूत चमत्कारसे परिपूर्ण दृष्टिका ) मैं दीर्घकालतक भाजन बना रहा ॥ ९९ ॥

पुष्पोंके शिखरपर उपविष्ट तीनों लोकोंके साक्षी उस देवाधिदेवको मैंने समीप जाकर अर्घ्य, पुष्प तथा पाद्य का समर्पण किया ॥ १०० ॥

उनके सामने मैंने अनेक मन्दार-पुष्पोंकी अञ्जलियाँ बिखेर दीं और नानाविध नमस्कार एवं स्तोत्रों से शिवजीका अभ्यर्चन किया ॥ १०१ ॥

तदनन्तर मैंने शिवजीकी पूजाके सदृश ही पूजासे सखियोंसे युक्त तथा गणमण्डलसे परिवेष्टित भगवती गौरीका उत्तम रीतिसे पूजन किया ॥ १०२ ॥

पूजाकी समाप्ति होनेपर उनकी आज्ञासे पुष्पमय शिखरपर बैठे हुए मुझसे अर्धचन्द्रकी कला धारण करनेवाले भगवान् उमापति परिपूर्ण हिमांशु-किरणके सदृश शीतल वाणीसे कहने लगे ॥ १०३ ॥

यद्यपि पहले कुशल प्रश्न ही किया जाता है, तथापि समस्त कुशलताकी

कच्चित्तपस्ते निर्विघ्नं कल्याणमनुवर्तते ।
कच्चित् प्राप्यमनुप्राप्तं कच्चिच्छाम्यन्ति भीतयः ॥ १०५ ॥
एवं वादिनि देवेशे सर्वलोकैककारिणि ।
गिराऽनुनयशालिन्या मयोक्तं रघुनन्दन ॥ १०६ ॥
त्र्यक्षानुस्मृतिकल्याणवतामिह महेश्वर ।
न किञ्चिदपि दुष्प्रापं न च काश्चन भीतयः ॥ १०७ ॥
त्वदनुस्मरणानन्दपरिघूर्णितचेतसाम् ।
न ते सन्ति जगत्कोशे प्रणमन्ति न ये पुनः ॥ १०८ ॥
ते देशास्ते जनपदास्ता दिशस्ते च पर्वताः ।
त्वदनुस्मरणैकान्तधियो यत्र स्थिता जनाः ॥ १०९ ॥

परम सीमाभूत परमात्मामें चित्त-विश्रान्तिका ही, अनुग्रह करनेकी इच्छासे, भगवान् पहले प्रश्न करते हैं—'**ब्रह्मन्**' इत्यादिसे ।

भगवान् उमापतिने कहा—हे ब्रह्मन्, सर्वविध सांसारिक उपद्रवोंके उपशमसे विराजित, परमात्मरूप पर-वस्तुमें विश्रान्ति ले रही तथा मोक्षरूप उत्तम कल्याण देनेवाली तुम्हारी चित्तवृत्तियाँ अपने स्वरूपमें अवस्थित तो हैं ? ॥ १०४ ॥

तुम्हारा कल्याणकारी तप निर्विघ्नरूपसे बराबर चल रहा है न ? प्राप्तव्य वस्तु प्राप्त कर ली है न ? और सांसारिक भीतियाँ शान्त हो रही हैं न ? ॥१०५॥

हे रघुनन्दन, समस्त लोकोंके एकमात्र हेतु देवाधिदेव महादेवजीके उस प्रकार कहनेके अनन्तर विनययुक्त वाणीसे मैंने उनसे निवेदन किया ॥ १०६ ॥

हे महेश्वर, देवाधिदेव त्रिनेत्रकी निरन्तर स्मृतिसे प्राप्त हुए उत्तम कल्याणसे सम्पन्न पुरुषोंके लिए इस संसारमें कोई भी वस्तु न तो दुष्प्राप्य है और न किसी तरहकी भीतियाँ ही हैं ॥ १०७ ॥

आपके निरन्तर स्मरणसे जनित आनन्दसे जिनका चित्त चारों ओरसे घूर्णित हो गया है, ऐसे पुरुषोंके लिए इस जगत्कोशमें वे प्राणी ही नहीं हैं, जो उन्हें प्रणाम नहीं करते अर्थात् सभी उन्हें प्रणाम करते हैं ॥ १०८ ॥

भगवन्, एकमात्र आपके अनुस्मरणमें निरन्तर जिनका मन लगा रहता है, ऐसे पुरुष जहां स्थित रहते हैं, वे ही देश, वे ही जनपद, वे ही दिशाएँ और वे ही पर्वत प्रशस्ततम हैं ॥ १०९ ॥

फलं भूतस्य पुण्यस्य वर्तमानस्य सेचनम् ।
तनोति चैष्यतो बीजं त्वदनुस्मरणं प्रभो ॥ ११० ॥
ज्ञानामृतैककलशो धृतिज्योत्स्नानिशाकरः ।
अपवर्गपुरद्वारं त्वदनुस्मरणं प्रभो ॥ १११ ॥
त्वदनुस्मरणोदारचिन्तामणिमता मया ।
सर्वासामापदां मूर्ध्नि दत्तं भूतपते पदम् ॥ ११२ ॥
इत्युक्त्वा सुप्रसन्नं तं भगवन्तं महेश्वरम् ।
अवोचं प्रणतो भूत्वा यद्राम तदिदं शृणु ॥ ११३ ॥
भगवंस्त्वत्प्रसादेन पूर्णा मे सकला दिशः ।
किन्तु पृच्छामि देवेश सन्देहे तत्र निर्णयम् ॥ ११४ ॥
ब्रूहि प्रसन्नया बुद्ध्या त्यक्तोद्वेगमनामयम् ।
सर्वपापक्षयकरं सर्वकल्याणवर्धनम् ॥ ११५ ॥
देवार्चनविधानं तत्कीदृशं भवति प्रभो ॥ ११६ ॥

---

हे प्रभो, आपका अनुस्मरण पूर्वसंचित पुण्य-वृक्षके फलको अनन्तकोटि-गुना बढ़ा देता है, वर्तमान देहसे उत्पादित पुण्य-वृक्षका मानो अमृतसिञ्चन द्वारा अभिवर्धन करता है और करिष्यमाण पुण्यकी अभिवृद्धिके लिए बीजका विस्तार करता है ॥ ११० ॥

हे प्रभो, आपका अनुस्मरण ज्ञानरूपी अमृतका एकमात्र आधारभूत कलश है, धृतिरूपी ज्योत्स्नाके लिए चन्द्रमा है और मोक्षरूपी नगरका द्वार है ॥ १११ ॥

हे समस्त भूतोंके अधिपते, आपके निरन्तर चिन्तनरूपी उदार चिन्तामणिसे शोभित मैंने समस्त वर्तमान और भविष्यत् कालीन आपत्तियोंके सिरपर अपना पैर रख दिया है ॥ ११२ ॥

हे श्रीरामजी, सुप्रसन्न उन भगवान् शङ्करजीसे यों कहकर नतमस्तक होकर मैंने जो कुछ वक्ष्यमाण रीतिसे कहा, उसे आप सुनिए ॥ ११३ ॥

हे भगवन्, यद्यपि आपकी अनुकम्पासे मेरे लिए समस्त दिशाएँ अभीष्ट पदार्थोंसे परिपूर्ण हैं; तथापि हे देवेश, एक मुझे जो सन्देह है, उसके विषयमें आपसे निर्णय पूछता हूँ ॥ ११४ ॥

हे प्रभो, वह देवार्चन-विधान किस तरहका है ? जो समस्त चित्त-विक्षेपके

ईश्वर उवाच

शृणु ब्रह्मविदां श्रेष्ठ देवार्चनमनुत्तमम् ।
वदामि मुच्यते येन कृतेन सकृदेव हि ॥ ११७ ॥
कच्चिद्वेत्सि महाबाहो देवः कः स्यादिति द्विज ।
न देवः पुण्डरीकाक्षो न च देवस्त्रिलोचनः ॥ ११८ ॥

हेतुओंसे वर्जित, विकारशून्य, समस्त पापोंका विनाशकारी तथा समस्त कल्याणोंका अभिवर्धक होता है, उसे प्रसन्न-मतिसे आप मुझसे कहिए ॥ ११५, ११६॥

'पूर्णा मे सकला दिशः' इस कथनसे महर्षि वसिष्ठजीको विषयभोगकी अभिलाषा नहीं है, ऐसा द्योतन हो जाता है । अतः 'सर्वपापक्षयकरं सर्वकल्याणवर्धनम्' इन दो विशेषणोंसे समस्त अनर्थनिवृत्तिसे उपलक्षित निरतिशयानन्दस्वरूप मोक्ष-साधनके विषयमें ही यह वसिष्ठजीका प्रश्न है, यों सर्वज्ञ परम कारुणिक सदाशिवने पहले निश्चय किया, अनन्तर सर्वतोभावेन शरणागत वसिष्ठजीको सर्वदेवार्चनके परम रहस्य-भूत परम पुरुषार्थके साधन तत्त्वज्ञानके उपदेशकी इच्छासे भगवान् प्रतिज्ञा करते हैं—'शृणु' इत्यादिसे ।

ईश्वरने कहा—हे ब्रह्मज्ञानियोंमें अग्रगण्य मुनिवर, मैं तुमसे सर्वश्रेष्ठ वह देवार्चनका विधान कहता हूँ, जिसका अनुष्ठान करनेसे तत्काल ही मनुष्य मुक्त हो जाता है ॥ ११७ ॥

आगे कहे जानेवाले देवार्चनके अनुरूप अलौकिक देवस्वरूपका उपदेश देनेके लिए शिष्यको उसकी जिज्ञासा करा रहे भगवान् पहले वसिष्ठजीसे प्रश्न करते हैं—'कच्चित्' इत्यादिसे ।

हे महाबाहो* द्विजश्रेष्ठ, क्या तुम्हें यह अवगत है कि देवता कौन है ? न तो पुण्डरीकाक्ष ही देव है और न त्रिलोचन महादेवजी ही ॥ ११८ ॥

* यहाँपर 'महाबाहु' शब्दका अर्थ है—निरन्तर देवार्चनसे सफलीकृतबाहु । इससे यह सूचित हुआ कि बाहुसापेक्ष बाहरकी केवल पूजामें ही शूरता बतलानेके लिए सम्बोधन किया गया है । यदि शङ्का हो कि पुण्डरीकाक्ष और त्रिलोचन आदि देवता तो प्रसिद्ध ही हैं, फिर भगवान् इस साधारण विषयमें मुझे अनभिज्ञ क्यों मानते हैं ? इस प्रकारके अभिप्राय-वाले वसिष्ठजीकी परिच्छिन्न पदार्थोंमें श्रद्धारूपी जड़ताका प्रथम अपाकरण करनेके लिए यहाँपर 'न देवाः' इत्यादि ग्रन्थ है, यह समझना चाहिए ।

न देवः कमलोद्भूतो न देवस्त्रिदशेश्वरः ।
न देवः पवनो नाऽर्को नाऽनलो न निशाकरः॥ ११९ ॥
न ब्राह्मणो नाऽवनिपो नाऽहं न त्वं द्विजोत्तम ।
न देवो देहरूपो हि न देवश्चित्तरूपधृक् ॥ १२० ॥
न देवः कमलारूपी नाऽपि देवो भवेन्मतिः ।
अकृत्रिममनाद्यन्तं देवनं देव उच्यते ॥ १२१ ॥

---

न तो कमलोद्भव ब्रह्माजी देवता हैं और न सर्वदेवताओंके अधिपति इन्द्र ही देवता हैं । न पवन, न सूर्य, न अग्नि और न निशाकर (चन्द्रमा) ही वास्तवमें देवता है [ प्रकृत श्लोकमें निशाकरशब्द चन्द्रकलाके अधीन शरीरवाले तेंतीस करोड़ देव-शरीरोंका उपलक्षण है । ] ॥ ११९ ॥

हे द्विजोत्तम, वास्तवमें न ब्राह्मण देवतारूप है, न राजा देवतारूप है और न मैं * ही देवतारूप हूँ, न तुम देवतारूप हो, न आध्यात्मिकभावसे आपन्न देह आदि पदार्थ ही देवतारूप हैं † और न चित्तरूपधारी व्यक्तिविशेष ही देवतारूप है ॥ १२० ॥

देहकी शोभा भी देवरूप नहीं है और मति भी देवरूप नहीं है; किन्तु क्रियासाध्य वस्तुसे विलक्षण, आदि और अन्त से शून्य, निरतिशय आनन्दात्मक चित्प्रकाश ही देवस्वरूप है, यह तत्त्वज्ञों द्वारा कहा जाता है ॥ ‡ १२१ ॥

---

* 'नाहं न त्वम्' यह निषेध—रुद्र और वसिष्ठ में 'तद्यद्रोदयन्ति तस्माद्रुद्राः' ( उत्क्रमण-कालमें सम्बन्धियोंको रुलाते हैं, अतः प्राण रुद्रनामवाले हैं ), 'यदहं वसिष्ठोऽस्मि त्वं तद्व-सिष्ठोऽसि' ( जो मैं वाक् वसिष्ठत्व गुणसे युक्त हूँ, उस गुणसे तुम—प्राण—वसिष्ठ हो ) इत्यादि श्रुतियोंमें मुख्य समष्टि प्राणरूपताकी प्रसिद्धिसे तथा 'कतम एको देव इति प्राणः' इत्यादि प्राणकी ही सर्वदेवस्वरूपताप्रतिपादक श्रुतिसे प्राणभावसे प्राप्त हुए देवस्वरूपत्वका निवारण करनेके लिए—किया गया है ।

† 'नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्शत्' इत्यादि श्रुतियोंमें आध्यात्मिक चक्षु आदिके लिए देव-शब्दके प्रयोग से तथा 'त्वचे स्वाहा लोमभ्यः स्वाहा' इत्यादि मन्त्रलिङ्गसे देह आदि आध्या-त्मिक भावोंमें प्राप्त हुई देवस्वरूपताका निवारण करते हैं—'देहरूपः' से ।

‡ आध्यात्मिक पदार्थोंका उपक्रम होनेके कारण कमलाशब्दसे यहाँ देहादिकी शोभा ही ली गई है । मतिशब्द समस्त आध्यात्मिक पदार्थोंका उपलक्षण है । इसी न्यायसे समस्त आधिभौतिक पदार्थोंमें भी देवरूपता नहीं है, यह जान लेना चाहिए ।

आकारादिपरिच्छिन्ने मिते वस्तुनि तत्कुतः ।
अकृत्रिममनाद्यन्तं देवनं चिच्छिवं विदुः ॥ १२२ ॥
तदेव देवशब्देन कथ्यते तत्प्रपूजयेत् ।
तदेवाऽस्ति यतः सर्वं सत्तासत्तात्मरूपधृक् ॥ १२३ ॥
अज्ञातशिवतत्त्वानामाकाराद्यर्चनं कृतम् ।
योजनाध्वन्यशक्तस्य क्रोशाध्वा परिकल्प्यते ॥ १२४ ॥
इयत्तादिपरिच्छिन्नं रुद्रादेः प्राप्यते फलम् ।
अकृत्रिममनाद्यन्तं फलमानन्द आत्मनः ॥ १२५ ॥

देश और वस्तु से परिच्छिन्न तथा कालसे परिच्छिन्न वस्तुमें वह प्रकाश ही कहां रहता है ? [ तात्पर्य यह है—'दिवु क्रीड़ा-विजिगीषा-व्यवहार-द्युति-स्तुति-मोद-मद-स्वप्न-कान्ति-गतिषु' यों दस अर्थोंमें प्रसिद्ध दिव्‌धातुसे 'पचाद्यच्' इस सूत्रसे अच्‌प्रत्यय करनेपर सिद्ध हुए देवशब्दके संकोचमें प्रमाण न होनेसे वह मायिक निरङ्कुश ऐश्वर्य, स्वच्छन्द क्रीड़ा, विजिगीषा, व्यवहार, स्तुति तथा आविद्यक मद, स्वप्न, इच्छा और गतिका निर्वाहक है, अतः उक्त दशविध अर्थोंमें कौन मुख्य अर्थ हैं ; इसका विचार करने पर द्युति और मोद ही मुख्य अर्थ प्रतीत होते हैं और वे नित्य, निरतिशयानन्दस्वरूप, स्वप्रकाश परब्रह्मरूपमें ही उपपन्न हो सकते हैं, परिच्छिन्न जड़ोंमें नहीं । ] इसलिए आदि और अन्त से शून्य, स्वाभाविक जो प्रकाशस्वरूप चित् है, उसीको मुनिलोग शिव और देव कहते हैं ॥ १२२ ॥

चूँकि जगत्, जीव और उसका संसार—ये सब उसकी सत्तासे ही अस्तित्वरूप अपना स्वरूप धारण करते हैं, इसलिए एकमात्र वह चिति ही विद्यमान वस्तु है, दूसरी नहीं । वही देवशब्दसे व्यवहृत होती है, इसलिए उसीकी पूजा करनी चाहिए ॥ १२३ ॥

तब क्या पुण्डरीकाक्ष आदि मूर्तियोंकी पूजाका जो विधान है, वह व्यर्थ है ? इसपर नहीं, ऐसा उत्तर देते हैं—'अज्ञात०' इत्यादिसे ।

ब्रह्मन् , जो परम शिवतत्त्वसे अपरिचित हैं, उन्हींके लिए पुण्डरीकाक्ष आदि मूर्तियोंका पूजन विहित है । ठीक ही है, योजनपरिमित मार्गमें अशक्त पुरुषके लिए क्रोश-परिमित मार्गकी कल्पना की जाती है ॥ १२४ ॥

पूजन आदिसे प्रसन्न हुए रुद्र आदि देवताओंसे इयत्ता आदिसे परिच्छिन्न ही फल

अकृत्रिमफलं त्यक्त्वा यः कृत्रिमफलं व्रजेत् ।
त्यक्त्वा स मन्दारवनं कारञ्जं याति काननम् ॥ १२६ ॥
बोधः साम्यं शम इति पुष्पाण्यग्राणि तत्र च ।
शिवं चिन्मात्रममलं पूज्यं पूज्यविदो विदुः ॥ १२७ ॥
शमबोधादिभिः पुष्पैर्देव आत्मा यदर्च्यते ।
तत्तु देवार्चनं विद्धि नाऽऽकारार्चनमर्चनम् ॥ १२८ ॥
आत्मसंवित्तिरूपं तु त्यक्त्वा देवार्चनं जनाः ।
कृत्रिमार्चासु ये सक्ताश्चिरं क्लेशं भजन्ति ते ॥ १२९ ॥

---

प्राप्त होता है और तत्त्वतः साक्षात्कारपर्यन्त पूजनसे प्रसन्न हुई आत्मासे तो स्वाभाविक तथा आदि एवं अन्त से वर्जित निरतिशयानन्दरूप फल प्राप्त होता है ॥ १२५ ॥

यदि शङ्का हो कि कृत्रिम विषयभोग अनात्म-पूजनसे ही सिद्ध होते हैं, इसलिए उनके लाभार्थ कृत्रिम-पूजा ही करनी चाहिए ? तो इसपर कहते हैं—'**अकृत्रिम०**' इत्यादिसे ।

स्वाभाविक निरतिशयानन्दरूप फल छोड़कर जो पुरुष कृत्रिम फलकी ओर प्रवृत्ति करता है, उसके विषयमें यही कहना चाहिए कि वह देवतरु मन्दारका वन छोड़कर कंजा-वनकी ओर प्रवृत्ति करता है ॥ १२६ ॥

तो अकृत्रिम पूजनमें कौन-सी सामग्री है ? इस शङ्कापर उस सामग्रीका उल्लेख करते हैं—'**बोधः**' इत्यादिसे ।

कौन पूज्य है इस विषयका तात्त्विक ज्ञान रखनेवाले विद्वान् कहते हैं कि एकमात्र चित्स्वरूप निर्मल शिव ही पूज्य है और उसकी पूजन-सामग्रीमें विवेक-ज्ञान, सर्वभूतोंमें आत्मबुद्धि और शम—ये सबसे श्रेष्ठ पुष्प हैं ॥ १२७ ॥

हे महर्षे, प्रकाशमान आत्मदेवकी शम, बोध आदि पुष्पोंसे जो पूजा की जाती है, उसीको आप देवार्चन जानिए, मूर्ति-पूजाको देवार्चन मत जानिए ॥ १२८ ॥

जो मनुष्य आत्मज्ञानरूप देवार्चन छोड़कर कृत्रिम पूजनोंमें ही आसक्त रहते हैं, वे चिरकालतक क्लेश ही पाते हैं ॥ १२९ ॥

ज्ञातज्ञेया हि ये सन्तो बालक्रीडोपमं च ते ।
आत्मध्यानादृते ब्रह्मन् कुर्वन्तो देवपूजनम् ॥ १३० ॥
आत्मैव देवो भगवाञ्छिवः परमकारणम् ।
ज्ञानार्चनेनाऽविरतं पूजनीयः स सर्वदा ॥ १३१ ॥
त्वमेतच्चेतनाकाशमात्मानं जीवमव्ययम् ।
स्वभावं विद्धि न त्वन्यः पूज्यः पूजाऽऽत्मपूजनम् ॥ १३२ ॥

वसिष्ठ उवाच

चेतनाकाशमात्रात्म यथा जगदिदं प्रभो ।
यथा तच्चेतनस्यैव जीवादित्वं तदुच्यताम् ॥ १३३ ॥

हे ब्रह्मन्, जो विदिततत्त्व सन्त-महात्मा किसी समय आत्म-समाधिसे व्युत्थित होकर साकारदेव-पूजन करते हुए पाये जाते हैं, वे बालक्रीड़ाके सदृश आनन्दार्थ ही साकार पूजन करते हैं, न कि कृत्रिम भोगोंकी अभिलाषासे ॥१३०॥

आत्मा ही प्रकाशमान देव, छः प्रकारके ऐश्वर्यसे परिपूर्ण, शिव और परम कारणस्वरूप है । [ अतः ] ज्ञानरूप पूजन-सामग्रीसे उसीकी सर्वदा अविच्छिन्न-रूपसे निरन्तर पूजा करनी चाहिए ॥ १३१ ॥

हे वसिष्ठजी, आप जीवको अपरोक्ष चेतनाकाशस्वरूप अविनाशी अकृत्रिम ब्रह्मस्वरूप ही जानिए, एकमात्र वही पूज्य है ; दूसरा कोई आत्मातिरिक्त पूज्य नहीं है । अतः आत्मपूजा ही पूजा है* ॥ १३२ ॥

'तदेवाऽस्ति यतः सर्वम्' इत्यादि श्लोकसे ब्रह्म ही जगत्, जीव, जीवसंसार और उनके अस्तित्वरूप से स्थित है, यह जो पहले कहा गया था, उसमें उपपत्ति जाननेकी इच्छासे महाराज वसिष्ठजी पूछते हैं—'चेतना०' इत्यादिसे ।

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे प्रभो, यह जगत् जिस उपपत्तिसे चैतन्य-प्रकाशमात्रस्वरूप होता है तथा जिस उपपत्तिसे उसी चेतनमें जीवादिस्वरूपता प्राप्त होती है, उसे [ आप कृपाकर मुझसे ] कहिए ॥ १३३ ॥

---

* इस विषयमें विद्वानोंका अनुभवपूर्ण यह वचन है—
'देहो देवालयः प्रोक्तो जीवो देवः सदाशिवः ।
त्यजेदज्ञाननिर्माल्यं सोऽहंभावेन पूजयेत् ॥'
देह ही देव-मन्दिर है और उसमें विराजमान जीव ही सदाशिवस्वरूप देवता है । उसपर से अज्ञानरूपी निर्माल्य हटा देना चाहिए और 'सोऽहं' इस रूपसे उसकी पूजा करनी चाहिए ।

**ईश्वर उवाच**

चिद्व्योमैव किलाऽस्तीह पारावारविवर्जितम् ।
सर्वत्राऽसम्भवच्चेत्यं यत्कल्पान्तेऽवशिष्यते ॥ १३४ ॥
यद्यत्स्वयं प्रकचति तस्य स्वकचनस्य तु ।
स्वयं यत्स्पन्दितं नाम तेनेदं जगदित्यलम् ॥ १३५ ॥
इत्येवं स्वप्नपुरवज्जगद्भाति चिदात्मकम् ।
एवं चिद्व्योममात्रात्म जगदच्छं न भित्तिमत् ॥ १३६ ॥

समस्त चेत्य पदार्थोंका प्रलय हो जानेपर भी 'चित्सत्ता' ज्यों की त्यों बनी रहती है, इससे 'चित्सत्ता चेत्य पदार्थोंके अधीन नहीं है' यह बात भलीभाँति सिद्ध हो चुकी है, अतः चित्के अधीन भासमान चेत्यका जिस प्रकार चितिसे भिन्न दूसरा भान मानना युक्त नहीं है, उसी प्रकार चित्सत्ताके अधीन चेत्यकी चितिसत्तासे पृथक् सत्ता मानना भी युक्त नहीं है, ऐसी उपपत्ति बतलाते हैं—**'चिद्व्योमैव'** इत्यादिसे ।

ईश्वरने कहा—चूँकि यहां सर्वत्र आर-पारसे रहित—सर्वविध परिच्छेदोंसे शून्य—चेत्यनिर्मुक्त चिदाकाश ही विद्यमान है, इसलिए कल्पान्तमें भी वह अवशिष्ट रहता है [ 'चिदाकाश सर्गकालमें भी चेत्यशून्य है, पार आदि परिच्छेदशून्य होनेसे, प्रलयकालके समान' इस प्रकार अनुमानरूप उपपत्ति यहां बतलाई गई है, ऐसा समझना चाहिए । ] ॥ १३४ ॥

तब जगद्रूप प्रतिभास कैसे होता है ? इसपर कहते हैं—**'यद्यत्'** इत्यादिसे ।

सूर्य, चन्द्र, प्रदीप, इन्द्रिय, मन आदि जो-जो स्वयं प्रचुरप्रकाशवाले पदार्थ हैं, उनके अपने प्रकाशका—अपने बिम्बमें समा न सकनेके कारण स्वयं जो बिम्बसे बाहर प्रभाकारसे—स्पन्दित यानी स्पन्दन-सा प्रसिद्ध है, वही नील, पीत आदि उसका विषयभूत जगत् है । इसी प्रकार चिद्व्योमके अपरिच्छिन्न होनेसे मायारूप आवरणके भीतर न समा सकनेके कारण उसका मायिक वासना आदि मार्गसे जो एक तरहका स्पन्दन-सा प्रसिद्ध है, उसीसे यह जगत् दिखलाई पड़ता है ॥ १३५ ॥

उक्त रीतिसे एकमात्र चिदात्मस्वरूप ही सिद्ध हो रहा विचित्ररूप यह जगत् स्वप्ननगरके सदृश भ्रान्तिसे प्रतीत होता है । मेरी कथित रीतिसे परमार्थ-बुद्ध्या विचार करनेपर तो जगत्की कोई भित्ति ही सिद्ध नहीं होती, वास्तवमें वह अमूर्त एवं स्वच्छ चिदाकाशमात्रस्वरूप ही है ॥ १३६ ॥

अत्यन्तासम्भवच्चेत्यं दृश्यं चिद्व्योममात्रकम् ।
चित्त्वात्कचति सर्गादौ यत्तज्जगदिति स्मृतम् ॥ १३७ ॥
तस्मात् स्वप्नपुराकारं यदिदं भासते जगत् ।
तत्र चिद्व्योममात्रात्मन्यन्यता नाम का कुतः ॥ १३८ ॥
चिन्मात्रमेव गिरयश्चिन्मात्रं जगदम्बरम् ।
चिन्मात्रमात्मा जीवश्च चिन्मात्रं भूतसन्ततिः ॥ १३९ ॥
चिद्व्योममात्रादितरत् सर्गादौ सर्ववेदने ।
भिन्नं स्वर्गे पुरे वाऽपि किं सम्भवति कथ्यताम् ॥ १४० ॥

---

तब क्या चिति ही चेत्यके आकारमें परिणत अपनेको देखती है ? इस शङ्कापर नहीं, ऐसा उत्तर देते हैं—'अत्यन्ता०' इत्यादिसे ।

अपरिणामी और अद्वय होनेसे चैतन्यका परिणाम चेत्य हो ही नहीं सकता, अतः अत्यन्त असम्भव चेत्य भी आवृत चित्-स्वभावसे पृथक् जो सृष्टिके आदिमें चिदाकाशमात्रस्वरूप भासता है, वही दृश्य-जगत् है, ऐसा मुनियोंका स्मरण है ॥ १३७ ॥

इसलिए स्वप्न-नगरके सदृश जो यह जगत् भासता है, उस चिदाकाश-मात्रस्वरूप जगत्में भिन्नताका अवकाश ही कहाँ है ? ॥ १३८ ॥

अतएव आरोपित रूपके बाधसे चिन्मात्रस्वरूपताका प्रत्यक्ष करना चाहिए, यह कहते हैं—'**चिन्मात्रमेव**' इत्यादिसे ।

चिन्मात्रस्वरूप ही पर्वत हैं, चिन्मात्र ही जगत् और आकाश है, चिन्मात्रस्वरूप आत्मा एवं जीव है तथा भूतोंकी परम्परा भी चिन्मात्रस्वरूप ही है ॥ १३९ ॥

महर्षे, सृष्टिके आरम्भमें ऊर्ध्व-लोक, अपना नगर तथा पाताल— इनमें कहींपर भी चिदाकाशमात्रस्वरूप आत्मासे भिन्न ऐसी कौन-सी वस्तु है, जो सबके अनुभवमें आती हो, उसे आप बतलाइए ? [ तात्पर्य यह है कि चिद्भिन्नकी स्वतः सत्तास्फूर्ति माननेपर अचित्त्वका व्याघात, सत्तास्फूर्तिके अभावमें अलीकरूपता, अलीकका चित्से भी उज्जीवन अनुभूत न होनेसे, असंग होनेके कारण चित्का अचित्के साथ सम्बन्ध न होनेसे और साधकान्तरकी अप्रसिद्धि होनेसे चिद्भिन्न पदार्थकी सिद्धि नहीं हो सकती । ] ॥ १४० ॥

आकाशं परमाकाशं ब्रह्माकाशं जगच्चितिः ।
इति पर्यायनामानि तत्र पादपवृक्षवत् ॥ १४१ ॥
एवं द्वौ स्वप्नसङ्कल्पमायाभिः स्वनुभूयते ।
तदा किल चिदाकाशमेव भाति जगत्तया ॥ १४२ ॥
यथैतत्संविदाकाशं स्वप्ने भाति जगद्वपुः ।
तथेदं जाग्रदाख्येऽपि स्वप्ने भाति तदेव नः ॥ १४३ ॥
यथा स्वप्नपुरे चित्खं वर्जयित्वेतरत्क्वचित् ।
न किञ्चित्सम्भवत्येवं जाग्रत्येवं महाचितः ॥ १४४ ॥

यदि शङ्का हो कि जैसे 'यजति, ददाति, जुहोति' इत्यादि शब्दभेदोंसे कर्मभेद होता है, वैसे ही चित्, आकाश, जगत् इत्यादि शब्दभेदोंसे उनका भेद हो सकता है ? तो इसपर कहते हैं—'आकाशम्' इत्यादिसे ।

आकाश, परमाकाश, ब्रह्माकाश*, जगत् और चित्—ये सब उस प्रकार ब्रह्मरूप अर्थके पर्यायशब्द हैं, जिस प्रकार पादप और वृक्ष शब्द पर्याय हैं ॥ १४१ ॥

उक्त रीतिसे जब तत्त्वविद् द्वारा स्वप्न, सङ्कल्प और माया के सदृश मिथ्या द्वैत अनुभूत होता है, तब उसे चिदाकाश ही जगद्रूपसे प्रतीत होता है ॥ १४२ ॥

जिस प्रकार स्वप्नमें चिदाकाश ही जगद्रूप भासता है, उसी प्रकार जाग्रत्-नामक स्वप्नमें भी वही चिदाकाश जगत्-रूप हम लोगोंको भासता है ॥ १४३ ॥

जिस प्रकार स्वप्न-नगरमें चिदाकाशको छोड़कर दूसरा कुछ भी पदार्थ कहीं नहीं रहता, उसी प्रकार जाग्रत्-कालमें भी महाचैतन्याकाशको छोड़कर और कुछ भी दूसरा पदार्थ कहीं नहीं रहता ॥ १४४ ॥

* भूताकाश, अव्याकृत आकाश आदि तीन अर्थोंका ग्रहण करनेके लिए प्रवृत्त हुए तीनों भी आकाशशब्द 'काशृ-दीप्तौ' इस धातुसे बनाये गये हैं । इसलिए उनका जिस प्रकार चैतन्यरूप अर्थ हो सकता है, उसी प्रकार 'जो गमनार्थक धातु होते हैं, वे ज्ञानार्थक भी हैं' इस व्याकरण-नियमके आधारपर 'गम्' धातुसे 'वर्तमाने पृषद्०' इत्यादि सूत्रसे क्विप्प्रत्यय होनेपर निष्पादित जगत्शब्द भी चैतन्यार्थक हो सकता है । अतः उपर्युक्त शब्द एक दूसरेके पर्याय हैं—यह जो कहा गया है, वह ठीक ही है ।

यतो न संभवत्यन्यच्चेत्यं किञ्चित्ततोऽखिलम् ।
चित्तं संचेत्यमप्येतदचेत्यं सज्जगत्स्थितम् ॥ १४५ ॥
परमाकाशकलनं त्रिजगत्स्वयमुत्थितम् ।
स्वप्नवद्विद्धि चिद्व्योम्नि न त्वेतद्द्वैतवत्स्थितम् ॥ १४६ ॥
यथा चिद्व्योममात्रात्म स्वप्ने घटपटादिकम् ।
सर्गादावेव सर्गोऽयं तथा चिद्व्योममात्रकम् ॥ १४७ ॥
शुद्धसंवित्तिमात्रत्वादृतेऽन्यत् स्वप्नपत्तने ।
यथा न विद्यते किञ्चित्तथाऽस्मिन् भुवनत्रये ॥ १४८ ॥
याः काश्चन दृशो ये ये भावाभावास्त्रिकालगाः ।
सदेशकालचित्तास्तत्सर्वं चिद्व्योममात्रकम् ॥ १४९ ॥

चूँकि चित्‌से भिन्न दूसरा कुछ भी चेत्यपदार्थ नहीं हो सकता, इसलिए चित्त और चेत्यात्मक समस्त जगत् भी अचेत्यात्मक एकमात्र चिन्मात्रस्वरूप होकर ही स्थित है ॥ १४५ ॥

परमाकाशस्वरूप ब्रह्मका सङ्कल्प ही ( 'बहु स्यां प्रजायेय' इत्यादि श्रुतिमें दर्शित प्रथम सङ्कल्प ही ) तीनों जगत्-रूप होकर चिदाकाशमें स्वप्नके सदृश स्वयं ही उत्पन्न हुआ है, वास्तवमें द्वैतवादी द्वारा स्वीकृत सत्यवस्तुके सदृश यह सत्य नहीं है, ऐसा समझिए ॥ १४६ ॥

सामान्य-जगत्‌में कथित न्यायका घट, पट आदि विशेषपदार्थोंमें दिग्-दर्शन कराते हैं—'यथा' इत्यादिसे ।

जैसे स्वप्नमें घट, पट, आदि चैतन्याकाशमात्रस्वरूप हैं, वैसे ही इस सामान्य-सृष्टिके आरम्भमें विशेषपदार्थ घट, पट आदि भी चैतन्याकाशमात्र-स्वरूप ही हैं ॥ १४७ ॥

जैसे स्वप्नकालीन प्रतिभासमात्रस्वरूप नगरमें विशुद्धचैतन्यमात्ररूप आत्माको छोड़कर दूसरा कुछ भी तात्त्विक पदार्थ नहीं है, वैसे ही इन तीनों भुवनोंमें आत्मस्वरूप विशुद्ध चैतन्यपदार्थको छोड़कर दूसरा कुछ भी पदार्थ नहीं है ॥ १४८ ॥

जो कुछ विभिन्न-विभिन्न दृष्टियाँ हैं तथा जो-जो तीनों कालोंमें रहनेवाले देश, काल और चित्त से युक्त भावात्मक और अभावात्मक पदार्थ हैं, ये सब एकमात्र चैतन्यात्मक आत्मस्वरूप ही हैं, उससे पृथक् नहीं हैं ॥ १४९ ॥

स एष देवः कथितो यः परः परमार्थतः ।
यस्त्वं सोऽहमशेषं वा जगदेव च योऽखिलः ॥ १५० ॥

सर्वस्य वस्तुजातस्य जगतोऽन्यस्य ते मम ।
देहो हि चेतनाकाशं परमात्मैव नेतरत् ॥ १५१ ॥

सङ्कल्पने स्वप्नपुरे शरीरं
चिद्व्योमतोऽन्यन्न यथाऽस्ति किञ्चित् ।
तथेह सर्गे प्रथमैकसर्गान्
मुने प्रभृत्यस्ति न रूपमन्यत् ॥ १५२ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे जगतः परमात्ममयत्ववर्णनं नाम एकोनत्रिंशः सर्गः ॥ २९ ॥

---

महर्षे, जो परमार्थतः सबसे श्रेष्ठ है, जो तुम्हारा, 'तत्' पदार्थका, मेरा तथा समस्त जगत्का स्वरूपभूत है एवं जो स्वयं परिपूर्णस्वरूप है, ज्ञानरूप सामग्रीसे पूजा करने योग्य उस देवका, प्रथम प्रश्नके उत्तररूपमें, मैंने तुमसे कथन किया ॥ १५० ॥

सभी वस्तुओंका, समस्त जगतका, दूसरेका, तुम्हारा और मेरा चैतन्याकाश-रूप परमात्मा ही पारमार्थिक स्वरूप है, दूसरा नहीं ॥ १५१ ॥

कथित प्रकरणका, अनुवादपूर्वक, उपसंहार करते हैं—'संकल्पने' इत्यादिसे ।

हे मुने, जिस प्रकार संकल्पमय पदार्थों तथा स्वप्न-नगर में चैतन्याकाशको छोड़कर दूसरा कुछ भी पारमार्थिकस्वरूप पदार्थ नहीं है, उसी प्रकार हिरण्यगर्भके प्रथमसर्गसे लेकर आजतक चले आ रहे इस संसारमें चैतन्याकाशरूप पारमार्थिक शरीरको छोड़कर दूसरा कुछ भी पदार्थ नहीं है ॥ १५२ ॥

उनतीसवाँ सर्ग समाप्त

## त्रिंशः सर्गः

ईश्वर उवाच

एवं सर्वमिदं विश्वं परमात्मैव केवलम् ।
ब्रह्मैव परमाकाशमेष देवः परः स्मृतः ॥ १ ॥
तदेतत्पूजनं श्रेयस्तस्मात् सर्वमवाप्यते ।
तदेव सर्गभूः सर्वमिदं तस्मिन् व्यवस्थितम् ॥ २ ॥
अकृत्रिममनाद्यन्तमद्वितीयमखण्डितम् ।
अबहिःसाधनासाध्यं सुखं तस्मादवाप्यते ॥ ३ ॥

---

## तीसवाँ सर्ग

[ चित्की सर्वात्मता- सर्वभोक्तृभावसे स्थिति और वह जिस प्रकारसे जीव-दशाको प्राप्त हुई—इन सबका वर्णन ]

'चेतनाकाशमात्रात्म यथा सर्वमिदं प्रभो' यह जो तुमने पूछा था, उसका यह उत्तर दिया, यों कहते हैं—'एवम्' इत्यादिसे ।

ईश्वरने कहा—ब्रह्मन्, इस रीतिसे समस्त यह संसार एकमात्र परमात्म-स्वरूप ही है, ब्रह्म ही परम आकाश है और यही सबसे बड़ा देव कहा गया है ॥ १ ॥

परिच्छिन्न देवका पूजन परिच्छिन्न ही फल देता है और इस परम अपरिच्छिन्न देवका पूजन तो समस्त कामनाओंके पर्यवसानकी अवधिभूमि भूमानन्दकी प्राप्तिरूप फल देता है, इसलिए इस देवका पूजन सबसे श्रेष्ठ है, ऐसा कहते हैं—'तदेतत्' इत्यादिसे ।

इस परम देवका पूजन सबसे कल्याणकर है, उसीसे सब कुछ प्राप्त होता है, वही समस्त जगत्-सृष्टिके आरोपका अधिष्ठान है और उसीमें यह सब व्यव-स्थित है ॥ २ ॥

स्वाभाविक, आदि-अन्तसे रहित, अद्वितीय, अखण्ड तथा बहुवित्तव्यय, आयास आदि बाहरी साधनोंसे सिद्ध न होनेवाला नित्य सुख उसी एकमात्र देवके अर्चनसे प्राप्त होता है ॥ ३ ॥

प्रबुद्धस्त्वं मुनिश्रेष्ठ तेनेदं तव कथ्यते।
नाऽतिदेवार्चने योग्यः पुष्पधूपचयो महान् ॥ ४ ॥
अव्युत्पन्नधियो ये हि बालपेलवचेतसः।
कृत्रिमार्चामयं तेषां देवार्चनमुदाहृतम् ॥ ५ ॥
शमबोधाद्यभावे हि पुष्पाद्यैर्वाऽर्चयन्ति हि।
मिथ्यैव कल्पितैरेवमाकारे कल्पितात्मके ॥ ६ ॥
स्वसङ्कल्पकृतैः कृत्वा क्रमैरर्चनमादृताः।
बालाः सन्तोषमायान्ति पुष्पधूपलवार्चनैः ॥ ७ ॥
स्वसङ्कल्पकृतैरर्थैः कृत्वा देवार्चनं मुधा।
यतः कुतश्चिन्मिथ्यात्म फलमात्रं नयन्ति ते ॥ ८ ॥

---

हे मुनिश्रेष्ठ, चूँकि तुम विवेकी यानी मुख्य अधिकारी हो, इसलिए मैं तुमसे कहता हूँ कि सबसे बड़े इस आत्मदेवकी पूजाके लिए महान् भी पुष्पों एवं धूपों का समूह योग्य नहीं है ॥ ४ ॥

मूर्ति आदिरूप साकार देवकी अर्चनामें कौन अधिकारी हैं ? इस प्रश्नपर उसके (मूर्तिरूप देवतार्चनके) अधिकारी बतलाते हैं—'अव्युत्पन्न०' इत्यादिसे।

जो विवेक-बुद्धिसे सम्पन्न नहीं हैं तथा जो बालकोंके सदृश कोमलचित्त-वाले हैं, उन्हींके लिए कृत्रिम प्रतिमा-प्रचुर देवार्चनका विधान किया गया है ॥ ५ ॥

उक्त कृत्रिम प्रतिमा-प्रचुर देवार्चन उत्तम चावल न मिलनेपर कोदो खानेके समान है, ऐसा कहते हैं—'शम०' इत्यादिसे।

वे अव्युत्पन्नमति बालक शम और आत्मज्ञान के अभावमें मिथ्यारूप ही कल्पित पुष्प आदिसे कल्पितस्वरूप उस प्रकारकी प्रतिमा आदिमें पूजा करते हैं ॥ ६ ॥

वे बालक आदरपूर्वक अपने सङ्कल्पसे रचित स्वल्प पुष्प, धूप आदि सामग्री-रूप उपायोंसे पूजनकर सन्तोष प्राप्त करते हैं ॥ ७ ॥

अपने सङ्कल्पोंसे रचित पदार्थोंसे देवार्चन सम्पादन कर जिन किन्हीं स्वप्न-सदृश मिथ्याभूत विमान, अप्सरा प्रभृति साधनोंसे मिथ्यारूप ही स्वर्गादि फल प्राप्त करते हैं ॥ ८ ॥

पुष्पधूपार्चनं ब्रह्मन् कल्पितं बालबुद्धिषु ।
यत्स्वाद्भवादृशां योग्यमर्चनं तद्वदाम्यहम् ॥ ९ ॥
अस्मदादिस्त्वसौ कश्चिद्देवो मतिमतां वर ।
देवस्त्रिभुवनाधारः परमात्मैव नेतरत् ॥ १० ॥
शिवः सर्वपदातीतः सर्वसङ्कल्पनातिगः ।
सर्वसङ्कल्पवलितो न सर्वो न च सर्वकः ॥ ११ ॥
दिक्कालाद्यनवच्छिन्नः सर्वारम्भप्रकाशकृत् ।
चिन्मात्रमूर्तिरमलो देव इत्युच्यते मुने ॥ १२ ॥

---

हे ब्रह्मन्, बालबुद्धि पुरुषोंके लिए ही पुष्प, धूप आदि द्वारा अर्चनकी कल्पना की गई है और आप जैसे अधिकारी पुरुषोंके लिए जो योग्य देवार्चन है, उसे मैं कहता हूँ ॥ ९ ॥

हे बुद्धिमानोंमें श्रेष्ठ महर्षे, हम लोगों द्वारा कल्पित प्रपञ्चके भीतर चक्षु आदिसे दिखाई पड़नेवाला मूर्ति आदिरूप देव अनिर्वचनीय मायामय ही है और समस्त त्रिभुवनका आधारभूत एकमात्र परमात्मा ही पारमार्थिक देव है, दूसरा नहीं ॥ १० ॥

समस्त ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र आदि देवताओंसे तथा समस्त मनोवृत्तियोंसे परे एवं समस्त पदोंसे दुर्ज्ञेय शिव ही परम देव है और समस्त विषयभोगोंके सङ्कल्पोंसे वेष्टित ब्रह्मा, विष्णु आदि रूप जो देव हैं, वे साधनसे भी पूर्ण नहीं हैं और सर्वविध सुखभोगरूप फलोंसे भी परिपूर्ण नहीं हैं । [ क्योंकि अपने-अपने कर्म और उपासना के तारतम्यानुसार ही भोगसामग्री और उसके फलभूत सुखका लवमात्र ही वहाँपर रहता है, यह तात्पर्य है । ] ॥ ११ ॥

आत्मदेव तो पूजा और फल दोनों अवस्थाओंमें नित्य, निरतिशय, परमार्थसत्य पूर्णानन्दस्वभाव ही है । इसलिए वही 'देव' यों कहने योग्य है, ऐसा कहते हैं—'दिक्काल०' इत्यादिसे ।

हे मुने, दिक्कृत, कालकृत आदि परिच्छेदोंसे शून्य, समस्त घटादि कार्योंका प्रकाश करनेवाला, निर्मल चैतन्यमात्रस्वरूप परब्रह्म ही देव कहा जाता है ॥१२॥

संवित्सर्वकलातीता सर्वभावान्तरस्थिता ।
सर्वसत्ताप्रदा देवी सर्वसत्तापहारिणी ॥ १३ ॥
ब्रह्म ब्रह्मन्सदसतोर्मध्यं तदेव उच्यते ।
परमात्मपराभिख्यं तत्सदोमित्युदाहृतम् ॥ १४ ॥
महासत्तास्वभावेन सर्वत्र समतां गतम् ।
महाचिदिति संप्रोक्तं परमार्थ इति श्रुतम् ॥ १५ ॥
स्थितं सर्वत्र सर्वं तु लतास्वन्तर्यथा रसः ।
सत्तासामान्यरूपेण महासत्तात्मनाऽपि च ॥ १६ ॥
यच्चित्तत्त्वमरुन्धत्या यच्चित्तत्त्वं तवाऽनघ ।
यच्चित्तत्त्वं च पार्वत्या यच्चित्तत्त्वं गणेषु च ॥ १७ ॥

---

समस्त कल्पनाओंसे वर्जित, सकल भावपदार्थोंके भीतर रहनेवाली, निखिल पदार्थोंमें सत्तास्फूर्ति प्रदान करनेवाली तथा अखिल पदार्थोंकी सत्ताका अपहरण करनेवाली जो संवित् देवी है, वही देव है ॥ १३ ॥

हे ब्रह्मन्, सत् और असत् के (भाव-अभाव, वर्तमान और उससे अन्य काल, मूर्त-अमूर्त, कार्य-कारण अथवा व्यावहारिक एवं प्रातिभासिक पदार्थोंके) मध्यभूत ( अन्तरालवर्ती साक्षिचिन्मात्ररूप अथवा अधिष्ठानरूप होनेसे मध्यभूत ) वह ब्रह्म-चैतन्य ही देव कहा जाता है । वही सूर्य, चन्द्र, अग्नि, करण एवं ज्योतियों की अपेक्षा बढे-चढे आत्मारूप सर्वावभासक रूपवाले प्रकाशसे युक्त होता हुआ 'ॐ' पदसे श्रुतियोंमें विराट् आदि पादत्रयात्मक सम्पूर्ण प्रपञ्चके प्रविलापन द्वारा 'शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्ते स आत्मा विज्ञेयः' यों व्यवहृत हुआ है ॥ १४ ॥

त्रिकालाबाधित सर्वानुगत सत्त्व-स्वभावसे उसने सर्वत्र समरूपता प्राप्त की है, वह महाचैतन्य ( प्रकाशकोंका भी प्रकाशक ) यों कहा जाता है और वही सबसे ऊँचा प्रयोजन है, यों श्रुतियोंमें प्रतिपादित है ॥ १५ ॥

लताओंके अन्दर स्थित रसकी नाईं वह सर्वात्मरूप देव व्यवहार-कालमें सर्वत्र अनुगत होनेके कारण सत्तासामान्यरूपसे स्थित है । और सर्वबाध-कालमें भी महासत्तारूपसे स्थित है ॥ १६ ॥

सभी देवता आदिकी मुख्य आत्मा होनेसे वही मुख्य देव है, यों कहते है—'यच्चित्तत्त्व०' इत्यादिसे ।

चित्तत्त्वं यन्ममेदं च चित्तत्त्वं यज्जगत्त्रये ।
तद्देव इति तत्त्वज्ञा विदुरुत्तमबुद्धयः ॥ १८ ॥
पादपाण्यादिमानन्यो यो वा देवः प्रकल्प्यते ।
संविन्मात्रादृते ब्रह्मन् किं सारः किल कथ्यताम् ॥ १९ ॥
चिन्मात्रमेव संसारसारः सकलसारताम् ।
गतः स देवः सर्वोऽहं तस्मात् सर्वमवाप्यते ॥ २० ॥
न स दूरे स्थितो ब्रह्मन्न दुष्प्रापः स कस्यचित् ।
संस्थितः स सदा देहे सर्वत्रैव च खे तथा ॥ २१ ॥
स करोति स चाऽश्नाति स बिभर्ति प्रयाति च ।
स निःश्वसिति संवेत्ता सोऽङ्गान्यङ्गानि वेत्ति च ॥ २२ ॥

---

हे पापशून्य मुने, अरुन्धतीका जो चैतन्यस्वरूप है, तुम्हारा जो चैतन्यतत्त्व है, पार्वतीजीका जो चैतन्यस्वरूप है, उनके गणोंमें जो चैतन्यात्मता है, जो मुझमें यह चैतन्यस्वरूप है और जो तीनों जगत्‌में चैतन्यस्वरूप विराजमान है, उत्तममति तत्त्वज्ञ लोग उसे ही देवतारूप जानते हैं ॥ १७, १८ ॥

विचार करनेपर सम्पूर्ण देवताओंका सारभूत होनेसे वही देव है, यों कहते हैं—'पाद०' इत्यादिसे ।

ब्रह्मन्, हाथ, पैर आदिसे युक्त जिस किसी अन्य देवताकी कल्पना की जाती है, वह संविन्मात्रस्वरूपताका परित्यागकर दूसरी कौन-सी सारभूत वस्तु हो सकती है, इसे आप कहिए ॥ १९ ॥

एकमात्र चिदात्मा ही इस दृश्य संसारका सार है, इसलिए सकल सारभूत वस्तुओंकी भी साररूपताको प्राप्त हुआ वह परिपूर्ण देव ही मैं हूँ, उसीसे सब कुछ प्राप्त किया जाता है ॥ २० ॥

हे ब्रह्मन्, वह न तो दूर ही स्थित है और न किसीके लिए दुष्प्राप्य ही है । वह सदा इसी शरीर तथा सम्पूर्ण आकाश में सर्वत्र ही स्थित है ॥ २१ ॥

वही सबका कर्ता और भोक्ता है, यों कहते हैं—'स करोति' इत्यादिसे ।

वही आत्मदेव क्रिया करता है, वही खाता है, वही पालन करता है, वही जाता है, वही श्वास लेता है, वही गाता है और वही अङ्ग-अङ्गको जानता है ॥ २२ ॥

सोऽस्यां विचित्रचेष्टायां प्रकाशिन्यां च तद्वशात् ।
तत्स्वरूपनिबद्धायां पुर्यामास्ते मुनीश्वर ॥ २३ ॥
शरीरावसथायां च चलायां तत्प्रसादतः ।
सोऽस्यां गहनकोशायां हृद्गुहायां गुहेश्वरः ॥ २४ ॥
मनःषष्ठेन्द्रियाचारसत्तातीतामलात्मनः ।
तस्य संव्यहारार्थं संज्ञा चिदिति कल्पिता ॥ २५ ॥
स एष चिन्मयः सूक्ष्मः सर्वव्यापी निरञ्जनः ।
इमं भास्वरमाभासं करोति न करोति च ॥ २६ ॥
सा चिदत्यन्तविमला जगदर्थं जगत्क्रियाम् ।
इमां रञ्जयति प्राज्ञ रसेनेव मधुर्लताम् ॥ २७ ॥
चारवो ये चमत्काराश्चितश्चिति यथा स्थितम् ।
चमत्कुर्वन्ति किल ते तेन केचिन्नभोभिधाः ॥ २८ ॥

---

हे मुनीश्वर, वही इन चित्र-विचित्र चेष्टाओंसे युक्त, उसीके कारण चेतनावाली तथा उसीके स्वरूपसे निबद्ध इस शरीररूपी नगरीमें निवास करता है, इस विषयमें प्रमाणतया यह श्रुति भी है—'स एष इह प्रविष्ट आनखाग्रेभ्यः' ॥ २३ ॥

शरीररूपी बड़े घरसे युक्त, उसके प्रसादसे संचरणशील तथा दुर्विज्ञेय अन्नमय आदि बहिःकोशोंसे समन्वित इस बुद्धिरूप गुहामें वही गुहेश्वर यानी आनन्दमयकोशरूप गुहाका ईश्वर होकर स्थित है ॥ २४ ॥

जो मनको लेकर छः इन्द्रियोंकी प्रवृत्ति-सत्तासे रहित तथा निर्मल रूपवान् है, उस आत्मदेवका उपदेशादि व्यवहारके लिए 'चित्' यह काल्पनिक नाम पड़ा है ॥ २५ ॥

वही यह परमात्मा चिद्रूप, सूक्ष्म, सर्वव्यापी और मायारहित है। वही भास्यके आरोप-कालमें इस भास्वर सांसारिक आभासका मानो निर्माण करता है और भास्यके अपवाद-कालमें निर्माण नहीं भी करता है ॥ २६ ॥

हे प्राज्ञ, वह चित् अत्यन्त निर्मल है और वह इन जागतिक क्रियाओंको जगत्के लिए उस प्रकार शोभित करती है, जिस प्रकार वसन्त ऋतु रससे लताको शोभित करती है ॥ २७ ॥

चैतन्यके जो सुन्दर चमत्कार ( आरोप्यमें सत्तास्फूर्तिप्रदानरूप ) हैं, वे—चैतन्यमें मायाशबल द्वारा पहलेके काम, कर्म और वासना के अनुसार जो कोई

केचिज्जीवाभिधानाश्च केचिच्चित्ताभिधानकाः ।
केचित् कलाभिधानाश्च केचिद्देशाभिधानकाः ॥ २९ ॥
केचित्क्रियाभिधानाश्च केचिद्द्रव्याभिधानकाः ।
केचिद्भावविकारादिजात्यौचित्याभिधानकाः ॥ ३० ॥
प्रकाशाभिधानाः केचित् केचिच्छैलतमोभिधाः ।
अर्केन्द्राद्यभिधाः केचित् केचिद्यक्षाभिधानकाः ॥ ३१ ॥
निरिच्छस्वस्वभावेन वसन्तेन यथाऽङ्कुरः ।
तन्यते तद्वदेवेयं जगल्लक्ष्मीश्चिदात्मना ॥ ३२ ॥

अवस्थित हैं,—उनका आविर्भाव करते हैं। [ उन चित्-चमत्कारोंका ही कल्पनासे नामोल्लेख करते हैं—'केचित्' से । ] इसलिए उन चमत्कारोंमें कोई तो आकाश नामवाले हैं, कोई जीव नामवाले हैं कोई चित्त नामवाले हैं, कोई कला नामवाले हैं, कोई देश नामवाले हैं, कोई क्रिया नामवाले हैं, कोई द्रव्य नामवाले हैं और कोई यास्कमुनि द्वारा उक्त 'जायते, अस्ति, वर्धते' आदि भावविकार तथा विभिन्न गुणोंकी जातिके वैचित्र्य और औचित्य से अन्यान्य चित्र-विचित्र नामवाले हैं, कोई प्रकाश नामवाले हैं, कोई पर्वत, अन्धकार आदि नामवाले हैं, कोई सूर्य, इन्द्र आदि नामवाले हैं तो कोई यक्ष नामवाले हैं ॥ २८–३१ ॥

तब क्या चैतन्य अपने भोगकी इच्छासे जगत्-सृष्टि करता है, इस प्रश्नपर 'नहीं' ऐसा उत्तर देते हैं—'**निरिच्छ०**' इत्यादिसे ।

जिस प्रकार अपने इच्छाशून्य स्वभावसे युक्त वसन्तऋतु द्वारा अंकुर विस्तारित होता है, उसी प्रकार * इच्छाशून्य स्वभाववाले इस चिदात्मा द्वारा यह जगत्की शोभा विस्तारित होती है ॥ ३२ ॥

---

* इस विषयमें भगवान् श्रीगौडपादाचार्यजीने कहा है—

'भोगार्थं सृष्टिरित्येके क्रीडार्थमिति चाऽपरे ।
देवस्यैष स्वभावोऽयमाप्तकामस्य का स्पृहा ॥'

कोई लोग भोगार्थ सृष्टि मानते हैं और कोई लोग क्रीडार्थ सृष्टि मानते हैं, परन्तु परब्रह्म परमात्माकी स्वभावभूत अविद्याका विलास ही यह सृष्टि है; क्योंकि आप्तकाम परमात्माको किसी प्रकारकी इच्छा हो ही नहीं सकती। यदि शङ्का हो कि 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय' ( परमात्माने इच्छा की कि प्रजारूपसे मैं बहुत हो जाऊँ ) इत्यादि श्रुतिके साथ विरोध हो जायगा, तो वह युक्त नहीं है, क्योंकि 'अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद्यदृग्वेदो

चिदेवाऽऽसु समग्रासु सर्वदैवैकिकैव हि ।
त्रैलोक्याम्भोधिसंस्थासु शरीरजलजालिका ॥ ३३ ॥
शरीरपङ्कजभ्रान्तमनोभ्रमरसंभृताम् ।
आस्वादयति सङ्कल्पमधुसत्तां चिदीश्वरी ॥ ३४ ॥
ससुरासुरगन्धर्वं सशैलार्णवकं जगत् ।
चिति स्थितं प्रवहति जलावर्ते जलं यथा ॥ ३५ ॥

---

इन संपूर्ण त्रैलोक्यरूपी समुद्रोंके तात्त्विक स्वरूपोंका विचार करनेपर अकेली चिति ही सदा उनके वास्तविक स्वरूपभूत जल समूहके स्थानमें स्थित है, न कि कोई दूसरी वस्तु ॥ ३३ ॥

भोक्ताके अविवेकसे उसमें मानसिक सङ्कल्पसे जनित भोक्ता आदि त्रिपुटीका प्रकाशकत्व ही भोक्तृता है, ऐसी कल्पना की जाती है, इस आशयसे कहते हैं—'शरीर०' इत्यादिसे ।

शरीररूपी कमलमें भ्रमणशील मनरूप भ्रमर द्वारा संचित की गई सङ्कल्प-रूपी मधुसत्ताका अपनेमें आरोपित समस्त पदार्थोंके अवभासनमें समर्थ चिति ही आस्वाद लेती है ॥ ३४ ॥

इसी तरह उसमें कर्तृत्व भी अपनेमें आरोपित कारकोंके परिभ्रमणप्रकाशके निमित्तरूप ही है; इस आशयसे कहते हैं—'ससुरासुर०' इत्यादिसे ।

देव, दानव और गन्धर्वों से युक्त तथा पर्वत, समुद्र आदिसे समन्वित यह सम्पूर्ण जगत् चैतन्यमें स्थित होकर उस प्रकार घूमता रहता है, जिस प्रकार जल-भँवरीमें जल ॥ ३५ ॥

---

यजुर्वेदः' इत्यादि अन्य श्रुतियोंमें इच्छा, प्रयत्न आदि निरपेक्ष परमात्माके निःश्वासरूप ही ऋग्वेद आदि हैं, ऐसा कथन है । तथा 'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेय' इत्यादि समानतात्पर्य-वाली दूसरी श्रुतिकी अनुकूलताके लिए 'सोऽकामयत' इस वचनका तात्पर्य एकमात्र अचेतन-रूप प्रधान आदिमें कर्तृत्व-शङ्काका निवारण करना ही है । इसीलिए भगवान् बादरायणने भी कहा है—

'कामाच्च नानुमानापेक्षा'

('सोऽकामयत' इत्यादि श्रुतियोंमें ईश्वरने इच्छा की, ऐसा कथन होनेसे सांख्यशास्त्रोक्त प्रधान आदि जगत्के कारण नहीं हो सकते । )

बन्धचित्तमयाचारचारुचञ्चुरचक्रिकम् ।
संसारचक्रं चिच्चक्रे भ्राम्यति भ्रमभाजनम् ॥ ३६ ॥
चिच्चतुर्भुजरूपेण जघानाऽसुरमण्डलम् ।
कालो जलदखण्डेन सायुधेन यथाऽऽतपम् ॥ ३७ ॥
चित्त्रिनेत्रतया ब्रह्मन् वृषशीतांशुचिह्नया ।
गौरीकमलिनीवक्त्रपद्मषट्पदतां गता ॥ ३८ ॥
विष्णोः पद्मालितामेत्य चिद्ध्यानाधीनमानसा ।
त्रयीनलिन्याः सरसीं धत्ते पैतामहीं स्थितिम् ॥ ३९ ॥
चितो ब्रह्मन् विचित्राणि शरीराणीह भूरिशः ।
पत्राणीव तरोर्हेम्नि केयूरादिक्रियेव च ॥ ४० ॥

---

बन्धनमें डालनेवाले चित्तविकारात्मक ( कर्तृत्व-भोक्तृत्वात्मक ) आचारसे सुन्दर एवं चपल व्यष्टिजीवोंके संसरण-चक्रोंसे युक्त जीवसमष्टि संसाररूप चक्र, जो भ्रमका आश्रय है, मायाशबल ब्रह्मरूप चक्रमें घूमता रहता है ॥ ३६ ॥

कथित लक्षणवाले चितिके ही समस्त कर्तृत्व-भोक्तृत्वका विशेषरूपसे वर्णन करते हैं—'चिच्चतुर्भुज०' इत्यादिसे ।

चितिने ही आयुधोंसे परिपूर्ण चतुर्भुजरूपसे समस्त असुरसमूहका उस प्रकार विनाश कर दिया था, जिस प्रकार वर्षाऋतु इन्द्रधनुषसे युक्त मेघ-खण्डरूपसे आतपका विनाश कर देती है ॥ ३७ ॥

हे ब्रह्मन्, चितिने ही वृषभ और चन्द्रमा के चिन्होंसे युक्त त्रिनेत्ररूप धारण कर गौरीरूपी कमलिनीके मुखपद्ममें भ्रमररूपता प्राप्त की ॥ ३८ ॥

भगवान् नारायणके नाभि-कमलमें मानो भ्रमररूपता प्राप्तकर ध्यानमें आसक्त मनवाली चिति वेदरूपी कमलिनीका महान् सरोवरस्वरूप ब्रह्माजीकी आकृति धारण करती है ॥ ३९ ॥

हे ब्रह्मन्, जिस प्रकार वृक्षके अनेक पत्ते होते हैं अथवा जिस प्रकार सुवर्णमें चित्र-विचित्र केयूर आदिका निर्माण होता है, उसी प्रकार चितिके चित्र-विचित्र अनेक प्रकारके शरीर यहां दिखलाई पड़ते हैं ॥ ४० ॥

चित्समस्तसुरानीकपरिवन्दितपादया ।
त्रैलोक्यचूडामणितां धत्ते वासवलीलया ॥ ४१ ॥
चित्सुभासुरतामेत्य त्रैलोक्योदर अम्बरे ।
पतत्युदेति संयाति स्वात्मन्येवाऽब्धिवारिवत् ॥ ४२ ॥
चिच्चन्द्रिका चतुर्दिक्षु अवभासं वितन्वती ।
विकासयति निःशेषभूतसत्ताकुमुद्वतीम् ॥ ४३ ॥
चिद्दर्पणमहालक्ष्मीस्त्रिजगत्प्रतिबिम्बितम् ।
गृह्णात्यनुग्रहेणाऽन्तः स्वगर्भमिव गर्भिणी ॥ ४४ ॥
चिच्चतुर्दशभूतानां मण्डलानि महान्ति च ।
भूतीकरोति वारिश्रीः समुद्रस्वमिवाऽम्बुधिः ॥ ४५ ॥
विचित्रालोककुसुमा घनसङ्कल्पपल्लवा ।
व्योमकेदारिकारूढा सत्तौघफलशालिनी ॥ ४६ ॥

---

समस्त देवताओंकी सेनासे चारों ओर वन्दित-चरणवाली इन्द्रलीलाके द्वारा चिति ही त्रैलोक्यमें वन्दनीयता धारण करती है ॥ ४१ ॥

त्रिलोकीके अन्दर आकाशमें सूर्य आदि तेजोरूपता प्राप्तकर यह चैतन्य अपने स्वरूपमें ही उस प्रकार उदित, चलित और निपतित ( विलीन ) होता है, जिस प्रकार समुद्रमें जल ॥ ४२ ॥

साक्षात् भी चिति आनन्दप्रकाशमें कारण है, यह कहते हैं— 'चिच्चन्द्रिका' इत्यादिसे ।

चारों दिशाओंमें प्रकाशका विस्तार कर रही चितिरूपी चन्द्रिका समस्त भूतसत्तारूपी कुमुदिनीका विकास करती है ॥ ४३ ॥

चितिरूपी दर्पणकी महालक्ष्मी ( स्वच्छ भास्वरस्वरूप शोभा या वैष्णवी माया ) अनुग्रहपूर्वक अपने ही भीतर उस प्रकार तीनों जगत्का प्रतिबिम्ब धारण करती है, जिस प्रकार गर्भिणी अपने भीतर अपना गर्भ धारण करती है ॥ ४४ ॥

ब्रह्मन्, जिस प्रकार रसशक्ति जलसमूहरूप होकर समुद्रकी स्वरूपसत्ताका सम्पादन करती है, उसी प्रकार चितिसत्ता भी चौदह भुवनोंमें अवस्थित भूतोंके बड़े-बड़े समूहोंकी स्वरूपसत्ताका सम्पादन करती है ॥ ४५ ॥

अब उसी चितिका लतारूपसे वर्णन करते हैं—'विचित्रा०' इत्यादिसे ।

जीवजालरजःपुञ्जवासनारसरञ्जिता ।
संवेदनत्वग्वलिता चित्तेहाकलिकाकुला ॥ ४७ ॥
अतीतासंख्यत्रिजगत्केसरोज्ज्वलरूपिणी ।
अनारतस्पन्दमहाविलासोल्लासहासिनी ॥ ४८ ॥
सर्वर्तुपर्वपरुषा जडशैलादिगुल्मका ।
विग्रहग्रन्थिवलिताऽऽमूलाग्रपरिवर्तिता ॥ ४९ ॥
चिल्लतेयं विकसिता पेलवं सदसद्वपुः ।
विचित्रं दृश्यकुसुमं परामर्शासहं बहु ॥ ५० ॥
अनयेह हि सर्वत्र च्छायाच्छमिव जन्यते ।
मन्यते तन्यते वस्तु गीयते क्रियतेऽपि च ॥ ५१ ॥
महाचिताऽनया नित्यं भासन्ते भास्करादयः ।
देहाः स्वदन्ते च मिथस्तत्सच्चिज्जडविभ्रमैः ॥ ५२ ॥

मायाकाशरूपी क्यारीमें उत्पन्न यानी हिरण्यगर्भरूपसे अङ्कुरित, घनीभूत सङ्कल्परूपी पल्लवोंसे युक्त, चित्र-विचित्र आलोकरूपी फूलोंसे सुशोभित और समस्त पदार्थोंमें सत्यस्वरूपतारूप फल देनेवाली यह चिति ही एक तरहकी लता है ॥ ४६ ॥

चिद्रूपी यह लता अनेकविध जीवोंके समूहरूप धूलि-पुञ्जमें वासनारूपी जलसे सिंचित है, उसके चारों ओर सविकल्पक ज्ञानरूप छाल लगी है। चित्तवृत्ति-रूप कलियोंसे वह भरी है। अतीतकालीन असंख्य त्रिजगत्-रूपी केसरोंसे उसका स्वरूप उज्ज्वल है। निरन्तर चंचल महाविलासोंसे जनित उल्लास ही उसका हास ( विकास ) है। समस्त ऋतुरूपी पोरोंसे वह अत्यन्त कठिन है, जड़ पर्वत आदि ही उसमें गुल्म हैं; जरायुज, अण्डज आदि चतुर्विध शरीररूपी ग्रन्थियोंसे वेष्टित तथा प्रवृत्तिरूपी प्रतानोंसे यह आमूलचूड आवृत है। इस प्रकारकी यह चित्-रूपी लता विकसित होकर स्थित है, इसीके द्वारा—अत्यन्त कोमल, सदसत्-आकृति, अतएव वास्तवमें युक्तियोंसे सिद्ध न हो सकनेवाले, चित्र-विचित्र तथा चन्द्रकान्तिके सदृश अत्यन्त विस्पष्ट-से दृश्यरूपी अनेक कुसुमोंका—सर्वत्र उत्पादन, अभिमान और विस्तार किया जाता है। इसीसे वस्तुका कथन और निर्माण भी होता है ॥ ४७—५१ ॥

इसी महाचैतन्यसे सूर्य आदि सदा प्रकाशित होते हैं और उसी चितिके स्वरूपभूत सत्य, प्रकाश तथा शरीरादि जड़-पदार्थों के अविवेकसे जनित

चिता चाऽऽवर्तवर्तिन्या सिद्धान्येव प्रनृत्यति ।
जगज्जालरजोलेखा तत्सत्तादृश्यदेहिनी ॥ ५३ ॥
चित्सर्वं जगदारम्भमिमं प्रकटयत्यलम् ।
त्रैलोक्यदीपकशिखा दीपो वर्णाश्रयं यथा ॥ ५४ ॥
चिच्चन्द्रबिम्बे विमले शशवत्प्राप्य सङ्गमम् ।
सर्वत्र लक्ष्यतामेति पदार्थश्रीर्जगद्गता ॥ ५५ ॥
चिद्रसायनसेकेन पदार्थपटलावली ।
रूपमेति फलं चैव प्रावृट्सिक्तेव सल्लता ॥ ५६ ॥
चिच्छाययैव सर्वस्य जाड्यं सम्यगुदेति च ।
सर्वस्याऽस्य शरीरस्य गृहस्येव तमस्त्विह ॥ ५७ ॥

भोक्तृ-भोग्यतारूप विभ्रमोंसे दम्पतीके शरीर, वास्तवमें अमंगलरूप होनेपर भी, एक-दूसरेके प्रीतिभाजन होते हैं ॥ ५२ ॥

झंझावातके आवर्तमें रहनेवाली, एकमात्र चितिसे ही सिद्ध हुई और उसीकी सत्ताके कारण दर्शनयोग्य आकारसे युक्त हुई जगत्समूहरूपी धूलिरेखा चित्से व्यतिरिक्त-सी होकर नाचती रहती है ॥ ५३ ॥

त्रैलोक्यके प्रकाशनके लिए दीपककी शिखारूप यह चिति ही इस समस्त जगत्के कार्योंको उस तरह भलीभाँति प्रकाशित करती है, जिस तरह प्रसिद्ध दीपक रूपवान् द्रव्यको प्रकाशित करता है ॥ ५४ ॥

जगत्का प्रकाश एकमात्र चितिके ही द्वारा होता है, इसका उपपादन करते हैं—'**चिच्चन्द्रबिम्बे**' इत्यादिसे ।

निर्मल चितिरूपी चन्द्रबिम्बमें खरगोशकी नाईं सम्बन्ध प्राप्तकर यह जगत्में अवस्थित पदार्थ-शोभा सर्वत्र दिखाई पड़ती है ॥ ५५ ॥

चितिरूपी अमृतके सिंचनसे यह पदार्थ-समूहोंकी पंक्ति ही उस प्रकार रूप और फल धारण करती है, जिस प्रकार वृष्टिसे सिंचित उत्तम लता फल धारण करती है ॥ ५६ ॥

शङ्का हो कि यदि चित् ही अमृतकी नाईं पदार्थ-समूहोंके चारों ओर व्याप्त होकर स्फुरित होती है तो उनमें जड़ता नहीं होगी, क्योंकि चारों ओर रससे आर्द्र होनेपर शुष्कता की प्रसक्ति हो ही नहीं सकती ? तो इसपर कहते हैं—'**चिच्छाययैव**' इत्यादिसे ।

चिच्चमत्कृतयो देहे न भवेयुरिमा यदि।
त्रैलोक्यदेहास्त्यक्त्वैते न स्पृशेयुः किलाऽऽकृतिम् ॥ ५८ ॥
चिदाकाशप्रकाशेऽस्मिन् सङ्कल्पशिशुधारिणी।
क्रियाकुलवधूर्देहगृहे स्फुरति चञ्चला ॥ ५९ ॥

---

चित्की छायासे ही इन सम्पूर्ण शरीरोंके अन्दर जड़ताका ऐसे भलीभाँति उदय होता है, जैसे समस्त घरोंके अन्दर प्रकाश-छायासे अन्धकारका भली प्रकार उदय होता है [ तात्पर्य यह है कि पञ्चीकरण-प्रक्रियाके अनुसार यद्यपि घर भी चारों ओर तेजसे व्याप्त है, क्योंकि उसमें तेजका भी संमिश्रण हुआ है, इससे उसके भीतर अन्धकारकी स्थिति हो नहीं सकती; तथापि तेजकी जो भास्वररूपता है उसके पञ्ची-करणमें संमिलित अन्यान्य पृथ्वी आदि भूतखण्डोंसे तिरस्कृत होनेके कारण बाह्य प्रदेशमें अभिव्यक्त सूर्य-प्रकाशकी व्याप्ति-दशामें तज्जनित छायासे भीतर उसका जिस प्रकार आविर्भाव होता है, उसी प्रकार घटादिके अधिष्ठानभूत चैतन्यकी भास्वररूपताके भी अध्यस्त पदार्थसे अभिभूत होनेके कारण बाह्य प्रदेशमें चाक्षुष-वृत्ति आदिके द्वारा अभिव्यक्त हुई चिद्व्याप्तिके स्फुरण-कालमें उससे जनित छायासे जड़ताका भीतर उदय होता है । ] ॥ ५७ ॥

इस परिस्थितिमें जैसे सूर्य आदिके प्रकाशसे ही घर, महल आदि चित्र-विचित्र आकृतियोंकी सिद्धि होती है, वैसे ही देहके अन्दर अभिव्यक्त प्रमातृ-चैतन्यके चमत्कारसे ही गाय, घोड़ा, घड़ा, कपड़ा आदि चित्र-विचित्र आकृतियोंकी सिद्धि होती है, दूसरे प्रकारसे नहीं, ऐसा कहते हैं—**चिच्चमत्कृतयः'** इत्यादिसे ।

यदि देहमें ये चैतन्यके चमत्कार न रहेंगे तो तीनों लोकोंमें रहनेवाले साकार पदार्थ छाया और जड़ता का त्यागकर दूसरे किसी भी प्रकारकी आकृतिका स्पर्श न करेंगे, क्योंकि छाया और जड़ता का परित्यागकर आकृतिसाधक दूसरा कोई पदार्थ नहीं है, यह भाव है ॥ ५८ ॥

जिसमें चैतन्याकाशका प्रकाश विद्यमान है, ऐसे इस देहरूपी घरमें सङ्कल्प-रूपी लड़कोंको धारण करनेवाली, विहित एवं निषिद्ध क्रियाओंमें प्रवृत्तिरूप चंचल कुलवधू परिस्फुरित होती है ॥ ५९ ॥

चिदालोकं विना कस्य रसनाग्रे स्फुरन्नपि ।
कथं कदा प्रकटतामेति दृष्टः क्व वा रसः ॥ ६० ॥
शृण्वङ्ग स्वाङ्गशाखोऽपि कुन्तलालिलतोऽप्यलम् ।
चिन्मज्जनं विना देहवृक्षः क इव राजते ॥ ६१ ॥
वर्धते विलुठत्यत्ति चिच्चराचरकारिणी ।
चिदेवाऽस्तीतरन्नाऽस्ति चिन्मात्रमिदमुत्थितम् ॥ ६२ ॥

वसिष्ठ उवाच

इत्युक्तवांस्तदा त्र्यक्षः सुधांशुस्वच्छया गिरा ।
पुनः पृष्टो मया राम सुधांशुस्वच्छया गिरा ॥ ६३ ॥

---

कथित अर्थका अनुभव करानेके लिए व्यतिरेकी दृष्टान्तसे प्रसिद्ध उदाहरणोंमें समर्थन करते हैं—'**चिदालोकम्**' इत्यादि दो श्लोकोंसे ।

हे मुने, किसी व्यक्तिविशेषकी जीभके अग्रभागमें व्याप्त हो रहा भी रस चित्प्रकाशके बिना किसी प्रकार किसी समय कहींपर अनुभवमें आता हो, ऐसा क्या देखा गया है ? ॥ ६० ॥

हे भद्र, सुनो ! यद्यपि इस देहरूपी वृक्षमें हाथ, पैर आदि अपने अङ्ग ही शाखाएँ हैं और केशोंका समूह ही सुन्दर लताओंका समूह है; तथापि यह वृक्ष क्या पर्याप्तरूपसे चैतन्यसम्बन्धके बिना किसी तरह शोभित हो सकता है ? ॥६१॥

ऐसी स्थितिमें जैसे जलके अधीन तरङ्ग आदि समस्त भावपदार्थ परमार्थतः जलस्वरूप ही होते हैं, वैसे ही चैतन्यके अधीन जन्म, वृद्धि आदि समस्त भावस्वरूप जगत् परमार्थतः चैतन्यमात्रस्वरूप ही है, यों उपसंहार करते हैं—'**वर्धते**' इत्यादिसे ।

यह चिति बढ़ती है, लुढ़कती है और भक्षण करती है। चराचर पदार्थोंका निर्माण करनेवाली भी यह चिति ही है, दूसरा नहीं। इसलिए एकमात्र चिति-स्वरूप ही यह उत्पन्न जगत् है ॥ ६२ ॥

महाराज वसिष्ठजीने कहा—हे श्रीरामजी, चन्द्रमाकी किरणोंके सदृश निर्मल वाणीसे त्रिनेत्र श्रीशिवजीने जब वैसा कहा, तब फिर मैंने भी चन्द्रमाकी किरणोंके सदृश निर्मल वाणीसे उनसे पूछा ॥ ६३ ॥

यदि सर्वगता देव चिदस्त्येका तदात्मकः ।
तदयं चाऽवनिस्फारमध्यन्धेव न चेतति ॥ ६४ ॥
अयं चित्त्वात् पुरा भूत्वा चिद्धीनः संप्रति स्थितः ।
इतीयं कल्पना लोके प्रत्यक्षानुभवा कथम् ॥ ६५ ॥

ईश्वर उवाच

शृण्वेतदखिलं ब्रह्मन् यदा पृष्टं वदामि ते ।
महानयं त्वया प्रश्नः कृतो ब्रह्मविदां वर ॥ ६६ ॥
चिदस्ति हि शरीरे ह सर्वभूतमयात्मिका ।
चलोन्मुखात्मिकैका तु निर्विकल्पा परा स्मृता ॥ ६७ ॥

---

महाराज, यदि अकेली चिति ही सर्वत्र व्याप्त है तो तत्स्वरूप यह देह निद्रा, मूर्च्छा, मरण आदि अवस्थाओं एवं अन्यान्य दृश्यों में मृत्तिकाप्रचुर भूतविकाररूप चक्षु आदि इन्द्रियोंसे शून्य भित्तिकी नाईं चमकती नहीं है, यह क्यों ? ॥ ६४ ॥

उसीका पुनः स्पष्टीकरण करते हैं—'अयम्' इत्यादिसे ।

ये देह आदि दृश्यभावसे पहले और जीवनदशामें चेतन होकर तदनन्तर दृश्य एवं मरण आदि दशामें चैतन्यसे हीन रहते हैं—यह कल्पना, जो प्रत्यक्ष अनुभवरूप है, लोकमें किस तरह होती है ? क्योंकि चैतन्यके अविनाशिस्वभाव और अपरिणामी होनेसे उसमें किसी तरहकी जड़ता हो ही नहीं सकती ॥ ६५ ॥

'यथा तच्चेतनस्यैव जीवादित्वं तदुच्यताम्' इस पूर्वप्रश्नका उत्तर बिना सुने ही वसिष्ठजीने यह एक और दूसरा प्रश्न किया है, तो भी एक साथ दोनों प्रश्नोंका उत्तर देनेकी इच्छावाले भगवान् श्रीशङ्कर कहते हैं—'शृणु' इत्यादिसे ।

ईश्वरने कहा—हे ब्रह्मन्, जो आपने प्रश्न किया है, वह सब कुछ ( पहले किये गये प्रश्नोंके उत्तरोंसे युक्त सब कुछ ) मैं आपसे कहता हूँ; इसे सुनिए । हे तत्त्वज्ञोंमें श्रेष्ठ, आपने यह एक बहुत बड़ा प्रश्न किया है ॥ ६६ ॥

कहे जानेवाले उपोद्घातसे पहले शरीरमें बिम्ब और प्रतिबिम्ब के भेदसे दो प्रकारका चैतन्य बतलाते हैं—'चिदस्ति' इत्यादिसे ।

हे ब्रह्मन्, वस्तुतः इस शरीरमें दो प्रकारकी सर्वभूतमयात्मिका चिति है, एक तो व्यष्टि-समष्टि-बुद्धिमें आसक्त स्वभाव रखनेवाली ( विज्ञानमय

सङ्कल्पबुद्धा सैवाऽन्तः स्वयमन्येव संस्थिता ।
सङ्कल्पितेतरवरा दौःशील्यं स्त्री यथा गता ॥ ६८ ॥
स एव हि पुमान् कोपाद्यथेहाऽन्य इव क्षणात् ।
भवत्येवं विकल्पाङ्का चित्स्वरूपाऽन्यतां गता ॥ ६९ ॥
विकल्पकल्पिता ब्रह्मंश्चित्स्वरूपपरिच्युता ।
जाड्यं क्रमाद्भावयन्ती प्रयाति कलनापदम् ॥ ७० ॥
चित्स्वयं चेत्यतामेति साकाशपरमाणुताम् ।
शब्दबीजात्मिकां पश्चाद्व्राततन्मात्रगामिनी ॥ ७१ ॥
देशकालविभागान्ता तन्मात्रवलिता क्रमात् ।
जीवो भूत्वा भवत्याशु बुद्धिः पश्चादहं मनः ॥ ७२ ॥

शब्दसे कही जानेवाली कर्तृभोक्तृस्वभावसे युक्त ) है और दूसरी अशेष विकल्पोंसे शून्य कूटस्थ ॥ ६७ ॥

जिस प्रकार चितिका चलस्वभाव उपाधि-प्रयुक्त है, उसी प्रकार उसका भेद भी उपाधिप्रयुक्त ही है, इस आशयसे कहते हैं—'सङ्कल्प०' इत्यादिसे ।

भद्र, जैसे सुन्दर शीलवाली स्त्री स्वप्नमें सङ्कल्पित दूसरे उपपतिसे युक्त होकर दुःस्वभाववाली होती हुई अन्य-सी प्रतीत होती है, वैसे ही वह चिति ही 'हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि' इत्यादि श्रुतिप्रदर्शित सङ्कल्पसे अपनी आत्माको ही जीवात्मा समझती हुई भीतर स्वयं अन्य-सी होकर अवस्थित है ॥ ६८ ॥

जिस प्रकार इस संसारमें वही ( सुशील ही ) पुरुष क्रोधवश क्षणभरमें राक्षस-सा क्रूर हो जाता है, वैसे ही यह चित् भी सङ्कल्प-विकल्पात्मक चिन्होंसे युक्त होकर दूसरे स्वरूपवाली हो जाती है ॥ ६९ ॥

हे ब्रह्मन्, उपर्युक्त रीतिसे विरुद्ध कल्पनाओंसे भावित अपने स्वरूपसे च्युत हुई चिति क्रमशः जड़तादात्म्यकी भावनाकर अपनी ही कल्पनासे सविकल्प बुद्धिकी विषय हो जाती है ॥ ७० ॥

स्वयं चिति ही आकाशसहित सूक्ष्म-भूतोंकी स्वरूपता ; शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्धात्मक भोग्योंकी बीजरूप चेत्यता यानी मायोपलक्षित चैतन्यकी विषयता प्राप्त करती है और उसके बाद समष्टि-प्राणरूपता प्राप्त करती है ॥७१॥

उस प्रकारकी चितिमें पञ्चीकरणप्रयुक्त स्थूलभूतात्मक समष्टि-व्यष्टि-स्थूल-

मनस्त्वं समुपायाता संसारमवलम्बते ।
चण्डालोऽस्मीति मननाच्चण्डालत्वमिव द्विजः ॥ ७३ ॥
सङ्कल्पिता प्रबोधेन जाड्या विश्वप्रबोधिनी ।
शबलं रूपमासाद्य सङ्कल्पाद्यात्यनारतम् ॥ ७४ ॥
अनन्तसङ्कल्पमयी जाड्यसङ्कल्पपीवरा ।
चिज्जाड्यान्मोहमायाति पयः पाषाणतामिव ॥ ७५ ॥
ततश्चित्तं मनोमोहो मायेति विहिताभिधा ।
जाड्यं निपुणमाश्रित्य संसारे जायते मुने ॥ ७६ ॥
मोहमान्द्यमुपायाता तृष्णा निगडपीडिता ।
कामक्रोधभयोपेता भावाभावातिपातिनी ॥ ७७ ॥

---

देहरूपता, उसके अन्दर रहनेवाले लिङ्गदेहमें जीवरूपता तथा उसमें बुद्ध्यात्म-रूपता का अवलोकन कराते हैं—'देश०' इत्यादिसे ।

पञ्चीकरण द्वारा सूक्ष्म भूतोंसे वेष्टित होती हुई क्रमशः यह चिति सातों द्वीप तथा चौदह लोकरूप देशविभाग एवं निमेषसे लेकर दो परार्धपर्यन्त कालविभाग से युक्त हो जाती है। तदनन्तर वह प्राणधारणसे जीवरूप होती हुई तत्काल ही बुद्धि, अहङ्कार, मन और चित्तस्वरूप हो जाती है ॥ ७२ ॥

मनरूपताको प्राप्त हुई चिति उस प्रकार संसारका अवलम्बन कर लेती है, जिस प्रकार 'मैं चण्डाल हूँ' इस भावनासे ब्राह्मण चण्डालरूपताका अवलम्बन करता है ॥ ७३ ॥

ब्रह्मचिति ही अज्ञानयुक्त स्वरूपकी प्राप्ति कर देह और जीव के आकारसे सङ्कल्पित होकर अज्ञानप्रयुक्त-जड़तावश असर्वज्ञ हो जाती है। तदनन्तर बार-बार भोगोंके सङ्कल्पोंसे निरन्तर संसारभागिनी होती है ॥ ७४ ॥

अनन्त सङ्कल्पोंसे ओतप्रोत तथा जड़ताके सङ्कल्पसे स्थूल हुई यह चिति ही जड़तासे जीवनरूपताका भ्रम उस प्रकार प्राप्त करती है, जिस प्रकार जल पाषाणरूपता ( बरफरूपता ) प्राप्त करता है ॥ ७५ ॥

हे मुने, तदनन्तर वही चित्त, मन, मोह, माया—इन संज्ञाओंका निर्माणकर निपुणतासे जड़ताका आश्रयणकर संसारमें उत्पन्न होती है ॥ ७६ ॥

तदनन्तर मोहरूपी मन्दताको प्राप्त हुई, तृष्णारूपी हथकड़ी पड़नेके कारण पीडित हुई; काम, क्रोध एवं भय से ग्रस्त, वैभव और दरिद्रतारूपी गर्तोंमें

त्यक्तानन्तनिजाभोगा व्यवच्छेदविकारिणी ।
दुःखदावानलातप्ता शोकाशिवकृशाशया ॥ ७८ ॥
इयमस्मीति भावेन शून्येन विकलीकृता ।
देहमात्रगृहीतास्था परं दैन्यमुपागता ॥ ७९ ॥
मग्ना मोहमहापङ्के जीर्णेव वनदन्तिनी ।
भावाभावलतादोलापरिलोलशरीरका ॥ ८० ॥
असारापारसंसारविकारव्यवहारिणी ।
तापोपतप्तहृदया रागतेजोनुरञ्जिता ॥ ८१ ॥
निजयूथपरिभ्रष्टा मृगीवाऽवशतां गता ।
आविर्भावोदिताकारा तिरोभावेऽस्तमागता ॥ ८२ ॥
स्वसङ्कल्पोपयातासु भीता संभ्रमदृष्टिषु ।
पलायते वाऽप्यन्यासु वेतालेष्विव बालिका ॥ ८३ ॥
उष्ट्रीव मधुरं बिन्दुं वाञ्छते भावितं सुखम् ।
अवान्तरपरिभ्रष्टा दोषाद्दोषं पतत्यधः ॥ ८४ ॥

---

स्वयं गिरी हुई, अपने असीम विस्तृत स्वरूपका परित्याग कर देनेवाली, स्त्री, पुत्र आदिके वियोगोंमें शोक आदि विकारोंसे ग्रस्त हुई, दुःखरूपी दावानलसे निरन्तर सन्तप्त हुई, शोक और अशुभों से कृपण हुई, 'प्रत्यक्ष दुःख, मोह आदि स्वभाववाली ही मैं हूँ,' इस शून्यात्मक भ्रमसे व्याकुल हुई, एक-मात्र देहमें आस्था रखनेवाली महान् दीनताको प्राप्त हुई, मोहरूपी महाकीचड़में जीर्ण जंगली हथिनीकी नाईं फँसी हुई, वैभव और दरिद्रता रूपी लता-हिंडोलोंसे चारों ओर चंचल शरीरवाली, निःसार और असीम संसारके विकारोंमें व्यवहार करनेवाली, अनेक प्रकारके तापोंसे सन्तप्त हृदयवाली, राग और क्रोध से निरन्तर व्याप्त हुई, अपने झुण्डसे बिछुड़ी हुई हिरनीके सदृश परवश हुई, वैभवों या भूतमात्राओं के आविर्भावकालमें हृष्ट या अभिव्यक्त हुई और उनके तिरो-भावमें दीनता या तिरोभाव को प्राप्त हुई, अपने सङ्कल्पसे प्राप्त हुई अन्य विभ्रम-दृष्टियोंमें भयभीत होकर उस तरह भाग जाती है; जिस तरह वेतालोंके बीचसे बालिका भाग जाती है ॥ ७७–८३ ॥

जिस प्रकार ऊँटिनी काँटे और नीम के पत्ते खाते समय अपनी वासनासे भावित

परं वैषम्यमायाति सङ्कटात् सङ्कटं गता।
दुःखाद्दुःखं निपतिता विपदो विपदि स्थिता ॥ ८५ ॥
नानानर्थगणोपेता चेष्टापरवशाशया।
कष्टात् कष्टमनुप्राप्ता परितापानुतापिनी ॥ ८६ ॥
क्रमादाबद्धवैदग्ध्याद्वैदग्ध्याङ्गमुपागता।
विचित्रबन्धनिर्माणपराक्रमपदं गता ॥ ८७ ॥

---

स्वल्प मधुर रसकी अभिलाषा करती है, उसी प्रकार दुःखमय विषयोंके रहते चिति उनसे सुखकी अभिलाषा करती है। बीच ही में भ्रष्ट होकर एक दोषसे दूसरा दोष प्राप्तकर नीचेकी ओर गिरती जाती है। अथवा जैसे ऊँटिनी विषम ऊँचे तटपर उगे हुए वृक्षके अग्रभागमें सम्बद्ध मधु-पटलमें अवस्थित मधु-बिन्दु चाटनेकी इच्छासे वृक्षपर चढ़नेकी लालसा करती हुई किये गये एक साथ अगले पैरोंके उन्नयनसे ही अपने विशाल देहभारके कारण बीचमें ही फिसलकर नीचेकी ओर विषम प्रदेशमें गिरती जाती है, वैसे ही यह चिति भी उन्नत विषम विषयवृक्षके ऊपर सुखरूपी मधु-बिन्दु चाटनेकी अभिलाषासे चढ़नेकी इच्छा कर रही बीचमें ही फिसलकर नीचेकी ओर गिरती जाती है ॥ ८४ ॥

अनन्तर एक सङ्कटसे दूसरे सङ्कटको प्राप्त हुई, एक दुःखसे दूसरे दुःखमें गिरी हुई एक विपत्तिसे दूसरी विपत्तिमें पहुँची हुई चिति उत्तरोत्तर अत्यन्त विषम स्थिति प्राप्त करती है ॥ ८५ ॥

अनेक अनर्थ-समूहोंसे युक्त चेष्टाओंसे परवश हृदयवाली वह चिति नरक आदि भूमियोंमें एक कष्टसे दूसरे कष्टको प्राप्त होकर चारों ओरके तापोंसे निरन्तर सन्तप्त हुआ करती है ॥ ८६ ॥

तदनन्तर क्रमशः मनुष्यशरीरका लाभ होनेपर भी बाल्यकालसे लेकर व्यवहारनिपुणताके अभ्याससे प्राप्त कौशल द्वारा काव्य, नाटक, तर्क आदिके अभ्यासमें तत्पर हुई यह चिति अपने बन्धनके (धन, घर, खेत, परिवार आदिके) निर्माणमें अपेक्षित पराक्रमके ही पदको प्राप्त होती है, मोक्षोपयोगी विवेक-पदको प्राप्त नहीं होती ॥ ८७ ॥

सर्वतः शङ्कते भीता प्राणात्ययमुपागता ।
क्षीणतोयेव शफरी विवर्तनपरायणा ॥ ८८ ॥
बाल्ये विवशसर्वार्था यौवने चिन्तयाऽऽवृता ।
वार्धकेऽप्यतिदुःखार्ता मृता कर्मवशीकृता ॥ ८९ ॥
जायते स्वर्गनगरे नागी पातालकोटरे ।
आसुरी दैत्यविवरे नरस्त्री वसुधातले ॥ ९० ॥
राक्षसी राक्षसाधारे वानरी वनकोटरे ।
सिंही गिरीन्द्रशिखरे किन्नरी कुलपर्वते ॥ ९१ ॥
विद्याधरी देवगिरौ व्याली च वनगर्तके ।
लता तरौ खगी नीडे वीरुत् सानौ वने मृगी ॥ ९२ ॥

उस क्रमसे अन्तिम अवस्था प्राप्तकर प्राण-विनाशदशाको प्राप्त हुई यह चिति चारों ओर भीत होकर उस प्रकार शङ्कित हो जाती है, जिस प्रकार क्षीणजला अतएव भूमिमें लोटपोटमें तत्पर मछली शङ्कित हो जाती है ॥ ८८ ॥

संक्षेपसे उक्त अर्थका विस्तार करते हैं—'बाल्ये' इत्यादिसे ।

बाल्यकालमें चितिके समस्त विषय पराधीन रहते हैं, यौवन कालमें धनादि-चिन्तासे उसका विवेक आवृत हो जाता है। वृद्धावस्थामें भी अनेकविध दुःखोंसे पीड़ित रहती है और समय आनेपर अपने कर्मोंसे वशीकृत हुई मर जाती है ॥ ८९ ॥

कर्मगतिका विस्तार करते हैं—'जायते' इत्यादिसे ।

कर्मगतिवश कभी स्वर्ग-नगरमें उत्पन्न होती है, कभी पातालकुहरमें नागिन हो जाती है, कभी दैत्योंके विवरोंमें आसुरी बन जाती है तो कभी इस पृथ्वीमें मनुष्य-स्त्री बन जाती है ॥ ९० ॥

राक्षसोंके आश्रय-स्थानमें राक्षसी बन जाती है, अरण्यके कोटरमें बानरी बन जाती है, पर्वतराजोंके शिखरमें सिंहिनी बन जाती है तो कभी कर्मवश हिमालय आदि कुलपर्वतोंपर किन्नरी बन जाती है ॥ ९१ ॥

कभी अपनी कर्मगतिसे सुमेरु पर्वतपर विद्याधरी बन जाती है, अरण्यबिलोंमें सर्पिणी बन जाती है, वृक्षपर लता बन जाती है, घोंसलेमें चिड़िया बन जाती है, शिखरपर गुल्मिनी बन जाती है तो कभी बनमें हिरनी बन जाती है ॥ ९२ ॥

शेते नारायणोऽम्भोधौ ध्यानी ब्रह्मपुरेऽब्जजः।
कान्तागतो हरः शैले स्वर्गे सुरवरो हरिः॥ ९३ ॥
दिनं करोति तीक्ष्णांशुर्वर्षत्यम्बुधरो जलम्।
करोति श्वसनं संवित् सपर्वतमहोदधिम् ॥ ९४ ॥
ऋतुचक्रं प्रवहति सहसा कालमण्डलम्।
दिनरात्रितथोपैति तेजस्तिमिरतां क्रमात् ॥ ९५ ॥
क्वचिद्बीजरसोल्लासा क्वचित्पाषाणमौनिनी।
क्वचिन्नदी रसवती क्वचित् कुमुदविस्तृतिः ॥ ९६ ॥

---

चिति ही नारायण होकर समुद्रमें नींद लेती है, ब्रह्मा होकर ब्रह्मपुरमें ध्यान करती है, हिमालय पर्वतपर आधे अङ्गमें कान्तासे संवलित महादेव-जीका रूप धारणकर निवास करती है और स्वर्गमें सुरश्रेष्ठ हरिका रूप धारणकर विराजती है* ॥ ९३ ॥

भद्र, संवित् ही सूर्य बनकर दिवसका निर्माण करती है, मेघ बनकर जल बरसाती है, वायु बनकर वायुव्यापार करती है एवं पर्वत और महोदधि बनकर पर्वत और महोदधि का व्यापार करती है ॥ ९४ ॥

संवित् ही ऋतुघटित संवत्सरका चक्र घुमाती है, सहसा युग, मन्वन्तर आदि कालका निर्माण करती है एवं दिन और रात्रिरूप से क्रमशः प्रकाश एवं अन्धकाररूप बन जाती है ॥ ९५ ॥

चिति ही कहीं यानी वृक्ष आदिमें बीजरूप तथा उसकी अङ्कुरतामें हेतु रसात्मक उल्लाससे परिपूर्ण हो जाती है, कहीं पाषाणरूपिणी होकर निश्चल पत्थर बन जाती है, कहींपर जलपूर्ण नदी हो जाती है और कहींपर कुमुदरूपसे फैल जाती है ॥ ९६ ॥

---

* 'पदमेव हि तन्नित्यमनित्याः पदिनः स्मृताः' ( ब्रह्मपद ही नित्य है और दूसरे पदधारी अनित्य हैं ) इत्यादि शिवपुराणके वचनानुरोधसे नारायण आदिका भी जीवगतिमें ही निरूपण इस श्लोकसे किया गया है। अथवा नारायण आदि सारूप्य मुक्त जीवोंके विषयमें, इसकी योजना करनी चाहिए। अथवा यहाँसे लेकर जीवगतियोंका निरूपण नहीं किया गया है, किन्तु चिति सब कुछ व्यापार करती है, यह कहा गया है इसलिए कोई दोष नहीं है।

क्वचित्फलावलीपाकैः क्वचित्काष्ठानलादिभिः ।
क्वचिच्छैत्यहिमद्वारि क्वचित् खादि न किञ्चन ॥९७॥
क्वचिदुज्ज्वलिताकारा क्वचित्कष्टा शिला क्वचित् ।
क्वचिन्नीलाऽथ हरिता क्वचिदग्निः क्वचिन्मही ॥ ९८ ॥
सर्वात्मत्वात् सर्वगत्वात् सर्वशक्तित्वयोगतः ।
सर्वात्वादेवंरूपैव खादप्यच्छैव सा परा ॥ ९९ ॥
चिच्चिनोति यथाऽऽत्मानं येन यत्र यदा यदा ।
तत्तथाऽनुभवत्यम्बु स्पन्दाद्वीच्यादितां यथा ॥ १०० ॥
हंसी क्रौञ्ची बकी काकी सारसी तुरगी वृकी ।
बकी बलाका हरिणी वानरी किन्नरी शुनी ॥ १०१ ॥
वटिका पिङ्गली शाली मक्षिका भ्रमरी शुकी ।
धीः श्रीर्ह्रीः प्रीती रतिश्च शंबरी शर्वरी शशी ॥ १०२ ॥

---

कहींपर फलपङ्क्तियोंके पाकोंसे उपलक्षित रहती है, कहीं काठ, अनल आदिसे उपलक्षित रहती है, कहींपर शीततावश हिमके सदृश आचरण कर रहे जलसे युक्त रहती है और कहीं आकाश और वायु बनकर रहती है और कहीं अन्यरूप बनकर रहती है ॥ ९७ ॥

चिति ही कहीं उज्ज्वलित आकारवाली, कहीं कुश-कण्टक आदिसे दुर्गम, कहीं शिलारूप, कहीं नीलरूप, कहीं हरितरूप, कहीं अग्निरूप और कहीं महीरूप बन जाती है ९८ ॥

सबकी आत्मा, सर्वत्र व्यापक एवं मायाके योगसे सर्वस्वरूप होनेके कारण चिति उस तरह जगत्-रूप ही हो जाती है । परमार्थ-दशामें तो वह परा चिति आकाशसे भी अत्यन्त निर्मल एवं व्यापक ही है ॥ ९९ ॥

चिति जब-जब जहांपर जिस भावसे जिस तरह अपनी आत्माका विवर्त द्वारा उपचय करती है, तब-तब वहींपर उसी भावका अनुभव उस तरह ऐसे करती है जैसे जल स्पन्दसे तरङ्ग आदि रूपताका अनुभव करता है ॥ १०० ॥

उन्हीं भावोंका फिर विस्तारपूर्वक निरूपण करते हैं—'हंसी' इत्यादिसे ।

यह चिति हंसी, क्रौंची, बगुली, काकी, सारसी, घोड़ी, वृकी, ऊँचे पैर और चोंचवाली भिन्न जातिकी बगुली, अत्यन्त धवल तूलकण्ठ जातिकी बलाका, हिरनी,

एतास्वन्यासु चाऽन्यासु परिभ्रमति योनिषु ।
विवर्तमानसंसारे जलावर्ते तृणं यथा ॥ १०३ ॥
बिभेत्यथ स्वसङ्कल्पात् स्वशब्दादिव गर्दभी ।
नाऽनया सदृगन्याऽस्ति मुग्धा बाला चलाऽबला ॥१०४॥
एषा सा कथिता तुभ्यं जीवशक्तिर्महामुने ।
प्राकृताचारविवशा वराकी पशुधर्मिणी ॥ १०५ ॥
कर्मात्मेत्यभिधां प्राप्ता शोच्याऽस्य परमात्मनः ।
अनन्तं दुःखबहुलं स्वयं विभ्रममाश्रिता ॥ १०६ ॥
असदेवाऽनयाऽऽक्रान्तं विनाशि सहजं मलम् ।
तण्डुलेनेव कश्चूकमनन्यथाऽव्यवस्थितम् ॥ १०७ ॥
अनन्तविभवभ्रष्टा दौर्भाग्यपरितापिनी ।
शोचन्ती प्राप्य जीवत्वं भर्तृहीनेव नायिका ॥ १०८ ॥

---

बानरी, किन्नरी, कुत्ती, वटिका, पिङ्गली, मैना, मक्खी, भौंरी, सुग्गी, धी, श्री, लज्जा, प्रीति, रति, माया, रात्रि और शशी—इन तथा इनसे भिन्न अन्यान्य योनियोंमें यानी देह-विशेषोंमें इस विवर्तमान संसारमें उस प्रकार घूमती रहती है, जिस प्रकार जलावर्तमें तिनका ॥ १०१—१०३ ॥

अपने शब्दसे गदहीकी तरह यह चिति अपने ही सङ्कल्पसे डरती है। इसके सदृश दूसरी कोई भी मुग्धा, चञ्चला एवं अबला बाला नहीं है ॥ १०४ ॥

हे महामुने, यह तुमसे उस जीवशक्तिका, जो बेचारी प्राकृत आचारोंसे पराधीन एवं पशुओंके सदृश अनियन्त्रित धर्मवाली है, निरूपण किया ॥ १०५ ॥

मुनिवर, असीम दुःखपूर्ण विभ्रमोंका स्वयं आश्रयण करनेवाली 'कर्मात्मा' ( कर्मानुसारस्वभावा ) इस नामको प्राप्त हुई इस परमात्माकी यह शक्ति सचमुच शोचनीय है ॥ १०६ ॥

स्वभिन्न सत्ता-स्फूर्तिसे रहित, अविद्यासे अनियत, विनाशी और स्वाभाविक मलरूप असत्के ऊपर ही इसने ऐसे आक्रमण किया है, जैसे तण्डुलने तुषके ऊपर ॥ १०७ ॥

असीम विभवोंसे भ्रष्ट हुई तथा दौर्भाग्यरूप परितापसे परितप्त हुई यह

जडगतेरवलोकय शक्ततां
निजपदस्मरणेन विनेह चित् ।
व्रजति कष्टमधःपतनाय या
यदरघट्टघटीघनपीठवत् ॥ १०९ ॥

इत्यार्षे श्रीवासिष्ठमहारामायणे वाल्मीकीये मोक्षोपाये निर्वाणप्रकरणे शिवपूजोपाख्याने चेत्योन्मुखचिद्विचारो नाम त्रिंशः सर्गः ॥३०॥

---

## एकत्रिंशः सर्गः

ईश्वर उवाच

चिनोत्यलीकमेवैवं सदुःखाऽस्मीति भावनात् ।
चित्स्वप्नक्षीबतामोहपतिता संभ्रमे यथा ॥ १ ॥

---

चिति जीवरूपता प्राप्तकर ऐसे शोकविमग्न हो जाती है, जैसे पतिविहीना नायिका ॥ १०८ ॥

भद्र, जड़गति अविद्याकी सामर्थ्य तो देखो ! जिससे कि पूर्णब्रह्मस्वभाव होती हुई भी शरीरावच्छिन्न चिति अपनी निरतिशयानन्द पूर्णस्वभावताका स्मरण किये बिना मैं शरीरमात्र परिच्छिन्न हूँ, थोड़ा पुण्य क्षीण होनेपर मैं न्यून हो गई, यों समझकर अपने पतनके लिए उस प्रकार नीचेकी ओर गिरती जाती है, जिस प्रकार मेघ, समुद्र आदिसे उपलक्षित समस्त जगत्‌को अपने उदरमें समा लेनेकी सामर्थ्यसे युक्त होते हुए भी रहँटकी घरियोंमें प्रविष्ट आकाश अपने उक्त स्वभावका स्मरण किये बिना घटीमात्रसे परिच्छिन्न तथा अल्प जल गिरनेसे मैं खाली हो गया, यों मानकर बार-बार अपने पतनके लिए नीचेकी ओर गिरता जाता है, यह बड़ा कष्ट है ॥ १०९ ॥

तीसवाँ सर्ग समाप्त

---

## एकतीसवाँ सर्ग

[ जिससे मन, प्राण और इन्द्रियों के द्वारा बाहर और भीतर प्रकाश होता है, उस शुद्ध चितिका जीवरूपता आदिके निषेधसे प्रदर्शन ]

ईश्वरने कहा—जिस प्रकार स्वाप्निक मदिरा-मदसे जनित मोहमें गिरी हुई मुग्धा स्त्री सम्भ्रमकालमें 'मैं दुःखी हूँ,' इस भावनासे मिथ्या ही दुःख बटोरा करती

अमृताऽपि मृताऽस्मीति विपर्यस्तमतिर्वधूः ।
यथा रोदित्यनष्टैव नष्टाऽस्मीति तथैव चित् ॥ २ ॥
अकारणं विपर्यस्ता मतिर्भ्रान्तमपि स्थिरम् ।
यथा जगत्पश्यतीदं तथाऽहन्ताभ्रमाच्चितिः ॥ ३ ॥
चित्तं हि कारणं त्वस्याः संसारानुभवे चितेः ।
न च तत्कारणं किञ्चिच्चित्त्वान्यत्वात्यसंभवात् ॥ ४ ॥
एवं हि कारणाभावाच्चेत्यस्याऽसम्भवादिति ।
नाऽसौ चित्तं ततश्चेत्यं यत्नतश्चेत्यते यया ॥ ५ ॥

---

है, उसी प्रकार अज्ञान-कीचड़में फँसी हुई यह चिति भी अज्ञानकालमें 'मैं दुःखी हूँ, इस भावनासे पूर्ववर्णित मिथ्या ही जीवजगद्भाव बटोरा करती है ॥ १ ॥

जिस प्रकार विपरीत-मतियुक्त मुग्धा स्त्री मरी हुई न होनेपर भी मैं मर गई, नष्ट न हुई भी मैं नष्ट हो गई, यों भावना करती हुई रोती रहती है, उसी प्रकार यह चिति भी मैं नष्ट हो गई, मैं मर गई, यों भावना करती हुई झूठमूठ रोती रहती है ॥ २ ॥

विपरीत हुई बुद्धि कुम्भकारके घूमते हुए भी चाकको जिस प्रकार बिना निमित्तके ही स्थिर देखती है, ठीक उसी प्रकार यह चिति भी अहन्ताके भ्रमसे असत्य इस सम्पूर्ण संसारको बिना कारण ही सत्य देखती है ॥ ३ ॥

इस चितिके संसारानुभवमें कारण चित्त ही है, लेकिन वह कारणरूप चित्त कोई पदार्थ ही नहीं है; क्योंकि वह चित् या उससे भिन्न अचित् दोनोंमें से कोई हो ही नहीं सकता । यदि अचित्-रूप मानेंगे, तो वह जगत्के अन्तर्गत हो जानेसे जगत्कल्पक ही नहीं हो सकता ॥ ४ ॥

चित्तकी सत्ता सिद्ध न होनेसे ही उसके चेत्य ( विषय ) जगत्की भी सत्ता सिद्ध नहीं है, यही कहते हैं—'एवम्' इत्यादिसे ।

इस प्रकार चित्तरूप कारणका अभाव सिद्ध होनेसे चेत्यका ( जगद्रूप विषयका ) भी अभाव सिद्ध ही है । इसलिए जिस चितिके द्वारा श्रमपूर्वक चित्त अनुभूत होता है, वह चिति चित्त और उसके अधीन चेत्य स्वरूप नहीं है, किन्तु शुद्धरूप ही है ॥ ५ ॥

न दृश्यदर्शनद्रष्टृरूपं तैलमिवोपले ।
न कर्तृकर्मकरणं दृशीन्दाविव कृष्णता ॥ ६ ॥
न मातृमेयमानानि नभसीव नवाङ्कुरः ।
न चिच्चेतनचेत्यादि नन्दने खदिरो यथा ॥७॥
नाऽहन्त्वत्वन्त्वतत्त्वादि पर्वतत्वमिवाऽम्बरे ।
स्वदेहत्वान्यदेहत्वे शङ्खत्वमिव कज्जले ॥ ८ ॥
नानाऽनाना न चाऽप्यन्तरणाविव सुमेरवः ।
न च शब्दार्थशब्दश्रीर्महोषरलता यथा ॥ ९ ॥

---

चित्तके निषेधसे ही चितिमें चक्षु आदि इन्द्रियप्रयुक्त दृश्य, दर्शन और द्रष्टारूप त्रिपुटीका निषेध भी सिद्ध हो जाता है, यह कहते हैं—'न' इत्यादिसे।

जिस प्रकार पत्थरमें तेल नहीं रहता, उसी प्रकार शुद्ध चितिमें दृश्य, दर्शन और द्रष्टा का रूप नहीं रहता। जैसे चन्द्रमामें कालिमा (कालापन) नहीं रहती, वैसे ही चितिमें कर्ता, कर्म और करण नहीं रहते ॥ ६ ॥

जिस प्रकार आकाशमें नवीन अङ्कुरका अभाव है, उसी प्रकार चितिमें प्रमाता, प्रमेय और प्रमाण इन तीनोंका अभाव है। जिस प्रकार नन्दन-वनमें खैरके वृक्षका अभाव है, उसी प्रकार चितिमें चित्तवृत्ति, चेतन ( चित्तवृत्तिके आश्रय ) और चेत्य ( उक्त वृत्तिके विषय ) आदिका * अभाव है ॥ ७ ॥

जैसे आकाशमें पर्वतत्व नहीं है, वैसे ही चितिमें अहन्ता, त्वन्ता और तत्ता ( दूसरी परोक्षवस्तुता ) आदि † नहीं है। जैसे कज्जलमें ( काजलमें ) शङ्खत्व नहीं रहता, वैसे ही चितिमें स्वदेहत्व और अन्यदेहत्व नहीं रहते ॥ ८ ॥

जैसे परमाणुके अन्दर सुमेरु नहीं रहते, वैसे ही इसमें अनेक प्रकारके जीव तथा प्रत्येक शरीरमें आत्माके अभेदाध्यास भी नहीं रहते। इसमें शब्द और अर्थ ( नाम और रूप ) की कथा तो इस प्रकार नहीं है, जिस प्रकार महा ऊसर-भूमिमें लताकी ॥ ९ ॥

---

* आदिपदसे मननकर्ता, मति और मतिके विषय; बोद्धा, बोध और बोधके विषय तथा अहङ्कर्ता ( अहमभिमानकर्ता ), अहङ्कार और अहङ्कारके विषयों का ग्रहण किया गया है।

† यहाँपर आदिपदसे स्वदेहत्व आदि धर्मोंके आश्रय, उनके व्याप्य धर्म एवं उनके सम्बन्धों का ग्रहण किया गया है।

नेति नेति न चैवाऽर्कमण्डले रजनी यथा ।
न वस्तुतावस्तुते च तुषारे तु यथोष्णता ॥ १० ॥
न शून्यताशून्यते वा शिलाकोश इव द्रुमः ।
शून्यताऽशून्यता नाम महती ख इवाऽखता ।
केवलं केवलीभावस्वच्छतैवाऽवशिष्यते ॥ ११ ॥
न चित्तात् कस्य चिद्दोषाज्जातयैतदवाप्यते ।
तत्सर्वभावनामात्रेणाऽनर्थः प्रकृतः स्थितः ॥ १२ ॥

---

'अथात आदेशो नेति नेति' इत्यादि सर्वदृश्योंके शास्त्रीय निषेध भी तत्त्व-साक्षात्कारपर्यन्त ही हैं, क्योंकि चित्तत्त्वका साक्षात्कार होनेपर तो प्रतियोगीकी प्रसिद्धि न होनेसे उनका कभी संभव नहीं है, यही कहते हैं—'नेति' इत्यादिसे।

इस चितिमें 'नेति नेति' इत्यादि निषेधपरक श्रुतियाँ ऐसे नहीं हैं, जैसे सूर्य-मण्डलमें रात्रि । जिस प्रकार तुषारमें उष्णता नहीं रहती, उसी प्रकार इसमें वस्तुसे अतिरिक्त वस्तुत्व और अवस्तुत्वरूप धर्म भी नहीं रहते ॥ १० ॥

इसमें शून्यता और अशून्यता इस प्रकार नहीं है, जिस प्रकार शिलाके गर्भमें वृक्ष । आकाशमें अनाकाशताकी नाईं भिन्न-भिन्न वादियोंके द्वारा कल्पित प्रसिद्ध महती शून्यता और अशून्यता विचार करनेपर जैसे नहीं रहती केवल केवलीभावलक्षण स्वरूपस्वच्छता ही अवशेष रहती है, न कि अणुमात्र भी उससे कुछ भिन्न, वैसे ही इस चितिमें भी शून्यता और अशून्यता है ॥ ११ ॥

तब तो सम्पूर्ण अनर्थोंका मूलकारण हिरण्यगर्भात्मक समष्टि-चित्त ही इस चितिका दोष है, क्योंकि एकमात्र उसी कारणसे चतुर्विध शरीरोंमें उत्पन्न हुई यह चिति इन सब सांसारिक दुःखोंको प्राप्त करती है । उनका हम लोग कभी उच्छेद नहीं कर सकते ? इस शङ्कापर कहते हैं—'न चित्तात्०' इत्यादिसे ।

चितिके दोषभूत हिरण्यगर्भके चित्तरूप निमित्तसे उत्पन्न हुई यह चिति इन दुःखोंको प्राप्त करती है, ऐसी बात नहीं है, किन्तु हिरण्यगर्भ द्वारा उत्पन्न किये गये जो देह, इन्द्रिय और उनके विषय हैं, उन सबमें 'अहम्', 'मम' तथा 'ये सब अर्थ सत्य हैं' इत्यादि केवल भावनामात्रसे ही यह संसाररूप अनर्थ उपस्थित हुआ है ॥ १२ ॥

तज्ज्ञेऽप्यभावनामात्रेणाऽनर्थ उपशाम्यति ।
तज्ज्ञेऽप्यभावनामात्रादृतेऽन्यत्रोपयुज्यते ॥ १३ ॥
न तृणं न च त्रैलोक्यमिति स्वायत्तताऽत्र या ॥ १४ ॥
स्वायत्त एव चैषोऽर्थो दुःसाध्यो भावनास्थितः ।
यद्यन्न साध्यते पुंसा तत्कथं क्व लभ्यते ॥ १५ ॥
निर्विकल्पाऽद्वितीया चिद्याऽसौ सकलगा सती ।
परमैका परा साच्छा दीपिका तेजसामपि ॥ १६ ॥

---

इसीलिए तत्त्वज्ञ पुरुषमें तथोक्त भावनाके अभावसे ही सम्पूर्ण अनर्थोंकी शान्ति हो जाती है, इसे कहते हैं—'तज्ज्ञे' इत्यादिसे ।

तत्त्वज्ञ पुरुषमें तथोक्त 'अहम्', 'मम' तथा 'ये सांसारिक पदार्थ सत्य हैं' इस प्रकारकी भावनाओंके अभावसे ही यह सम्पूर्ण अनर्थ अपने-आप संशान्त हो जाता है और तत्त्वज्ञ पुरुषमें भी तथोक्त सारी भावनाओंके अभावके बिना सम्पूर्ण दुःख प्राप्त होते रहते हैं ॥ १३ ॥

यही कारण है कि तृणकी नाईं तिरस्कारके योग्य भी यह त्रैलोक्यपदार्थ केवल भावनाके यानी वासनाके बलसे अज्ञानियोंके लिए दुःसाध्य होकर स्थित है, इसे कहते हैं—'न तृणम्' इत्यादिसे ।

पूर्वोक्त प्रकारकी तव-ममात्मक जो भावना है, वही इस दुःखादिकी प्रसक्तिमें कारण है, उस भावनामें पुरुषकी स्वतन्त्रता है यानी वह भावना कर सकता है और नहीं भी कर सकता है । ऐसी स्थितिमें जैसे तृणका परित्याग दुःसाध्य नहीं है, वैसे ही त्रैलोक्यका परित्याग भी दुःसाध्य नहीं है ॥ १४ ॥

तथोक्त भावनासे स्थित हुआ यह संसाररूपी अनर्थ स्वाधीन होता हुआ भी दुःसाध्य है [ यदि शङ्का हो कि अतिसुलभ भावनात्याग स्वयं ही सिद्ध क्यों नहीं होता ? तो इसपर कहते हैं—'यद्यन्न' से ] । जो-जो कार्य हैं उनकी पुरुष अपने प्रयत्नसे यदि सिद्धि नहीं करता, तो वे कहां कैसे प्राप्त हो सकते हैं ? साधारण तृण भी बिना हाथ फैलाये प्राप्त नहीं किया जा सकता ॥ १५ ॥

केवल भावनामात्रका त्याग कर देनेपर परम पुरुषार्थस्वरूप परमार्थ चिति

सैषाऽवभासनकरी सर्वगा नित्यनिर्मला ।
नित्योदिता निर्मनस्का निर्विकारा निरञ्जना ॥ १७ ॥
घटे पटे वटे कुड्ये शकटे वानरे खरे ।
असुरे सागरे भूते नरे नागे च संस्थिता ॥ १८ ॥
साक्षिवत्तिष्ठति सती स्पन्दते न च कुत्रचित् ।
दीपः प्रकाशनायेव करोति न पुनः क्रियाम् ॥ १९ ॥
मलिनाऽप्यमुनैषा सा विकल्पाढ्या विकल्पिनी ।
जडे वाऽप्यजडाभासा न सर्वा सर्वगैव च ॥ २० ॥

---

सर्वत्र अनायास ही सुलभ है, इसी आशयसे उस चितिका वर्णन करते हैं— **'निर्विकल्पा०'** इत्यादिसे ।

निर्विकल्पक, अद्वितीय, परब्रह्मस्वरूपिणी सर्वव्यापक होती हुई सकल तेजोंको भी प्रकाशित करनेवाली, स्वच्छ और अत्युत्कृष्ट जो यह चिति है, वह पुरुषकी केवल एक भावनासे प्राप्तव्य है ॥ १६ ॥

वह यह चिति सम्पूर्ण पदार्थोंका अवभास करनेवाली सर्वव्यापक, नित्य, निर्मल, नित्योदित, मनसे रहित, सकल विकारोंसे वर्जित और निरञ्जन है । एक वही घट और पट में, वट और कुड्य में, शकट और बानर में, गदहे और असुर में, सागर और भूत में, तथा नर और नाग में सर्वत्र संस्थित है ॥ १७, १८ ॥

जिस प्रकार प्रदीप पदार्थोंके प्रकाशनके लिए कोई दूसरी क्रिया नहीं करता, केवल अपने स्वरूपस्थितिसे ही प्रकाशनमें समर्थ हो जाता है, उसी प्रकार यह चिति भी साक्षीकी नाईं केवल चुपचाप अपने स्वरूपमें बैठी रहती है, चलने-फिरने और हिलने-डोलने में समर्थ रहती हुई भी कहींपर हिलने-डोलने या चलने-फिरने का नामतक नहीं लेती ॥ १९ ॥

ऐसी सामर्थ्य रखती हुई भी वह चिति केवल देहादिभावसे वास्तवमें मलिन न होती हुई भी मलिन हो गई है यानी नानाविध रागद्वेषादि दोषोंसे सम्पृक्त हो गई है । इसमें यद्यपि किसी प्रकारका विकल्प है नहीं, फिर भी विविध विकल्पोंसे युक्त हो गई है । अजड होती हुई भी जड़-सी भासती है एवं सर्वगामिनी होती हुई भी असर्वगामिनी ॥ २० ॥

**निर्विकल्पा परा सूक्ष्मा चिच्चिनोति स्वसंविदम्।**
**वातावाताङ्गमर्मादि यथा यन्त्रादिवेष्टने ॥ २१ ॥**
**रूपालोकमनस्कारावलिता चिदबोधतः।**
**बोधतश्चैव भवति निद्रां सदसती यतः॥ २२ ॥**
**सा परैव चिदत्यच्छा चिन्तामायाति चेतनात्।**
**साधुरेव यथाऽसाधुर्भाविते दुर्जनैषणाः ॥ २३ ॥**

अब सर्वगामिनी और अत्यन्त सूक्ष्म चितिका एक-एक शरीरके अन्दर नखसे लेकर सिरतक जो विशेषव्याप्तिलक्षण संचय है, उसमें युक्ति बतलाते हैं—'**निर्विकल्पा**' इत्यादिसे।

विशेष प्रकारका अभिमान आदि कोई विकल्प न छूनेवाली, सर्वगामिनी एवं अत्यन्त सूक्ष्मस्वरूप परा चिति प्राणप्रधान लिङ्गशरीरमें प्रतिबिम्बभावसे अनुगत होती हुई हाथ, पैर आदि जो अङ्ग हैं एवं जो हृदय आदि स्थान तथा बहत्तर हजार नाडियोंके ( शिराओंके ) भेद हैं, उन सबको व्याप्तकर यानी उनमें प्रवेश कर सर्वत्र पहुँची हुई अपनी संविद्का अपने उतने ही शरीरमें मानो जबरदस्ती खींचकर उस प्रकार उपचय करती है, जिस प्रकार लम्बा और सूक्ष्म रेशम आदि तन्तु टेकुआ आदिके ऊपर वेष्टन करनेपर अत्यन्त लम्बा होनेपर भी अपनेको उतने ही स्थानमें उपसंहृत कर बेर आदिके आकारके सदृश उपचय प्राप्त करता है ॥ २१ ॥

भद्र, इसी उपचयके कारण जाग्रत् पुरुषकी चिति बाह्य रूप आदि विषयोंके अवलोकन एवं अन्दर मानसिक व्यापारों से वेष्टित होती हुई बोधपक्षपातिनी हो जाती है और निद्रा ले रहे पुरुषकी चिति तो स्वप्नमें वासनामय रूप आदिके अवलोकन एवं मनोव्यापारों से वेष्टित होती हुई दो पक्षोंका यानी भीतर बोध और बाहर अबोध इन दो पक्षोंका अवलम्बन करती है। इसी प्रकार सुषुप्तिमें अज्ञानमात्रकी साक्षिणी एवं 'मैंने कुछ भी नहीं जाना' इस प्रकार उठे हुए पुरुषके स्मरणसे सदसदात्मक होती हुई भी चिति असत्प्राय होकर अबोध-पक्षका ही अवलम्बन करती है ॥ २२ ॥

जिस प्रकार साधु हुआ भी पुरुष दुर्जन-सङ्गतिसे चिरकालतक चित्तके संस्कृत होनेपर दुर्जनकी इच्छाएँ लेकर असाधु हो जाता है, उसी प्रकार अत्यन्त स्वच्छ परा चिति ही देहादिमें तादात्म्याभिमान करनेसे तदनुकूल-

मलेन स्वर्णमायाति ताम्रतां मलमार्जनात् ।
पुनः कनकतामेति यथा चित्परमा तथा ॥ २४ ॥
स्वारोपशान्त्या स्वादर्शो यथैति प्रतिमास्थितिम् ।
तथा सर्गमिवाऽऽगम्य बोधात्स्वं याति तत्पदम् ॥ २५ ॥
अभाववेदनादस्याः संसारः संप्रवर्तते ।
स्वभाववेदनादेष त्वसदेवोपशाम्यति ॥ २६ ॥
यदा चित्त्वाच्चिनोत्यन्तरन्यतामसतीं तदा ।
अहन्तामिव संप्राप्य नश्यतीवाऽप्यनाशिनी ॥ २७ ॥
ईषत्स्पन्दादधो याति भृगुप्रान्तात्तरोः फलम् ।
यथा तथैव संवित्तेरधःपातो महानिव ॥ २८ ॥

---

प्राप्तिकी और प्रतिकूल परिहार आदिकी चिन्ता करती है [ और स्वयं जड़ देहादिरूप हो जाती है । ] ॥ २३ ॥

इसीलिए चित्तके पुनः ब्रह्मरूपतासे भावित होनेपर वह ब्रह्मरूप ही हो जाता है, इस आशयसे दृष्टान्त कहते हैं—'मलेन' इत्यादिसे ।

जिस प्रकार मालिन्यसे सुवर्ण ताम्ररूप हो जाता है और मलका शोधन करनेसे फिर सुवर्णरूप हो जाता है, उसी प्रकार अज्ञानरूप मलका शोधन करनेसे परम चिति अपने विशुद्ध स्वरूपमें हो जाती है ॥ २४ ॥

जिस प्रकार सुन्दर दर्पण अपने ऊपर आरोपित मलकी शान्तिसे प्रतिमा-स्थिति ( बार-बार प्रतिबिम्बकी अभिव्यक्तिके योग्य स्वच्छतारूप स्थिति ) प्राप्त करता है, उसी प्रकार अज्ञानसे जड़ता, जीवता आदि सृष्टि मानो प्राप्तकर स्थित हुई चिति भी तत्त्वज्ञानसे अपना स्वच्छतारूप कैवल्यपद प्राप्त करती है ॥२५॥

असत्-रूप अज्ञानके लाभसे चितिका संसार बढ़ता जाता है और सच्चिदा-नन्दस्वरूप चितिस्वभावके ज्ञानसे यह संसार असत्-रूप ही होकर शान्त हो जाता है ॥ २६ ॥

चयनस्वभाव होनेके कारण जब चिति अपने भीतर असत्-रूप भिन्नताका संचय करती है, तब मानो अहन्ता प्राप्तकर स्वयं अविनश्वरस्वभाव होती हुई भी यह एक तरहसे नष्ट हो जाती है ॥ २७ ॥

जैसे थोड़ेसे स्पन्दनसे यानी डण्ठलके वियोजक प्रच्युतिमात्रसे पर्वतके तट-

रूपादीनां तु सत्तैषा चित एवाऽमलैव चित् ।
द्वित्वैकत्वे त्वबोधोत्थे बोधेन विलयं गते ॥ २९ ॥
सत्तामात्रेण चित्तस्य बोधश्चित्तेन्द्रियादिषु ।
आलोकसत्तामात्रेण व्यवहारः क्रियास्विव ॥ ३० ॥
वातात् कनीनिकास्पन्दस्तद्दीप्तिर्दृष्टिरुच्यते ।
तद्बाह्यवति तद्रूपरूपबोधस्तु चित्परा ॥ ३१ ॥
त्वङ्मारुतौ जडौ तुच्छौ तत्सङ्ग स्पर्श उच्यते ।
मननं स्पर्शसंवित्तिस्तत्संवित्तिस्तु चित्परा ॥ ३२ ॥

---

प्रान्त-प्रदेशमें स्थित वृक्षसे फलका अधःपात होता है, वैसे ही अज्ञानके स्पन्दनसे संविचिका यह जीवभाव भी एक तरहका महान् अधःपात है ॥ २८ ॥

रूप आदि विषयोंकी जो यह सत्ता है, वह चितिकी ही है । चिति स्वयं निर्मल ही है । भेद और अभेदाध्यास तो एकमात्र अज्ञानसे जनित हैं और वे ज्ञानसे विलीन हो जाते हैं ॥ २९ ॥

चित्तसाक्षीकी केवल सत्तासे ही चित्त, इन्द्रिय आदिमें ज्ञान ऐसे होता है, जैसे केवल आलोक-सत्तासे क्रियाओंमें व्यवहार होता है ॥ ३० ॥

सामान्यरूपसे कथित विषयका विशेषरूपसे चक्षु आदि इन्द्रियोंमें विभागशः उपपादन कर रहे भगवान् शङ्करजी सर्वत्र चितिकी ही फलरूपता बतलाते हैं— 'वातात्' इत्यादिसे ।

चिति-सन्निधिसे प्रेरित हुए व्यानवायुरूप निमित्तसे चक्षुकी कनीनिकाओंमें स्पन्द होता है । उसमें अवस्थित प्रकाश ( तैजस इन्द्रिय ) चक्षु कही जाती है । उस चक्षुके द्वारा, नाली द्वारा जलके सदृश, बाहरकी ओर प्राप्त कराये गये अन्तः-करणसे व्याप्त घट आदिमें उसीके समान आकारवाले नील, पीत आदि रूप एवं उसकी (घट आदिकी) आकृतिका जो बोध होता है, वह परा चिति ही है ॥ ३१ ॥

इस प्रकार स्पर्शेन्द्रियसे होनेवाले त्रिपुटी-भानस्थलमें भी त्वगिन्द्रिय और वायु दोनों जड़ एवं तुच्छ ( स्वतः सत्तास्फूर्तिशून्य ) हैं, इसलिए चितिकी सत्तास्फूर्तिके बलसे ही त्वचा और पवन का सम्बन्ध होता है और वही सम्बन्ध स्पर्शेन्द्रिय-कल्पनाका निमित्त होनेसे स्पर्श कहा जाता है । उसके द्वारा उससे सम्बद्ध शीत, उष्ण आदि द्रव्योंमें जो शीताद्याकार मनोवृत्ति होती है,

गन्धतन्मात्रपवनसम्बन्धो गन्धसंविदः ।
आसां तु मनसा हीनं वेदनं परमैव चित् ॥ ३३ ॥
शब्दतन्मात्रश्रवणवातसञ्ज्ञान्मनो विना ।
सुषुप्तसदृशी संवित् परमा चिदुदाहृता ॥ ३४ ॥
क्रियोन्मुखत्वं सङ्कल्पात् सङ्कल्पो मननक्रमः ।
मननं चित्तकालुष्यमात्मा चिन्निर्मला भवेत् ॥ ३५ ॥
चित्प्रकाशात्मिका नित्या स्वात्मन्येवाऽत्र संस्थिता ।
इदमन्तर्जगद्धत्ते सन्निवेशं यथा शिला ॥ ३६ ॥

वह स्पर्शज्ञान कहा जाता है और स्पर्शज्ञानसे युक्त विषयपर्यन्त जो त्रिपुटीका प्रकाश है, वह परा साक्षी चिति है ॥ ३२ ॥

इसी प्रकार घ्राणेन्द्रिय और गन्धरूपसे विभक्त हुए गन्ध-तन्मात्राका नासा-पुटमें प्रवेश करनेवाले पवन द्वारा किया गया जो उनका सम्बन्ध है, वही गन्धाकार अन्तःकरणवृत्तियोंका निमित्त होनेसे गन्ध-संवित् कहलाती है। गन्धाकार अन्तःकरणवृत्तियोंकी त्रिपुटियोंका अन्तःकरणसे शून्य ( विविक्त ) जो प्रकाशात्मक ज्ञान है, वह साक्षी चैतन्य ही है ॥ ३३ ॥

शब्दतन्मात्रा और श्रवणेन्द्रिय का व्यानवायुके संसर्गसे उत्पन्न मनोवृत्तिरूप शब्दसंविचियोंमें मनका अंश छोड़कर सुषुप्तिके सदृश निर्विकार साक्षीरूपा जो संविचि है, वही परम चिति उदाहृत है। इसी प्रकार रसनेन्द्रियजनित त्रिपुटीके साक्षात्कारफलमें भी साक्षी चैतन्यका पृथक्करण कर अनुभव करना चाहिए ॥ ३४ ॥

इसी प्रकार कर्मेन्द्रियोंकी प्रवृत्तियोंमें हेतुभूत सङ्कल्पस्वरूप मनोवृत्ति, उसके मालिन्यके साक्षीरूपसे भी आत्मचैतन्य ही स्थित है, ऐसा विवेक करना चाहिए, यों कहते हैं—**'क्रियोन्मुखत्वम्'** इत्यादिसे ।

कर्मेन्द्रियोंकी प्रवृत्तिमें तत्परता सङ्कल्पसे होती है, वह सङ्कल्प मननजनित है, वह मनन चित्तकी कलुषताके कारण होता है और उन सबका साक्षी आत्मरूपा चिति सर्वविध मलोंसे निर्मुक्त है ॥ ३५ ॥

ऐसी स्थितिमें जब कि आन्तर और बाह्य समस्त द्वैतप्रकाश साक्षिचैतन्य-मात्रस्वरूप ही है, तब सम्पूर्ण द्वैतप्रपञ्च उसी साक्षी चैतन्यमें अध्यस्त है, यह अनायास फलित हुआ, यह कहते हैं—**'चित्'** इत्यादिसे ।

अद्वितीया दधानेदं विकारादिविवर्जितम् ।
नास्तमेति न चोदेति स्पन्दते नो न वर्धते ॥ ३७ ॥
सङ्कल्पाज्जीवतामेत्य निःसङ्कल्पात्मनाऽऽत्मना ।
चिज्जडं नो जडं भावं भावयन्ती स्वसंस्थिता ॥ ३८ ॥
रथस्त्वस्याश्रितेर्जीवो जीवस्याऽहङ्कृती रथः ।
अहङ्कृते रथो बुद्धिस्ततो बुद्धेर्मनो रथः ॥ ३९ ॥
मनसस्तु रथः प्राणः प्राणस्याऽक्षगणो रथः ।
अक्षौघस्य रथो देहो देहस्य स्पन्दनो रथः ॥ ४० ॥
स्पन्दनं कर्म संसारे जरामरणपञ्जरम् ।
एवं प्रवर्तितं चक्रमिदमादिविभूतिजम् ॥ ४१ ॥

जिस प्रकार स्फटिक-शिला अपने भीतर अरण्य, पर्वत, नदी आदिका प्रतिबिम्ब धारण करती है, उसी प्रकार अपने स्वरूपमें ही स्थित प्रकाशस्वरूप नित्य चिति भी अपने भीतर यह जगत् धारण करती है ॥ ३६ ॥

किसी तरहके विकार आदिके बिना इस जगत्को धारण कर रही अद्वितीया यह चिति न अस्त होती है, न उदित होती है, न स्पन्दित होती है और न बढ़ती ही है ॥ ३७ ॥

सङ्कल्पशून्यस्वरूप यह चिति अपने-आप, सङ्कल्पसे जीवरूपता प्राप्तकर जड़ जगत्का स्वरूप चैतन्य ही है, यों भावना करती हुई अपने स्वरूपमें ही स्थित हो जाती है ॥ ३८ ॥

अब चैतन्यके बाहर निर्गमनमें रथ-परम्पराकी कल्पना करते हुए कहते हैं—'रथ०' इत्यादि दो श्लोकोंसे ।

इस चितिका रथ जीव है, जीवका रथ अहङ्कार है, अहङ्कारका रथ बुद्धि है और बुद्धिका रथ है—मन ॥ ३९ ॥

मनका रथ प्राण है, प्राणका रथ इन्द्रियसमूह है, इन्द्रियसमूहका रथ देह है और देहका रथ कर्मेन्द्रिय-समुदाय है ॥ ४० ॥

सभी रथोंका कर्म संसारमें परिभ्रमण ही है । जरा एवं मरण धर्मवाले देहरूपी पिंजड़ेसे युक्त जीवरूपी पक्षीका यह दोलाचक्र, जो कि आदिकारण ईश्वरकी विभूतिसे यानी मायारूपी ऐश्वर्यसे उत्पन्न हुआ है, इसी प्रकार घूमता रहता है ॥ ४१ ॥

प्रतिभासत एवाऽऽत्मन्यसत्स्वप्न इवाऽऽततः ।
मनागपि न सत्यात्म मृगतृष्णाम्बुवत्स्थितम् ॥ ४२ ॥
रथस्त्वत्र स्मृतः प्राणः कल्पनाया मुनीश्वर ।
यत्र प्राणमरुत्तत्र मननं परितिष्ठति ॥ ४३ ॥
आलोकश्रीः स्थिता यत्र रूपं तत्रैव राजते ।
प्राणो बली स्थितो यत्र तदेव परिवेपति ।
यत्प्रयाति वनं वात्या तदेव परिघूर्णते ॥ ४४ ॥
मनस्याकाशसंलीने न प्राणः परिवेपति ।
तेजस्यसत्तामायाते न रूपमिव राजते ॥ ४५ ॥
प्राणे प्रशान्ते मरुति मनोऽन्तर्न मनागपि ।
वात्यायामुपशान्तायां रजो न परिकम्पते ॥ ४६ ॥

---

मायिकत्वका ही उपपादन करते हैं—'प्रति०' इत्यादिसे ।

इस प्रकारका असदात्मक यह जगद्रूप चक्र विशाल स्वप्नकी नाईं आत्मामें ही प्रतिभासित होता है, मृगतृष्णिका-जलके सदृश आभासरूपसे स्थित यह तनिक भी सत्य नहीं हो सकता ॥ ४२ ॥

'मनका रथ प्राण है' यह जो कहा गया है, उसमें वक्ष्यमाण अर्थोपयोगी कुछ वैशिष्ट्य कहनेके लिए उपपत्ति कहते हैं—'रथस्त्वत्र' इत्यादिसे ।

हे मुनीश्वर, मानस कल्पनाका निमित्त होनेसे यहाँपर मनका रथ प्राण कहा गया है। जहाँपर प्राण-वायु रहता है, वहींपर मननात्मक सङ्कल्पकी स्थिति रहती है ॥४३॥

जहाँपर प्रकाशलक्ष्मी स्थित रहती है, वहींपर रूप प्रकाशित होता है । सूत्ररूप होनेके कारण सबका धारण और संचालन करनेमें समर्थ बलवान् प्राण-वायु जहाँ स्थित रहता है, वही स्पन्दित होता है । ठीक ही है, जिस वनकी ओर आँधी जाती है, वही वन कम्पित होता है ॥ ४४ ॥

इसी प्रकार मन भी प्राण-क्रियाका निमित्त है, यों व्यतिरेकसहचारके प्रदर्शन द्वारा कहते हैं—'मन०' इत्यादिसे ।

मनके हृदय-आकाशमें विलीन हो जानेपर प्राण-वायु उस प्रकार कम्पित नहीं होता, जिस प्रकार तेजका अभाव हो जानेपर रूप प्रकाशित नहीं होता ॥ ४५ ॥

इसी प्रकार प्राणके निरोधसे भी मनका निरोध होता है, यह कहते हैं—'प्राणे' इत्यादिसे ।

यत्र प्राणो मरुद्याति मनस्तत्रैव तिष्ठति ।
यत्र यत्राऽनुसरति रथस्तत्रैव सारथिः ॥ ४७ ॥
प्राणसंप्रेरितं चित्तं याति देशान्तरे क्षणात् ।
क्षेपणोन्मुक्तपाषाण इव तत्राऽन्यथा क्षयि ॥ ४८ ॥
यत्र पुष्पं तत्र गन्धो यत्राऽग्निस्तत्र सोष्णता ।
यत्र प्राणो मनो याति यत्रेन्दुस्तत्र तच्छविः ॥ ४९ ॥
संवित्तिः पवनस्पन्दान्नाडीसंस्पर्शनश्च सः ।
संवित्तिस्फारता चित्तमनस्तत्प्राणकोटरे ॥ ५० ॥
सर्वत्र विद्यते संविद्व्योमस्वच्छा जडाजडे ।
क्षुभ्यन्तीव तु सा प्राणस्पन्दादित्यनुभूयते ॥ ५१ ॥

प्राण-वायुके भलीप्रकार शान्त हो जानेपर मन भीतर उस प्रकार तनिक भी कम्पित नहीं होता, जिस प्रकार आँधीके शान्त हो जानेपर धूलि ॥ ४६ ॥

इसीलिए मनका रथ प्राण है, यह कहा गया है, यों कहते हैं—'**यत्र**' इत्यादिसे ।

जहाँपर प्राण-वायु जाता है, वहींपर मन रहता है । ठीक ही है, जहाँ-जहाँ रथ गमन करता है, वहीं सारथि भी रहता ही है ॥ ४७ ॥

जिस प्रकार क्षेपण-यन्त्रसे ( गोफनसे ) फेंका गया पाषाण तत्काल देशान्तरमें चला जाता है, उसी प्रकार प्राणके द्वारा प्रेरित हुआ चित्त उसी क्षण देशान्तरमें चला जाता है । वहाँ प्राणका निरोध होनेपर मन क्षीण हो जाता है ॥ ४८ ॥

जहाँ पुष्प रहता है, वहाँ गन्ध रहती है; जहाँ आग रहती है, वहाँ उष्णता रहती है; जहाँ समष्टि-व्यष्टि प्राण रहता है, वहाँ मन जाता है एवं जहाँपर चन्द्र और चन्द्रांश मन रहता है, वहीं चांदनी और मनोवृत्तियाँ रहती हैं ॥ ४९ ॥

इसीलिए चाक्षुष आदि संवित्तियोंमें प्रत्येक संवित्तिके प्रति वायु भी निमित्त है, यह मैंने पहले ही बतला दिया था, इस आशयसे कहते हैं–'**संवित्तिः**' इत्यादिसे ।

संवित्ति वायुके स्पन्दनसे होती है, उस वायुका समस्त अङ्गोंमें अन्नरसके प्रवेशके लिए सब नाड़ियोंके साथ स्पर्श होता है और चित्त एवं मन से युक्त लिङ्गशरीररूप प्राणकोटरमें चितिका, बिम्ब-प्रतिबिम्बभावसे द्विगुणीकरण द्वारा, जो विस्पष्ट रूप होता है, वह भी उसी वायुसे होता है ॥ ५० ॥

आकाशकी नाईं अत्यन्त स्वच्छ संवित् सभी जड़ और अजड़ स्थलोंमें

